परम पूज्य चारित्र चक्रवर्ती

## आचार्य श्री १०८ शान्तिसागर जी महाराज



जन्म :
आषाढ़ कृष्णा ६
विक्रम सं० १९२९

समाधि :
द्वितीय भाद्रपद शुक्ला २
विक्रम सं० २०१२



पूज्य आचार्यकल्प श्री १०८ चन्द्रसागर जी महाराज (ध्यानावस्था में)

परम पूज्य आचार्य कल्प श्री १०८ चन्द्रसागर जी महाराज



जन्म
माघ कृष्णा त्रयोदशी
वि० सं० १९४०

समाधि
फाल्गुन शुक्ला पूर्णिमा
वि० सं० २००१



पूज्य आचार्य कल्प श्री १०८ चन्द्रसागर जी महाराज ( चर्या करते हुये )



श्रीमती अमराव देवी वाकलीवाल
धर्मपत्नी श्री मिश्रीलाल जी वाकलीवाल
गौहाटी



प्रस्तुत ग्रन्थ प्रकाशन के प्रेरणा सूत्र

श्री शिवकरण जी, लाडनू

वर्तमान मे- पूज्य क्षुल्लक श्री १०५ सिद्धसागर जी महाराज

क्षुल्लक दीक्षा : बसन्त पंचमी . ५ फरवरी १९७६

# प्राक्कथन

प्रस्तुत "श्री चन्द्रसागर स्मृति ग्रन्थ" मात्र स्मृति ग्रन्थ ही नही प्रत्युत साधु तथा त्यागी वर्ग के लिये विशेप रूप से उपयोगी ग्रन्थ है, जिसका प्रकाशन कराके सेठ मिश्रीलाल जी वाकलीवाल गौहाटी ने भव्य जीवों के कल्याण का एक अवलम्बन जुटा दिया है और अपनी चचला लक्ष्मी का सद्‌उपयोग करके एक अनुकरणीय कार्य किया है।

इस ग्रन्थ मे तीन खण्ड है। प्रथम खण्ड मे आचार्य कल्प श्री १०८ चन्द्रसागर जी महाराज के प्रति समर्पित श्रद्धा सुमन संकलित किये गये है। द्वितीय खण्ड मे कुछ सैद्धान्तिक लेख प्रस्तुत किये गये है और तीसरे खण्ड में वह 'नित्य पाठ संग्रह' प्रकाशित किया है जो कि स्वर्गीय श्री १०८ आचार्य कल्प चन्द्रसागर जी महाराज ने अपने स्वय के पढ़ने के लिये सकलित करके अपनी सुन्दर लिखावट में लिपिबद्ध किया था। यह 'नित्य पाठ सग्रह' गुटका ब्र० श्री शिवकरण जी लाड़नू निवासी को पूज्य आचार्य श्री १०८ महावोर कीर्ति जी महाराज के संघ से प्राप्त हुआ था। तभी से मान्य ब्रह्मचारी जी के यह भाव थे कि यह ग्रन्थ छपकर साधु संघ एवं धर्म प्रेमियो के हाथो में पहुंचे। उन्होने बड़ी श्रद्धा और भक्ति से वह 'नित्य पाठ सग्रह' पूज्य आर्यिका श्री १०५ इन्दुमती माता जी की परम शिष्या विदुषी रत्न आर्यिका श्री १०५ सुपार्श्वमती माता जी को संशोधनार्थ भेट किया। पूज्य माता जी ने बड़ी लगन और शोधपूर्ण दृष्टि से ग्रन्थ का अवलोकन किया और जहां कही अशुद्धि समझी वहा संशोधन किया।

शुभ कर्मोदय से गत वर्ष हम पूज्य आर्यिका संघ के दर्शनार्थ गौहाटी पहुचे। वहां मान्य ब्र० श्री शिवकरण जी भी पूज्य माता जी के दर्शनार्थ पधारे हुये थे। तभी इस ग्रन्थ की १००० प्रतियों के प्रकाशन की रूप रेखा वनी जिसमे से ५०० प्रतियों का प्रकाशन गौहाटी निवासी स्वनाम धन्य सेठ मिश्रीलाल जी वाकलीवाल ने अपनी ओर से कराने का विचार प्रगट किया जिससे सभी को प्रसन्नता हुई। परिणाम स्वरूप ग्रन्थ को यह प्रति आपके कर कमलों मे शोभित हो रही है।

## प्रकाशक का संक्षिप्त परिचय

श्री मिश्रीलाल जी सादगी पसन्द, निरभिमानी, सरल स्वभावी, धार्मिक कार्यों में अग्रणी, परम गुरुभक्त तथा उदार चित्त से पूर्ण गौहाटी जैन समाज रूपी सुरभित उद्यान के एक आकर्षक पुष्प हैं।

आपका जन्म राजस्थान के चुरू जिले में स्थित लालगढ़ नाम के कस्बे में वि० संवत् १९८१ में स्वर्गीय श्री जेठमल जी वाकलीवाल के घर हुआ था।

आपके पिता श्री जेठमल जी बड़े धर्म परायण व्यक्ति थे। धार्मिक कार्यों में सदैव रुचि लेते थे। समाज सेवा में सदैव अग्रणी रहते थे। तीर्थ यात्रा, दान, साधु सत्कार के प्रसगों में सदा आगे बढ़कर कार्य करते थे। योग्य पिता के योग्य पुत्र श्री मिश्रीलाल जी भी अपने पिता के पद चिह्नों पर चलकर आज समाज की सेवा में तत्पर हैं।

आपके जीवन की एक उल्लेखनीय एवं चिरस्मरणीय बात यह है कि किशनगंज (बिहार) से पूज्य आर्यिका श्री १०५ इन्दुमति जी, आर्यिका श्री १०५ सुपार्श्वमती जी, आर्यिका श्री १०५ विद्यामती जी, एवं आर्यिका श्री १०५ सुप्रभामती जी के आर्यिका संघ को जगह जगह बिहार, बंगाल, और आसाम में पद विहार कराते हुये अद्वितीय धर्म प्रभावना के साथ आप और आपकी दानशीला धर्मपत्नी श्रीमती अमरावदेवी वाकलीवाल ने संघ के दुर्लभ दर्शनों का आसाम वासियों को सुयोग प्रदान किया है। इस गुरुतर कार्य की सफलता के उपलक्ष मे आपने इस ग्रन्थ का प्रकाशन कराया है। आपका यह कार्य इतना अनुपम एव अनुकरणीय रहा है जो कि जैन इतिहास में स्वर्ण अक्षरों में लिखा जायेगा। संघ की गुरुभक्ति से उल्लसित होकर तथा अपनी चंचला लक्ष्मी का सद्उपयोग करते हुये, भव्य जीवों को जैन धर्म के पवित्र मार्ग का अनुसरण करने में सहायक यह ग्रन्थ स्वाध्याथ हेतु भेंट करके आपने अपनी धार्मिक भावना का परिचय दिया है।

आपकी धर्म पत्नी श्रीमती अमरावदेवी वाकलीलाल को वैयावृत्ति पूर्ण भावनाओं का जितना उल्लेख किया जाय उतना थोड़ा है। आपने शीत उष्ण तथा मार्ग की असुविधाओं और कष्टों की कोई परवाह न करते हुये पूज्य आर्यिका सघ की वैयावृत्ति में जिस मनोयोग से अपने चित्त को लगाये रखा है वह सर्वथा प्रशंसनीय है। ऐसी महिला रत्नों से समाज गौरवान्वित होता है।

—जिनेन्द्र प्रकाश जैन

सम्पादक करुणा दीप एटा

श्री
# चन्द्रसागर स्मृति ग्रंथ

## द्वितीय खण्ड

### सैद्धान्तिक लेख



## आचार्य कल्प दिगम्बर जैन मुनि

# गुरुवर्य श्री चन्द्रसागर स्तुतिः

–आर्यिका श्री १०५ सुपार्श्वमती माताजी द्वारा रचित–

य शान्ति सागर गुरोश्चरणारविन्दे,
जग्राह सर्व सुखदा हि जिनेन्द्र दीक्षां ।
राजाधिराज सुर सेवित पाद पद्मं,
त चन्द्र सागर गुरुं हृदि भावयामि ॥१॥

गुप्तित्रय समिति युक्त महाव्रतानि,
धृत्वा त्रयोदश विधं मुनि रूप धर्मं ।
कर्मारि–भेदनविधौ निशितं कुठार,
श्री चन्द्रसागर गुरुं प्रणमामि भक्त्या ॥२॥

संसार ताप रहिताः शिवसौख्य युक्ता,
भक्ता भवति तव दर्शन मात्र तस्तु ।
संसार तापहननाय दयादियुक्तं,
श्री चन्द्रसागर गुरुं प्रणमामि भक्त्या ॥३॥

मिथ्यांधकार कलिते मुमरुप्रदेशे,
भव्यान् प्रबोध्य मदमोह कषाय युक्तान् ।
धर्मं समादिशदधोद्धरणाय मर्त्यं,
श्री चन्द्रसागर गुरुं प्रणमामि भक्त्या ॥४॥

संसार एक रंगशाला है, जिसमें प्राणी नाना भेष धारण कर भ्रमण करता है।

यः संस्तुतस्तु न चकार कदापि तोषं,
वा निन्दकेषु विदधे न कदापि रोषं।
सर्वेषु जीवगणकेषु दयांद धानं,
श्री चन्द्रसागर गुरुं प्रणमामि भक्त्या ॥५॥

मिथ्यांधकार परिमर्दन रश्मिजालं,
ज्ञानाब्धि वर्धनविधौ विधु तुल्यमेव।
त च्चन्द्रसागर गुरोश्चरणारविन्दं,
संपूजयामि सुमुदा महदा दरेण ॥६॥

धीरोपसर्ग विजयी खलु शास्त्रवेत्ता,
ध्यानी व्रती गुणनिधिस्तु हितोपदेशी।
दुःखाब्धितस्तरति तारयती तरान्यः,
तं चन्द्रसागर गुरुं प्रणमामि हर्षात् ॥७॥

ग्रन्थानधीत्य सकलान् श्रुत सार भूतान्,
बोधं, विधाय शिव सौख्य करं च शुद्धं।
योऽभूद् दृढस्तपसि निश्चल भावयुक्तः,
तं चन्द्रसागर गुरुं प्रणता सुपार्श्वा ॥८॥

माता सीता सतीयस्य नथमल्लः पिता बुधः।
तप्त जाम्बूनदाभंतं वन्देऽहं चन्द्रसागर ॥



पूज्य मुनिराज श्री की अपनी कलम मे

# स्व-परिचय

जन्म–पौष कृष्णा (राजस्थान की अपेक्षा माघ कृष्णा) १३ दिन शनिवार ४६ घडी ५ पल शक सम्वत् १८०५ वि० सम्वत् १९४० पूर्वाषाढ़ा नक्षत्र रात्रो।

(स्थान)–नाद गाव–(पिता का नाम) श्री नथमल जी चोथमल जी पहाड़े खंडेलवाल जाती दिगम्बर जैन धर्म परायण की भार्या सितावाई के पुत्र तीन–केवलचन्द, खुशालचन्द, लालचन्द (इन) मे से द्वितीय का विवाह १॥ साल के लिए हुआ। शके १८२५ ज्येष्ठ शुक्ल नवमी शील व्रत धारण करे अतिचार सहित–विद्याभ्यास मराठी छठी क्लास तक – व्यापार वश पढ़ने के साधन न होने से कुछ सामाजिक कामो में भाग विताते हुए श्री निर्वाण क्षेत्रो के दर्शन सर्वत्र होकर, मन की शातता वढने पर आषाढ़ शुक्ल १० सं० २४४८ को ऐल्लक पन्नालाल जी महाराज से दूसरी प्रतिमा धारण की। फिर भाद्रपद शुक्ला ५ को पांचवी प्रतिमा (के) व्रत लिए। नतर स० २४४९ को श्री जी के सम्मुख श्रावण कृष्णा अष्टमी को सातवी ब्रह्मचर्य प्रतिमा धारण करी। सम्वत् २४५० पोष शुक्ला ११ को नवमां प्रतिमा धारण की। माघ शुक्ला २ श्री मुनिराज शान्ति सागर जी के कुर्दुवाडी जाके दर्शन किये और माघ कृष्णा सप्तमी को दशवी प्रतिमा के व्रत लिये। नंतर कुभोज के निकट बाहुवलि डोंगर पर फाल्गुन शुक्ला सप्तमी सम्वत् २४५० को मुनिराज के चरणो मे क्षल्लक व्रत ग्यारहवी प्रतिमा धारण किये। चातुर्मास समडोली मे हुआ। आश्वनी शुक्ला ११ बुधवार २४५० श्रवण नक्षत्र पर आचार्य महाराज १०८ श्री शान्ति सागर जी के उपदेश से केशलोच कर ऐल्लक व्रत धारण किये–नाम चन्द्रसागर। मिती मार्गशीर्ष शुक्ल १५ सोमवार २४५६ मृग नक्षत्रे मकर लग्ने सोनागिरि क्षेत्र पर दिन के १० वजे चन्द्रसागर ने मुनि दीक्षा महाव्रत धारण किये आचार्य शान्ति सागर जी दीक्षा गुरु के कर कमलों से।

॥ शुभ भवतु ॥

## श्री १०८ आचार्यकल्प चन्द्रसागर जी महाराज की

# जीवन-झाँकी

| जन्म सम्वत् | जन्मवार | जन्म दिवस |
|---|---|---|
| विक्रम सम्वत् १९४० | शनिवार | माघ कृष्णा त्रयोदशी |

| जन्म गांव | देश | पिता | माता | जाती |
|---|---|---|---|---|
| नांद गाव | महाराष्ट्र | नत्थमल | सीतादेवी | खंडेलवाल |

आपका विवाह संस्कार मार्गशिर शुक्ला नवमी संवत् १९६० में हुआ और विक्रम संवत् १९६२ मे पत्नी का वियोग हुआ।

विक्रम सम्वत् १९६२ ज्येष्ठ शुक्ला नवमी के दिन आपने स्वत: वीतराग प्रभु के समक्ष आजन्म ब्रह्मचर्य व्रत ग्रहण किया। वीर सवत् २४४८ आषाढ शुक्ला दशमी के दिन ऐलक पन्नालाल जी से दूसरी तीसरी प्रतिमा ग्रहण की। वीर सवत् २४४८ भाद्रपद शुक्ला पचमी के दिन सचित्त त्याग प्रतिमा ग्रहण की। कुर्दू वाडी मे आचार्य शान्ति सागर जी महाराज के चरण सान्निध्य में दशवी प्रतिमा ग्रहण की। वीर सवत् २४५० मे कुभोज के निकट बाहुवली क्षेत्र पर फाल्गुन शुक्ला सप्तमी के दिन आचार्य शान्तिसागर महाराज के समीप क्षुल्लक व्रत ग्रहण किये। वीर संवत् २४५० आश्विन शुक्ला एकादशी के दिन आचार्य श्री से ऐलक व्रत ग्रहण किये। वीर संवत् २४५६ मार्गशीर्ष शुक्ला पूर्णिमा सोमवार मृग नक्षत्र मकर लग्न मे दिन के दस बजे आचार्य श्री शान्ति सागर महाराज के चरण सान्निध्य में दिगम्बर दीक्षा ग्रहण की। वीर सवत् २४७१—सन् १९४५—२६ फरवरी विक्रम सवत् २००१ फाल्गुन शुक्ला पूर्णिमा चन्द्रवार १२ बज कर २० मिनट पर चतुर्विध सघ के समक्ष णमोकार मन्त्र का जाप करते हुए बडवानी सिद्ध क्षेत्र पर स्वर्गवास हुआ।

### चन्द्र कुण्डली

| | | |
|---|---|---|
| शु० ११ र० १० बु० | ९ च० | ८ रा० ७ |
| १२ | | ६ |
| श० १ के० २ | ३ | गु० ४ मं० ५ |

### लग्न कुण्डली

| | | |
|---|---|---|
| ९ श० ८ | ७ रा० | ६ ५ |
| र० १० बु० | | गु० ४ मं० |
| ११ शु० १२ | १ के० | ३ २ श० |

जन्म-राशि पूर्वाषाढ ४६ घड़ी ५ पल पौष कृष्णा १३ वि० सम्वत् १९४० शक स० १८०५ रात्री

## उपसर्ग विजेता के चरणारविन्द में

### चा. च पूज्य आचार्य श्री १०८ विमल सागर जी महाराज

की

## भक्तिपूर्ण श्रद्धाञ्जलि

### जैन साधु हो तो ऐसा हो !

परम पूज्य प्रात. स्मरणीय आचार्य कल्प श्री १०८ चन्द्रसागर जी महाराज परम तपस्वी उपसर्ग विजेता आगम वक्ता अनुशासन शील महा पुरुष थे। महाराज उन आदर्श तपस्वियों मे थे-जिन्होने साधु पद के उच्च आदर्श को दुनिया के सामने उपस्थित किया। जैन साधू हो तो ऐसा हो इस प्रकार की ध्वनि प्रत्येक आबाल वृद्धो के मुख से सुनाई दे रही थी। आपकी विद्वत्ता श्लाघनीय थी। किसी भी तात्विक विषय पर विचार करने बैठते अथवा अपने उपदेश में किसी तत्व का विवेचन करते तो तलस्पर्शी विषय रहता था। अनेक विरोधी दूर से गीदड के समान हू हू करते समक्ष आते ही-शात हो जाते।

### पत्नी का देहावसान : त्याग मार्ग प्रारम्भ

आपने महाराष्ट्रीय नाद गाव मे खडेलवाल जातीय पहाडया गोत्रोत्पन्न नथमल जी की धर्म पत्नी सीता बाई की कुक्षि को अपने जन्म से पवित्र किया। २२ वर्ष की अवस्था मे पत्नी का वियोग हो जाने से विरक्त होकर उसी दिन परम पवित्र ब्रह्मचर्य व्रत धारण किया। आपकी संसार से विरक्ति बढती गई। एलक पन्नालाल जी की सगति ने उस विरक्ति मे पानी सींचा— जिससे आपके हृदय मे अटूट वैराग्य के अकुर फूटे। उन अकुरो को पल्लवित करने के लिये आप ने चारित्र चक्रवर्ती शाति सागर महाराज की संगति की। आपके हृदय मे उनके प्रति अपूर्व भक्ति थी। आपने चारित्र चक्रवर्ती महाराज श्री से सप्तम प्रतिमा के व्रत लिये। आपको ब्र० हीरालाल जी (वीरसागर जी) का सयोग मिला-दोनो ब्रह्मचारियो ने :चाद सूर्य के समान महाराष्ट्र मे धर्म का झडा फहरा दिया।

### क्षुल्लक दीक्षा

वीर निर्वाण सं० २४५० में दोनो ब्रह्मचारी जी ने क्षुल्लक दीक्षा फागुन शुक्ला ७ को धारण की। आपका नामकरण खुशाल चन्द जी (क्षु० चन्द्र सागर जी) ब्र० हीरा लाल जी (क्षु० वीर सागर जी) हुआ। आ० शाति सागर जी के पास समडोली मे चातुर्मास किया वहां पर क्षु०चन्द्र सागर जी क्षु०पाय सागर जी ने ऐलक दीक्षा ली। क्षु०वीर सागर जी ने, क्षु०नेम सागर जी ने मुनि दीक्षा आश्विन शुक्ला ११ को ली। वहा से विहार कर संघ के साथ

[५]

सम्मेद शिखर जी, चंपापुर, मंदारगिर जी, गुणावा, पावापुर, राजगिर, पटना, आरा, गया आदि स्थानों में धर्माचरण करता हुआ संघ बनारस, अयोध्या, इलाहाबाद होकर चातुर्मास कटनी में किया।

## मुनि दीक्षा

अगला चातुर्मास ललितपुर हुआ वहा से विहारकर सोनागिर जी अगहन सुदी १२ वि० सं० १९८६ में श्री १०८ आचार्य शान्ति सागर जी ने श्री १०५ ऐलक चन्द्र सागर जी पाय सागर जो ऐलक कुथ सागर जी को मुनि दीक्षा दी। अब संघ का परम गौरव बढा लश्कर, मोरेना, धौलपुर, आगरा, फिरोजाबाद, मरसलगज, वटेश्वर, कपिला, एटा, अवागढ, जलेसर, बरमाना, अलीगढ मथरा चातुर्मास वहा से अलवर, तिजारा, गुड़गावा रोहतक वगैरह विहार कर देहली चातुर्मास दरियागंज में हुआ।

## दिल्ली चातुर्मास : प्रतिवन्ध की हल-चल

वहां पर सरकार व अन्य लोगो ने हल-चल पैदा करदी। साधुओं पर प्रतिबध लगा दिया। साधु वर्ग को १-२ माह मालूम नही होने पाया। जब चन्द्र सागर जी को मालूम हुआ तो चर्या के लिये महाराज श्री लाल मदिर चांदनी चौक होकर पहाडी पहुचे और प्रतिवंध की हलचल दूर कर दी। जव नर पुगवों काउपदेश धारावाही मना तो जनता यानी आर्य समाज की बोलती वद हो गई। और उधर से विहार कर महावीर जी जयपुर से आगे श्री १०८ आचार्य शान्ति सागर जी ने स्वतन्त्र विहार किया। उसका कारण लोहड़ साजन वड़ साजन था।

## मारवाड के उद्धारक—

तव महाराज श्री ने मारवाड़ को डूबते हुये उबारा और धारा प्रवाही सर्व जगह मालवा बड़नगर गिरनार वगैरह यात्रा उपदेश कर तमाम जैन धर्मावलम्बी वन्धुआ को शूद्र जल के त्याग के साथ २ व्रती बनाया। आपका अध्ययन बराबर चलता था। व्याकरण ज्योतिप साहित्य धर्म शास्त्र पहिले क्षु० ज्ञान सागर जी (आ० सुधर्म सागर जी) वाद मे ब्र० प० गौरीलाल जी सिद्धात शास्त्री व्याकरण पढाते थे। उस समय महाराज के ओजस्वी उपदेश सुनकर विरोधी दल सामने नही आता था। आपने मारवाड को दि० जैन धर्म में दृढ कर स्थितिकरण अग व वात्सल्य अंग का कार्य महान किया जो साक्षात मुक्ति का कारण है। आपने अनेकों भव्यों को व्रती मुनी आर्यिका क्षुल्लिका क्षुल्लक ऐलक बनाकर जैन धर्म की प्रभावना की।

## वचन के पक्के

आप वचन के बड़े ही पायवंद थे जो कह दिया सो करके दिखा दिया। आपने अपनी वचन प्रमाणिकताके कारण अपने संघ की भी परवाह नही की। जब आप सघ सहित मुक्तागिरजी पर थे उस समय सेठ चादमल धन्नालाल जी पाटनी ने महाराज श्री से प्रार्थना की कि बड़वानी सिद्ध क्षेत्र

पर मान स्तम्भ तैयार है उसकी मिती फाल्गुन सुदी १२ वि०स०२००१ है। महाराज श्री की उपस्थिति में पचकल्याण प्रतिष्ठा करना है। महाराज श्री ने मजूर कर लिया। सनावद मे श्राध्-गण रुग्ण हो गये। रुग्णावस्था मे सिद्धवरकूट होकर खरगोन, पावागिर ऊन पहुंचे वहा पर श्री १०८ मुनिराज हेमसागर जी क्षु० वोध सागर जी मलेरिया बुखार से पीडित होकर समाधि हो गई उनकी समाधी कर वडवानी के रास्ते में ही महाराज श्री भी ज्वर से पीड़ित हो गये किन्तु ज्वर की परवाह न कर वडवानी पहुच गये।

## समाधि मरण–

वहा पचकल्याणक मानस्तम्भ प्रतिष्ठा शान्ति रूप से निर्विघ्न हो गई। फागुन शुक्ला १२ को महाराज श्री ने अन्न जल का त्याग कर समाधी ली और आप की परिचर्या ब्र० वैद्य वासुदेव पिलुआ (एटा) निवासी व श्री १०५ क्षु० इन्दुमती जी क्षु० मानस्थभामती जी ने और भी भव्य श्रावको ने णमोकार मत्र द्वारा सुना कर वैयावृत्ति की और वि० स० २० १ फागुन शुक्ला १५ को इस नश्वर पार्थिव शरीर को छोडकर स्वर्गवासी हो गये। यानी समाधि हो गई। भारत मे सब जगह शोक छा गया। और एक महान आत्मा का वियोग असह्य हो गया।

## आपके शिष्य–

आचार्य महावीरकीर्ति जी को पीसन गांव में ब्रह्मचारी सप्तम प्रतिमा के व्रत दिये थे। श्री १०५ क्षु० इन्दुमती जी ने श्री १०८ आचार्य वीर सागर जी से आर्यिका व्रत लेकर सर्व जगह विहार कर बड़ी प्रभावना के साथ २ कलकत्ता चातुर्मास कर इस वर्ष गोहाटी चातुर्मास किया था। आपके सघस्थ आर्यिका विदुषी रत्न सुपार्श्वमती जी विद्यामती जी सुप्रभामती जी है।

क्षु० धर्म सागर जी, श्री आचार्य वीर सागर जी से मुनि दीक्षा लेकर आप आचार्य धर्म सागर जी के नाम से प्रख्यात है इस वर्ष चातुर्मास सहारनपुर में है। आप महा शांति स्वाभावी है।

क्षु० मानस्थभामती जी ने भी आचार्य वीर सागर जी से आर्यिका दीक्षा लेकर नागौर मे समाधी की।

## भक्तिपूर्ण श्रद्धाञ्जलि

मुझे भी शूद्र जल का त्याग जयपुर मे कराया था और भी व्रत दिये थे। उन्ही की कृपा से मैं इस पद पर पहुंचा हूं और उनके चरणारविंद मे भक्ति सहित श्रद्धाजली अर्पण करता हूं और भावना करता हूं कि उन्ही के समान व्रताचरण पालता हुआ धैर्यशाली बनू।

—आ० विमल सागर



# वर्तमान युगका एक सच्चा आगमनिष्ठ महासाधु

—श्री तेजपाल काला, संपादक 'जैनदर्शन' नांदगॉव—

दिगम्बर जैन साधुओ की दृष्टि से वर्तमान-युग का प्रारम्भ स्व० परम पूज्य चारित्र चक्रवर्ती श्री १०८ आचार्य श्रेष्ठ शांतिसागर जी महाराज से प्रारम्भ होता है। इससे पहले लगभग तीनसौ चारसौ वर्षो तक दिगम्बर जैन साधुओ का प्राय. अभावसा था। दक्षिण मे कही कही जो कुछ थोड़े से उगुलियो पर गिनने लायक साधु थे भी तो उनमे आगम के अनुकूल प्रवृत्तियो मे शिथिलता आ गई थी। वे प्रायः शहर से दूर एकान्त गुफाओ में रहकर ध्यानाध्ययन करते थे। साधारण जनता को उनको साधु चर्या और विहारादिक मे कोई धर्मलाभ नही होता था। ऐसी स्थिति मे सच्चे आगमनिष्ठ साधुओ के दर्शन दुर्लभ हो गये थे। इसीलिए इस साधु दर्शन की दुर्लभता की मनोव्यथा-महाकवि भूधरदासजी जैसे साधु भक्त विद्वान को—"कर जोर 'भूधर' वीनवे कब मिलहिं वे मुनिराज। यह आस मनकी कब फले मेरे सरे सगरे काज'॥ इन शब्दो में व्यक्त करनी पडी।

किन्तु गत लगभग पचास वर्ष से मुनि दर्शन को इस दुर्लभता का, स्व० परम पूज्य १०८ आचार्य प्रवर श्री शाति सागर जी जैसे एक महा तपस्वी साधु के उदय से अन्त हो गया। अब तो सौभाग्य से भारतवर्ष में प्रायः सभी प्रदेशो में शताधिक से भी अधिक दिगम्बर जैन साधुओ का विहार निरबाध रूप से हो रहा है। जन साधारण उनके आहार, विहार चर्या और धर्मोपदेश से लाभ उठा रहा है। जैन धर्म का वडा भारी उद्योत हो रहा है। वास्तव में परम पूज्य आचार्य शातिसागर जी तो स्वय ही एक महान रत्नत्रय स्वरूप आदर्श निर्दोष कठोर तपस्विता को धारण करने वाले असाधारण साधु थे, किन्तु उनने जो शिष्य प्रशिष्य अपने समय में तैयार किए और उनके वाद भी उनकी पट्ट परम्परा में जो शिष्य आज भी है वे भी निश्चय ही आज गुरु की तरह ही निरपेक्ष निर्मोह वृत्तिके आदर्श साधु है। रत्नत्रय को निर्मलता के लिए जो निरपेक्षता निर्भयता, स्वाधीनता, आडम्बर हीनता, नि.सगता, वीतरागता आदि साधुजनोचित गुण आचार्य शाति सागर जी की शिष्य परम्परा में देखकर मन को सतोष होता है वह अन्यत्र नही होता।

तथापि गत पचास वर्ष के साधु जीवन की आदर्शता का जब सूक्ष्म अवलोकन किया जाता है तो यह नि सशय कहना पड़ता है कि श्रमण सस्कृति के एक श्रेष्ठ साधक लोकोत्तर साधु तपस्वी आचार्य श्री शातिसागर जी ने जिन निर्मल रत्नत्रय के धारक महान तेजस्वी आदर्श प्रभावी शिष्य रत्नों का प्रसव किया, उनमें स्व० परम पूज्य महा विद्वान, अत्यन्त कठोर

तपस्वी, आगमनिष्ठ, सच्चा महाव्रती, दृढ आत्म सयमी महा मुनिराज श्री चंद्रसागर जी महाराज का नाम मुकुटमणि के रूप मे शोभायमान होता है। 'बाप से बेटा सवाई' इस लोकोक्ति के अनुसार अपने आदर्श महान तपस्वी गुरु आचार्य शातिसागर जी से भी अधिक महामुनि श्री चंद्रसागर जी ने अपनेको आदर्श सवाई शिष्य के रूप में सिद्ध किया। वस्तुत बाप या गुरु के जीवन की सार्थकता भी इसी में है कि उसका पुत्र या शिष्य आदर्श परम्परा का निर्वाह करता हुआ ससार में अपने बाप या गुरु से भी अधिक गौरवता को प्राप्त करे।

## 'वह सच्चा वीर साधु है'

आचार्य शाति सागर जी अपने इस महान चारित्र निष्ठ, निष्कलक, आगमज्ञ विद्वान नि संग, निर्भय एव वीतराग असाधारण तप.पूत शिष्य को पाकर अपने मे महान गौरव अनुभव करते थे। वे हमेशा उनकी सराहना किया करते थे। सन१९४१की बात है आचार्य शातिसागरजी अपने सघ के साथ गुजरात से विहार करते हुये महाराष्ट्र प्रदेश मे नासिक जिले के पास एक रोज बराना नामक ग्राम में नदी के किनारे बैठे हुए थे। पूज्य श्री १०८ मुनिराज वीरसागर जी (बाद में आचार्य) भी अपने सघ के साथ गुरु के पास बैठे हुए थे। तब मुनिराज वीर सागर जी, मुनि चन्द्रसागर जी आदि प्राय. सभी शिष्य अलग २ विहार करते थे। उस समय अन्य भी कुछ श्रावक गण बैठे हुए थे। मैं भी था। मैने उस समय आचार्य महाराज के पास इन्दौर मे हुए मुनि चन्द्रसागर जी के बहिष्कार की चर्चा छेडी तो उसी समय आचार्य महाराज ने कहा कि — 'चन्द्रसागर हमारा सच्चा वीर शिष्य है। वह उसकी ही हिम्मत थी कि इन्दौर जैसे स्थान मे बहिष्कार किये जाने पर भी वह अत्यन्त निश्चल और निर्भय रहा। आगम मार्ग पर दृढ रहा।' इन शब्दो में आचार्य महाराज ने अपने शिष्य मुनि चन्द्रसागर जी का गौरव किया। यह सुनकर सब लोग हर्षित होकर चन्द्रसागर महाराज की 'जय' बोलने लगे।

## 'चंद्रसागर का बहिष्कार अन्याय और अनुचित है'

इन्दौर में जब पूज्य महामुनि चन्द्रसागर जी महाराज ने इन्दौर के साधु भक्त धार्मिक लोगो की प्रार्थना से ससघ चातुर्मास करने का निश्चय किया तो यह बात वहां के कुछ पथ द्वेषी पडितों को सहन नही हुई और उन्होंने इन्दौर के कुछ श्रीमतो को श्री चद्रसागर जी महाराज के विरोध में पथ द्वेष की झूठी बाते कहकर भडकाना शुरु किया। श्रीमतो ने भी आगे पीछे का योग्य विचार न कर पंथ डूबा के भय से महाव्रती चद्रसागर जी का बहिष्कार करा दिया। उस ...ारित बहिष्कार की केवल इन्दौर की धार्मिक गुरु भक्त समाज मे ही नही मार्ग... वर्ष की समाज मे तीव्र प्रतिक्रिया हुई। समाज ने इस अन्याय पूर्ण बहिष्कार का तीव्र ... ही नही किया स्वयं इन्दौर मे ही अप्रत्याशित रूप से आगमानुसार पद्धति का एक ...व्य जिन मदिर खड़ा कर बहिष्कार को अप्रभावित करा दिया। श्री चद्रसागरजी महा- ...ने ऐसे बहिष्कार के झंझावाती वातावरण में एक स्थित प्रज्ञ योगी की तरह अत्यन्त शान्त

और निर्भय रहे। उन्होंने कभी भी किसी को भी अपने वहिष्कार करने वालो के विरोध में जरा भी नही उकसाया।

इन्दौर के चातुर्मास के बाद मुनि वहिष्कार के कारण समाज मे व्याप्त तीव्र क्षोभ और असतोष को दूर करने की दृष्टि से जब कुछ समाज के महामान्य श्रीमंत और विद्वान नेता पावा-गढ मे परमपूज्यश्री१०८ आचार्य शांति सागर जी महाराज के पास वहिष्कार के संबंध मे उनका आदेश लेने गये तो सभी के द्वारा प्रार्थना करने पर पूज्य आचार्य महाराज ने अत्यन्त गम्भीर होकर यह स्पष्ट आदेश दिया कि—'मुनि चन्द्रसागर का वहिष्कार अन्याय, अनुचित अनधिकार और शास्त्र विरुद्ध है। इस स्पष्ट आदेश से वहिष्कार निष्प्रभ हो गया। समाज मे व्याप्त क्षोभ दूर हो गया और मुनि चंद्रसागर जी का साधुत्व प्रखर अग्नि मे तप्त सुवर्ण की तरह निखर उठा।

## अत्यन्त निष्काय निर्वैर साधु

कुछ लोग मुनिराज चंद्रसागर जी महाराज पर अत्यन्त क्रोधी और कषायवान होने का आरोप करते थे। किन्तु उनका यह आरोप भय विद्वेष के कारण सर्वथा असत्य था। वस्तुत. श्री चन्द्रसागर जी महाराज आगम विरोधी बात को सहन न हो सकने के कारण तीव्र शब्दों में विरोध करते थे और लोगो को आगम मार्ग पर लगाने के लिए किसी के भी रोष तोष की पर्वाह न कर कड़ाई से उपदेश देते थे। गरज यह कि व्यक्तिसे वह आगम की रक्षा को अधिक महत्व देते थे। तथापि उनके मन में अपने विरोधी के प्रति भी कोई द्वेष या वैर नही होता था। वस्तुत: शुभ मित्र के प्रति समवृत्ति रखने को जो क्षमता श्री चन्द्रसागर जी मे थी वह अन्यत्र बहुत कम देखने को मिलती है नीचे की घटना से यह बात बिलकुल स्पष्ट हो जायेगी।

पूज्य श्री चन्द्रसागर जी महाराज विहार करते हुए जब नासिक (महाराष्ट्र) में आये तब मैं भी उनके दर्शनार्थ नादगाव से नासिक चला गया। महाराज श्री मंदिर में दोपहर के समय धर्मोपदेश दे रहे थे। तब मैं वहा पहुच गया। धर्मोपदेश के अनन्तर महाराज श्री ने मुझे देखतेही पहला प्रश्न किया कि—'तुम वकालत कब से करने लगे? मैं महाराज श्री के प्रश्न पर अचम्भित होकर कहने लगा कि—'महाराज जब मैं वकील नही तो वकालत कैसे कर सकता हूं।" तब महाराज ने कहा कि—तुमने हमारे वहिष्कार को लेकर सर सेठ हुकमचन्द जी के विरोध में लेख क्यों दिया? क्या हमने तुमको कहा था कि तुम हमारे वहिष्कार का प्रतिकार करो'। मैंने कहा 'महाराज' यद्यपि आपने नही कहा तथापि धर्मायतनो पर यदि कोई उपसर्ग करे तो उसे कोई भी धर्म भक्त व्यक्ति कैसे चुपचाप देख सकता है? हमने तो अपना कर्तव्य पालन किया।" तब भी महाराज ने अत्यन्त शांत और गम्भीर होकर कहा कि- भाई सरसेठ हुकमचद जी ने या और किसी ने भी हमारा वहिष्कार किया है तो करने दो, हमारा चारित्र यदि निर्मल है तो हमे उसकी कोई चिन्ता नही। जब तक हमारे उपसर्ग या परिषह को सहन करने में हम

समर्थ है तो तुम लोगो को हमारे बीच मे पडने की कोई आवश्यकता नही है। मगर सेठ हुक्म चन्द्र जी समाज मे एक प्रभावशाली श्रीमन्त नेता है। सरकार पर उनका बडा भारी प्रभाव है। अत उनके प्रभाव से धर्म पर आई हुई आपत्तियां सहज दूर हो सकती है। समाज मे रह कर तुम लोगो को उनसे काम लेना पडता है। यदि तुम उनका विरोध करोगे तो फिर वे तुम्हारा साथ कैसे देंगे। इसलिए तुमको उन्हे नाराज नही करना चाहिए। हमारा विरोध हम सहन कर लेगे। वह हमारा धर्म है। तुम लोगो को हमारी चिन्ता नही करनी चाहिए।'

कितने स्थितप्रज्ञ वीतराग विचार है ये। जिसको अपने विरोध मे भी कोई विषाद या वैर नही। न अपने विरोधी के विरोध से कोई हर्ष। इससे अधिक निष्कषायता, निर्वैरता का और शत्रु, मित्रता मे समभाव का उदाहरण और क्या हो सकता है। जिनको अपने विरोध मे भी विरोध नही दीखता, जो उस स्थिति मे भी अत्यन्त शान्त, धीर और गम्भीर रह सकता है। वास्तव मे सच्ची साधुता के दर्शन वही होते है। हम पूज्य श्री चन्द्र सागर जी की उस वीतराग साधु वृत्ति को देखकर उसी समय श्रद्धा से उनके पावन चरणो मे नत हो गये।

## सारा मरुस्थल धर्म स्थल में परिवर्तित हो गया

जिस मरुस्थल में कुये बहुत गहरे है, पानी बहुत दूर-दूर से जूते पहने हुये मजदूरो से मगवा कर खान-पान करना पडता है, फिर जो श्रीमन्त लोग भोगोपभोग मे सुखासीन, सयमहीन जीवन बिताते है—ऐसे असुविधाजनक स्थानो मे मरुस्थल के गाव-गाव और नगर-नगर में विहार कर बडे-बड़े श्रीमन्तो में और साधारण श्रावको मे भी अपनी अमोघ प्रभावी वाणी, आगम तल स्पर्शी ज्ञान एव निर्मल चारित्र के प्रभाव से वास्तविक जैनत्व के भाव जागृत कर उनमे शुद्ध खान-पान की प्रवृत्ति जागृत करदी-यह पूज्य श्री चन्द्र सागर जी के ही विशुद्ध तप का प्रभाव था कि उनका जनता पर जादू का सा असर पडता जाता था। जो मरुस्थल पथ की खोटी भावना से अभिभूत था उनमे आगम मार्ग की ज्योति प्रज्वलित करदी। सारा मरुस्थल आगम मार्गी वन कर धर्म स्थल वन गया। निरन्तर भोगो और व्यसनो मे लीन रहने वाले वडे-वडे डाक्टरो; सरकारी अधिकारियों, न्यायाधीशो, उद्योगपतियो और श्रीमन्तो मे जिनने प्रतिमा रूप सयम और त्याग की प्रवृत्ति पैदा करदी- यह वास्तव मे मुनि चन्द्र सागर जी के द्वारा की गई धर्म की एक महान आश्चर्यकारी क्राति थी। आज भी सारा मरुस्थल उन्हे एक महान कठोर तपस्वी सच्चा महाव्रती महा साधु के रूप में श्रद्धा से याद करता है।

## दिगम्बरत्व का जागृत निर्भय प्रहरी

भारत की राजधानी देहली में पहली वार आचार्य शान्ति सागर जी महाराज का विशाल संघ सहित चातुर्मास दिगम्बर जैन समाज ने कराया। लेकिन उस समय की अंग्रेज सरकार ने देहली के कुछ सरकारी स्थानो मे नग्न विहार पर प्रतिवन्ध की शर्त पर दिगम्बर साधुओ को देहली मे लाने की अनुमति दी थी। देहली में आने पर जब सघ को नग्न विहार के प्रतिवन्ध की वात मालूम हुई तो सघ मे सबसे पहले श्री मुनि चन्द्रसागरजी ही थे जिन्होने स्वय इस दिगम्बरत्व पर डाले गये प्रतिवन्ध के आघात को दूर करने के लिए आचार्य महाराज को

अनुज्ञा से पीछी कमंडलु उठाया और विना किसी संकट की पर्वाह किए निर्भय होकर सरकारी प्रतिबन्धित स्थान में विहार किया। सरकार के बड़े अधिकारी ने आकर जब महाराज को रोकना चाहा तो वे महाराज की बातों से, तपश्चर्या से और विद्वत्ता से इतने प्रभावित हुए कि उन्होंने उसी समय दिगम्बर जैन साधुओं के विहार के प्रतिवन्ध को हटा दिया और इस तरह मुनिराज श्री चन्द्र सागर जी के प्रभाव से धर्म की बड़ी भारी विजय हुई। सारे भारतवर्ष की दिगम्बर जैन समाज में इस विजय पर वड़ा भारी हर्ष छा गया।

## आगम चक्खु साहू

मनुष्य किसी भी वस्तु को ग्रहण करते समय अपनी आंखों से देखकर उसको अपने लिए ठीक समझने पर ग्रहण करता है। किन्तु ऐसा करते समय मनुष्य अपनी आखों से धोखा भी खा सकता है। अतः दिगम्बर साधु आगम को अपनी आंख वनाकर उससे वस्तु को ग्रहण करता है। रत्नत्रय, महाव्रत और मोक्ष मार्ग की विशुद्धता के लिए आगम ही उसकी आंखे होनी है। आगम के प्रकाश में निरन्तर चलते रहने के कारण वह कभी आत्म वंचित नही होता। मुनिराज चंद्रसागर जी ऐसे ही एक महासाधु थे जो कभी लोकेषणा, यशलिप्सा, आत्म प्रशंसा, परनिंदा, शरीर सुख,उपसर्ग या परीषह भय आदि के व्यामोह में आगमाज्ञा के विरुद्ध पाव नही रखते थे। लोगों से वाहवाही लूटने के लिए या अपनी पादपूजा करने के लिए उन्होंने कभी भी किसी को खुश रखने की दुर्नीति का अवलंवन नही लिया। आगम का उनका पाथेय था और उसकी रक्षा के लिए उन्होने वड़ी से वड़ी शक्ति के विरोध या असन्तोष की परवाह न कर रत्नत्रय धर्म का पालन किया। उनका सम्यक्त्व सुमेरु पर्वत की तरह अचल था। आगम ज्ञान समुद्र की तरह गंभीर, विपद और तलस्पर्शी था एवं चारित्र स्फटिक की तरह अत्यन्त विशुद्ध और निर्मल था। उनके आगम ज्ञान के आगे बड़े २ शास्त्री न्यायतीर्थ विद्वान भी निरुत्तर हो जाते थे।

इन्दौर के वहिष्कार में वडी से वड़ी शक्ति भी उनको आगम मार्ग से विचलित नहीं कर सकी। वड़वानी प्रतिष्ठोत्सव पर भयंकर ज्वर की स्थिति में चलने की शक्ति न होने पर भी अपने दिये हुए वचन का पालन करने के लिए प्राणों का मोह न करते हुए समय पर पहुंचे। वड़वानी पहुंच कर उन्होंने अत्यंत निराकुल परिणामों से सल्लेखना धारण कर समाधि मरण किया। प्राणों का मोल देकर भी सत्य महाव्रत की रक्षा हुई इसका उनकी आत्मा में पूर्ण संतोष था।

## निरपेक्ष अयाचक योगी

आगम का अगाध ज्ञान, प्रभावी वक्तृत्व एवं सुन्दर लेखन की शक्ति होते हुए भी अपनी प्रसिद्धि के व्यामोह में उन्होने कभी कोई नया ग्रन्थ या साहित्य निर्माण नही किया वे कहते थे कि पूर्वाचार्यो ने ही द्वादशाग पर बड़े से बड़े विद्वतापूर्ण ग्रन्थो की ओर टीकाओं की इतनी रचना की है कि जिनके अध्ययन में सैकड़ों वर्ष की आयु भी पूरी नहीं पड़ सकती तब उसके बाहर और उससे अधिक सुन्दर आज का बड़े से वड़ा विद्वान भी क्या लिख सकता है? यदि लिखे भी और कहीं नासमझ, छद्मस्थता या भ्रांतिवश कुछ थोड़ा भी विपरीत लिखा गया तो

वह स्वयं तो अनन्त संसार चक्र के गर्त में तो फसेगा ही, पर्वत की तरह अनन्त प्राणियों को भी अकल्याण का कारण बनेगा। अतः नया साहित्य लिखना यह बुद्धि का विलास और लोकैषणा का व्यामोह है जिसके वश होकर साधु भी अपने महाव्रत से भ्रष्ट हो जाता है। साहित्य प्रसिद्धि के लिए उसे परमुखापेक्षी बनकर याचकत्व की अधम वृत्ति स्वीकार करनी पड़ती है।

मुनि चद्रसागर जी सदैव निरालव और स्वाधीनता से रहते थे। अपने विहार और चर्यादि की व्यवस्था के लिए वे कभी किसी को कहते नही थे। न मन से भी किसी से किसी व्यवस्था की अपेक्षा रखते थे। उनके साथ में कोई आडम्बर नही होता था, न पुस्तकों और शास्त्रो का अबार रखते थे एवं न अपने लिए कभी किसी प्रकार की सुविधा, वैयावृत्ति आदि के लिए कहते थे। प्रदर्शन वृत्ति से सदैव दूर रहते थे।

श्री चद्रसागर जी शरीर से केवल बाह्यत: ही अपरिग्रही नही थे अतरग मे भी वे पूर्ण निर्मोही थे। तभी तो ज्वर की तीव्र वेदना के होते हुए भी उन्होने अपने सत्य महाव्रत की रक्षा के लिए बड़वानी प्रतिष्ठा पर, समय पर पहुच कर समाधि मरण पूर्वक प्राणोत्सर्ग किया। कड़ी से कडी धूप में घटो खडे रहकर ध्यान करते थे। हिंसश्वापदो आदि की परवाह न कर पहाडो और निर्जन वनो में जाकर निर्भयता से सामायिक करते थे। निरन्तर उपवासादिको के द्वारा शरीर कृश करते थे। अनेक रसो का त्याग करके आहार लेते थे और कडे से कडा नियम (व्रत परिसख्यान) लेकर आहार के लिए निकलते थे। अनेक दिनो तक भी नियमानुसार आहार न मिलने पर भी कभी खेद खिन्न नही होते थे और न अपने ध्यानाध्ययन मे कोई शिथिलता आने देते थे।

एक दफा उनका नैणवां (राजस्थान) में चातुर्मास योग था। एक रोज आहार में गेहूं की बाटी कड़ी होने से उनसे खाई नही गई और उन्होंने वह ग्रास छोडकर अन्तराय करली। श्रावकों ने समझा कि महाराज श्री के गेहूं का त्याग होने से उन्होने अन्तराय करली। फिर क्या था उस रोज से रोज आहार मे मक्के की रोटी और मक्के का आटा बनने लगा। करीब दो माह तक यह क्रम चलते रहा। लेकिन महाराज श्री ने कभी भी अपने अन्तराय के सही कारण का गोप्यस्फोट किसी के भी पास प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से भी नही किया। एक रोज कर्मोदय से नांद गांव के श्रावको ने आकर चौक लगाया। गाव के लोगों ने उनको गेहूं का पदार्थ चौके में बनाने को मना करने पर भी उन्होने गेहूं की रोटियां बनाईं। भाग्य से उस रोज आहार भी उनके यहां निरन्तराय हुआ। लोगों ने यह अपवाद लगाया कि आज महाराज ने उनके गांव के श्रावक का चौका होने मे गेहूं की रोटी आहार में लेली। तब कहीं उस रोज महाराज श्री ने अपने धर्मोपदेश के बाद अंतराय की सही स्थिति का निर्देश कर लोगों का भ्रम दूर किया। ऐसी थी शरीर से निर्मोह और निःस्पृह वृत्ति श्री चद्रसागर जी की।

नांद गांव में महाराज श्री की स्मृति में अनेक वर्ष पूर्व श्रावको ने श्री मुनि चन्द्र सागर दिगम्बर जैन धर्मार्थ औषधालयकी स्थापना की थी। कर्म, धर्म, संयोग से महाराज श्री की इच्छा न होते हुए भी संघ के एक साधु मुनि हेम सागर जी के अचानक अधिक बीमार हो जाने के कारण नांद गांव (उनकी जन्म-भूमि) मे ही महाराज श्री को वर्षा योग करना पड़ा। शहर में

अनेक बडे-बड़े उदारधी श्रीमन्त लोग महाराज को भक्तिवश दर्शनार्थ राजस्थान, मालवा, बगाल आदि दूर-दूर प्रदेशो मे आते थे। महाराज श्री चाहते तो उनके नाम से स्थापित औषधालय को अपने भक्तों से प्रेरणा कर हजारों की निधि सहज में प्राप्त कर सकते थे। लेकिन पूज्य महाराज श्री ने कभी भी किसी को औषधालय के लिए प्रेरणा नही की।

इसी प्रकार पूज्य महाराज श्री ने कभी भी कही किसी को कोई सस्था को निर्माण करने को नही कहा। वे अपनी अयाचक वृत्ति में कोई दाग लगने नही देना चाहते थे। अभीक्ष्ण ज्ञानोपयोग, निरन्तर ध्यानाध्ययन और तपस्या की आत्म साधना के सिवाय किसी लोकैषणा की चाहकी दाह से वे सदैव अलिप्त रहते थे। लोकानुरजन नही आत्मानुरजन की उन्हे चाह थी। जीवन की यही एकमात्र साध थी। जिसके लिए वे समर्पण वृत्ति से रहते थे। आत्मा के लिए जो-जो श्रेयस् होता था वही उनके लिए प्रेयस था। भगवान कुन्दकुन्दाचार्य के शब्दो में 'आदहिदं कादव्व' का पूज्य महाराज श्री के जीवन मे प्रथम स्थान था। उसके बाद वे परहित मे अपना समय देते थे।

## रत्नत्रय की मूर्तिमंत प्रतिमा

वास्तव मे मुनिराज श्री चन्द्र सागर जी को देखकर रत्नत्रय की मूर्तिमत प्रतिमा को देखने का हृदय को सतोष मिलता था। महाराजश्री का जीवन हिमालय की तरह उत्तुग सागर की तरह गभीर, चन्द्रमा की तरह शीतल, तपस्या में सूर्य को तरह प्रखर, स्फटिक की तरह अत्यन्त निर्दोष, आकाश की तरह अंतर्बाह्य खुली किताब, महाव्रतों के पालन में वज्र की तरह कठोर, मेरु सदृश अडिग एव गगा की तरह अत्यंत निर्मल था।

वे साधुओ मे महा साधु, तपस्वियों मे कठोर तपस्वी, योगियों मे आत्मलीन योगी, महाव्रतियो मे निरपेक्ष महाव्रती और मुनियों मे अत्यन्त निर्मोह मुनि थे। वास्तव मे ऐसे ही निर्मल नि:स्पृह और स्थितिप्रज्ञ साधुओ से ही धर्म की शोभा है। विश्व के प्राणी ऐसे ही सत्साधुओं के दर्शन, समागम और सेवा से अपने जीवन को धन्य बना पाते है।

पूज्य तरण-तारण महा मुनिराज श्री चन्द्र सागर जी महाराज अपने दीक्षा गुरु परम-पूज्य श्री १०८ आचार्य शान्ति सागर जी की शिष्य परम्परा मे और आज के साधु जीवन मे न केवल ज्येष्ठता मे श्रेष्ठ थे वरन् श्रेष्ठता मे भी श्रेष्ठ थे। उनके पावन पद विहार से धरा धन्य हो गई। सच्चा आध्यात्म जगमगा उठा और आत्महितैषियों को आत्म पथ पर चलने के लिए प्रकाश स्तम्भ मिल गया। वास्तव मे वे लोग महा भाग्यशाली है कि जिन्हे ऐसे लोकोत्तर असाधारण महा तपस्वी सच्चे आगमनिष्ठ साधु के दर्शन का सुयोग मिला हम इस स्मृतिग्रन्थ के प्रकाशन के सुअवसर पर उस महा साधु आध्यात्म योगी तपस्वी के पावन चरणो मे श्रद्धावनत होकर नम्र अभिवादन कर भाव पूर्वक अपनी श्रद्धाञ्जलि अर्पण करते हुए अपने को पुण्यशाली अनुभव करते है।



ॐ ह्री श्री वर्द्धमानाय नमः ॐ ह्री श्री चंद्रसागराय नम.

# पूज्य आचार्य कल्प श्री चन्द्र सागर जी महाराज का जीवन परिचय

— आर्यिका श्री १०५ सुपार्श्वमती माताजी —

**जन्म**

इस भरत क्षेत्र में महाराष्ट्र देश है-उसमें नादगाव नामक नगर है। उस नगर में खंडेल वाल जातीयोत्पन्न जैन धर्म परायण नथमल नामक श्रावक रहते थे-उनकी भार्या का नाम सीता था। वास्तव में वह सीता ही थी-अर्थात शीलवती और पति के आज्ञानुसार चलने वाली थी। सेठ नथमलजी और सीता बाई का सम्बन्ध जयकुमार सुलोचना के समान था। शालि वाहन सम्वत्१८०५ वि०सवत्१६४०मिति माघ कृष्ण त्रयोदशी के दिन शनिवार की रात्रिको नक्षत्र पूर्वाषाढा मे सीता बाई की पवित्र कुक्षि से पुत्र रत्न की उत्पत्ति हुई। जिसके रूप राशि ने सूर्य चन्द्रमा भी लज्जित हो गये। पुत्र का मुख देखकर माता को असीम आनन्द हुआ। घर में वादित्र बजने लगे। पिता हर्षित होकर कुटुम्बी जनो को पारितोपिक देने लगे। जन जन के हृदय मे खुशिया थी। दसवे दिन बालक का नामकरण सस्कार किया। जन्म नक्षत्रानुसार जन्म नाम भूरामल भीमसेन आदि होना चाहिये। परन्तु पुत्रोत्पत्तिके समय माता पिता को अपूर्व आनन्द हुआ था इसलिये ही उन्होने इनका नाम खुशहाल चन्द रखा हो-ऐसा अनुमान लगाया जाता है। इनके जन्म तिथिवार नक्षत्र महीना इनके हस्तलिखित गुटके मे पौष कृष्णा त्रयोदशी के दिन शनिवार पूर्वाषाढा नक्षत्र रात्रिके समय लिखा है-वह महाराष्ट्र देश की अपेक्षा है क्योंकि मरुस्थल में और महाराष्ट्र के कृष्ण पक्ष मे एक महीने का अन्तर है-शुक्ल पक्ष दोनो के समान है इसलिए माघ कृष्ण त्रयोदशी कहो या पौष कृष्ण त्रयोदशी दोनो का एक ही अर्थ है।

वह बालक खुशहाल चन्द्र द्वितीया के चन्द्रवत् दिन प्रतिदिन वृद्धिगत हो रहे थे। जिस प्रकार चन्द्रमा की वृद्धि मे समुद्र वृद्धिगत होता है-उसी प्रकार खुशहाल चन्द्र की वृद्धि से कुटुम्बीयो का हर्ष रूपी समुद्र बढ रहा था।

**विवाह : पत्नी वियोग : ब्रह्मचर्यव्रत**

अभी खुशहाल चन्द्र ८ वर्ष के पूरे नही हुये थे कि पूर्वोपार्जित पाप कर्म के उदय से पिता की छत्र छाया शिर पर से उठ गई-अर्थात् पिता का स्वर्गवास हो गया। नमस्त घर का भार

विधवा माता पर गिर गया। उस समय इनके बड़े भाई की उम्र२०वर्ष की थी छोटे भाई की चार वर्ष की थी। घर की परिस्थति नाजुक थी-ऐसी अवस्था मे बच्चों के शिक्षण की व्यवस्था कैसे हो सकती है इसको भुक्त भोगी ही जानसकना है। खुशहाल चन्द्र की बुद्धि तीक्ष्ण थी परन्तु शिक्षण का साधन नही होने के कारण उनको छह क्लास तक पढकर १४वर्ष की अवस्था मे शिक्षण छोड कर व्यापार के लिए उद्योग करना पड़ा। पढ़ने की इच्छा तीव्र होते हुये भी पढ़ना छोडना पड़ा ठीक ही है कर्म की गति विचित्र है-इस संसार में किसी की इच्छा पूर्ण नही होती। जब खुश हाल चन्द्र की उम्र २० वर्ष की थी, उसकी इच्छा न होते हुये भी कुटुम्बी जनो ने उसकी शादी करदी परन्तु इस शादी से आपको संतोष नही था-क्योंकि लड़की रुग्ण थी। डेढ़ साल बीता होगा कि आपकी पत्नी का स्वर्गवास हो गया। आपके लिये मानो खान् नो रत्नवृष्टि' आकाश स्थल से रत्नो की वर्षा ही हो गई क्योकि आपकी रुचि भोगो में नही थी। उस समय आपकी उम्र २१ वर्ष की थी-अग अग में जवानी फूट रही थी भाल ललाट देदीप्यमान था। तारुण्य श्री से उनका शरीर अलकृत था; और उनके कुटुम्बी जन उनको पुन: विवाह के बंधन मे बाधकर संसारिक भोगों में फसाने का प्रयत्न करने लगे। परन्तु खुशहाल चन्द्र की आत्मा सर्व प्रकार से समर्थ एवं एवं सांसारिक यातनाओ से भयभीत थी इसलिये उन्होंने मकडी के समान अपने मुख की लार से अपना जाल बनाकर और उसी मे फसकर अपना जीवन गमाने की चेष्टा न की। किन्तु अनादि कालीन विषय वासनाओं पर विजय प्राप्त कर आत्म तत्त्व को प्राप्त करने के लिये, दुर्बलताओं का वर्धक दु.ख और अशान्ति का कारण गृहवास को तिलाजलि देकर दिगम्बर मुद्रा को धारण कर आत्म साधना निमित्त अन्त: बाह्य. सत्य, अहिसा अचौर्य ब्रह्मचर्य अपरिग्रह का प्रशस्त पथ स्वीकार कर कर आत्म कल्याण करने का विचार किया। इसलिये आपने जेष्ठ शुक्ला नवमी विक्रम सवत् १९६२ को आजन्म ब्रह्मचर्य व्रत स्वीकार कर लिया। इस तारुण्य अवस्था में आपने ब्रह्मचर्य व्रत धारण कर महान् वीरता का काम किया।

## मित्र–लाभ : आत्मिक उन्नति की ओर–

उस दिन से आप अपने मनो मर्कट को वश में करने के लिए स्वाध्याय में लीन हो गये। ग्रहस्थ सम्बन्धित व्यवसाय करते हुये भी जैसे जल में कमल भिन्न रहता है उसी प्रकार आप उनमें अलिप्त थे। यदि उस समय किसी त्यागी गण का सत्संग मिलता तो उसी समय घर बार छोड़ देते। गृहस्थाभार सिर पर होने से व्यापार करने के लिये बम्बई आदि नगरो में भ्रमण किया। व्यापार में उन्नति की व्यापारियो के विश्वास के पात्र बने। आपकी दिन प्रतिदिन घर की उदासीनता बढ़ती ही चली गई। उनके मन मे संसारिक दु.खो से ग्लानि उत्पन्न हो गई और वह किसी प्रकार शांत नहीं हुई। इस बीच में आपकी मित्रता श्री ब्र० हीरालालजी गंगवाल से हो गई मानो सोने में सुगन्ध आगई। ब्र०हीरालालजी धर्मानुरागी एव वात्सल्य भाव से ओत प्रोत थे इनकी शास्त्र स्वाध्याय में बहुत प्रवृत्ति थी दिनभर शास्त्र समुद्र का मथन कर सार निकालते थे। आप दोनो की सगति आत्म साधक हुई आप दोनो जब कभी परस्पर मिलते थे तो

"आत्मिक उन्नति कैसे होगी" इसी का विचार किया करते थे। आप दोनों ने समाज का सेवा करते हुए आत्मोन्नति करने का निश्चय कर लिया।

## पांचवी प्रतिमा

वीर सवत् २४४६ में श्री १०५ ऐलक पन्नालाल जी का चातुर्मास नादगाव मे हुआ तब आपने अषाढ शुक्ला दशमी के दिन तीसरी सामायिक प्रतिमा धारण की। श्री ऐलक महाराज के चरण प्रसाद से आपकी प्रतिदिन ससार से विरक्ति वृद्धिगत होती गई। इसलिये भाद्रपद शुक्ला पंचमी को सचित्त त्याग पाचवी प्रतिमा धारण की।

चातुर्मास पूर्ण होने के पश्चात् आपने श्री १०५ ऐलक जी महाराज के साथ चार महीना तक महाराष्ट्र के ग्राम और नगरो मे भ्रमण कर धर्म का प्रचार किया। तदनतर आपने समस्त तीर्थ क्षेत्रो की यात्रा की अपनी शक्ति अनुसार क्षेत्रों में दान भी दिया।

उस समय इस भूतल पर मुनियो के दर्शन अत्यन्त दुर्लभ थे महानिधि के समान दिगम्बर साधु कही कही दृष्टि गोचर होते थे। आप का हृदय मुनि दर्शन के लिए 'निरन्तर छटपटाता रहता था। उनको गृहस्थारम्भ विषके समान प्रतीत होता था निरन्तर विचार करते थे अहो वह शुभ घड़ी कब आयेगी जिस दिन में दिगम्बर होकर आत्म कल्याण के अग्रसर होऊ ।

## आचार्य शाँतिसागर जी के दर्शन

एक दिन आपने आचार्य श्री १०८ शाति सागर महाराज की ललित कीर्ति सुनी। आपका मन उन गुरुवर के दर्शनो के लिये लालायित होने लगा। उनके दर्शन बिना आपका मन जल के बिना मछली के समान तडफने लगा। इसी समय ब्र० हीरालाल जी गगवाल शांतिसागर महाराज के दर्शन करने के लिए दक्षिण की ओर जाने लगे। यह वार्ता सुनकर खुशहाल चन्द्र का मन मयूर नाचने लगा और ब्रह्मचारी जी के साथ आप ने भी आचार्य श्री के दर्शनार्थ प्रस्थान किया। आचार्य श्री उस समय ऐनापुर के आस पास विहार कर रहे थे। आप दोनों महानुभाव उनके पास चले गये। तेजोमय मूर्ति शाति सागर महाराज के चरण कमलों में अतीव भक्ति से नमस्कार किया—आपके चक्षु पटल निर्निमेष दृष्टि से उनको आर निहारते ही रह गये। आप का मन आनद की तरगो से व्याप्त हो गया। आपने आचार्य श्री की ध्यान मुद्रा देखकर निश्चय कर लिया कि यदि ससार मे मेरे कोई गुरु हो सकते है तो यही महानुभाव हो सकते है और कोई नही। आप का चित्त आचार्य श्री के पादमूल मे रहने के लिए ललचाने लगा। आप गोम्मट्ट स्वामी की यात्रा करके वापिस आये और उनसे सप्तम प्रतिमा के व्रत ग्रहण किये। कुछ दिन घर में रहकर आचार्य श्री के पास वीर निर्वाण सम्वत् २४५० फाल्गुन शुक्ला सप्तमी के दिन क्षुल्लक व्रत ग्रहण किये। निरन्तर महाराज के समीप स्वाध्याय ध्यान में मग्न रहने लगे। आचार्य श्री ने समडोली मे चातुर्मास किया। आश्विन शुक्ला एकादशी वीर सं० २४५०मे ऐलक दीक्षा ग्रहण की आपका नाम चन्द्रसागर रखा गया। वास्तव में आप चन्द्र थे

गौरवर्ण उन्नत भाल तेजस्वी ललाट चन्द्र के समान था। आप के धवल यश की किरणें चन्द्रमा के समान समस्त संसार में फैल गईं। वीर सम्वत २४५३ में आचार्य श्री ने सम्मेद शिखर की यात्रा के लिए प्रस्थान किया। ऐलक चन्द्र सागर जी भी साथ में थे। संघ फाल्गुन में तीर्थ राज में पहुंचा—तीर्थ राज की वन्दना कर अपने को कृत्य-कृत्य समझा। तीर्थराज पर संघपति पुनम चन्द घासीलाल ने पंचकल्याणक प्रतिष्ठा करवाई—जिसमें लाखों जैन नर-नारी दर्शनार्थ आये। धर्म की अपूर्व प्रभावना हुई। वहां से विहार कर कटनी ललितपुर जम्बू स्वामी सिद्धि क्षेत्र मथुरा में चातुर्मास करके अनेक ग्रामो में धर्मामृत कीवर्षा करते हुए सोनागिरि सिद्ध क्षेत्र पहुचे। वहां पर आपने वी०सं २४५६ मार्ग शीर्ष शुक्ला १५ सोमवार मृग नक्षत्र मकर लग्न में दिन के१० बजे आचार्य श्री शान्ति सागर महाराज के चरण सान्निध्य में दिगम्बर दीक्षा ग्रहणकी। समस्त कृत्रिम वस्त्राभूषण का त्याग कर पच महाव्रत पंच समिति तीन गुप्ति रुप आभूषण तथा २८ मूल गुण रुप वस्त्रों से अपने को सुशोभित किया।

जब धर्म मार्ग अवरुद्ध हुआ, पथ भूल भटकते थे प्राणी।
सद्‌गुरु के उपदेश विना, नहीं जान सके थे जिनवानी ॥
धर दीक्षा मुनि मार्ग बताया, स्वयं बने निश्चल ध्यानी।
प्रणम श्रीगुरु चन्द्र सिन्धु को-जिनकी महिमा सब जग जानी ॥

दिगम्बर मुद्रा धारण करना सरल और सुलभ नही, अत्यन्त कठिन है। जो धीर-वीर महा पुरुष हैं—वही इस मुद्रा को धारण कर सकते है। कायर मानव इस मुद्रा को धारण नही कर सकते। आपने इस निर्विकार मुद्रा को धारण कर अनेक नगर और ग्रामों में भ्रमण किया। तथा अपने धर्मोपदेश से जन जनके हृदय पटल से मिथ्याधकार को दूर किया। सुना जाता है कि आपकी वक्तृत्व शक्ति अपूर्व थी। आपका तपोवल, आचार बल, श्रुत बल, वचन बल, आत्मिक बल, धैर्य बल, प्रशंसनीय था।

## सिंह वृत्ति धारक

जिस प्रकार सिंह के समक्ष श्याल नही ठहर सकते—उसी प्रकार आपके सामने वादीगण भी नही ठहर सकते थे। श्याल अपनी मडली मे उहू-उहू कर शोर मचा सकते है परन्तु सिंह के सामने चुप रह जाते है। वैसे ही दिगम्बरत्व के विरोधी जिन शास्त्र के मर्म को नही जानने वाले अज्ञानी दूर से आपका विरोध करते थे परन्तु समक्ष आने के बाद मूक के समान चुप रह जाते थे।

सुना है—कि जिस समय आचार्य श्री का संघ दिल्ली में आया—उस समय सरकारी लोगों ने नियम लगा दिया कि दिगम्बर साधु नगर में विहार नही कर सकते। जब यह वार्त्ता निर्भीक चन्द्र सिंधु के कानो पर पड़ी तो उन्होंने विचार किया—अहो! ऐसे तो मुनिमार्ग ही रुक जायगा इसलिए उन्होंने आहार करने के लिए शुद्धि की, और वीतराग प्रभु के समक्ष कायोत्सर्ग करके हाथ में कमण्डलु लेकर शहर में जाने लगे, श्रावक गण चिन्तित हो गये क्या होगा—

परन्तु महाराज श्री के मुख मंडल पर अपूर्व तेज था—सिंह के समान निर्भय होकर जा रहे थे। जब साहब की कोठी के नीचे गये, तो साहब इनकी शान्त मुद्रा देख कर नत मस्तक हो गया, भूरि-भूरि प्रशंसा करने लगा। सत्य ही है —महा पुरुषों का प्रभाव अपूर्व होता है।

## अपवाद-उपसर्ग विजयी

आपकी भावना थी "सर्वे सुखिन. भवतु"। महाराज श्री का निरन्तर प्रयत्न संसारी जीवों को धर्माभिमुख करने के लिए था। गुरुदेव की तपस्या केवल आत्म कल्याण के लिए नहीं थी, अपितु इस युग को धर्म और मर्यादा का विरोध करने वाली दूषित पाप-वृत्तियों को रोकने के लिए भी थी। मानवों की पाप-वृत्तियो को देख कर उनका चित्त आशंकित था। महाराज श्री ने इनके विनाश करने मे पूरे साहस और धैर्य से यत्न किया। मूढ धर्म भावना शून्य लोगो ने इनके पथ मे पत्थर बरसाने मे कोई कमी नही रखी। परन्तु मुनि श्री ने एक परम साहसी सेनानी के समान अपनी गति नही बदली। यश और वैभव को ठुकराने वाले "क्या विरोधियो की परवाह कर सकते हैं कभी नही। महाराज श्री हमेशा ही सत्य सिद्धान्त और आगम पक्ष के अनुयायी रहे। सिद्धान्त के समक्ष आप किसी को कोई मूल्य नही देते थे। यदि शास्त्र की प्रतिपालनामें प्राणो की भी आवश्यकता होती थी तो आप निःसकोच देने को तैयार रहते थे। जिन धर्म के मर्म को नही जानने वाले द्वेष की अग्नि से प्रज्वलित अज्ञानियों ने महाराज श्री पर वर्णनातीत अत्याचार किए जो लेखनी मे लिखा नही जाता। परन्तु मुनि श्री ने इतने-इतने घोरोपसर्ग आने पर भी अपने सिद्धान्त को नही छोडा—सत्य है "न्यायात्पथ. प्रविचलन्ति पद न धीरा:" घोरोपसर्ग आने पर भी धीर-वीर न्याय मार्ग मे विचलित नही होते।

यह निश्चित है कि मानव मे असाधारणता कठिन से कठिन परीक्षा मे उत्तीर्ण होने पर ही आती है। अगर वत्ती को अग्नि मे जलना मान्य नहीं हो तो उसकी सुरभि दशो दिशाओ में महक नही सकती। सुवर्ण का मूल्य अग्नि मे तपाये बिना आका नही जा सकता—उसी प्रकार उपसर्ग सहन किये बिना महानता आ नही सकती। अग्नि मे तपाने पर जो निखरता है उसे कुन्दन कहते है। आपत्ति आने पर भी विचलित नही होने उसे सज्जन कहते हैं।

महा सती सीता देवी की महिमा इसलिए है कि वह अग्नि परीक्षा में उत्तीर्ण हुई। उसके सतीत्व की परीक्षा के लिए राम ने अग्नि कुंड बनवाया—और कहा तुम्हें अपने शील की परीक्षा देने के लिए अग्निकुन्ड मे प्रवेश करना होगा। सीता सती भभकती हुई भीषण अग्नि की ज्वाला मे कूद पड़ी महामाता सीता वास्तव मे निष्कलंक निष्पाप पूज्य पाद महासती थी। उसका वह घोर अग्नि ज्वाला कुछ नही कर सकी—स्वय जलवत् शात हो गई।

स्वर्गस्थ देवगण ने अग्निकुण्ड को जल कुण्ड बना दिया तथा उस पर कमल का आसन बिछा दिया और देवकृत चमत्कारो से उस आसन पर सीता आसीन हो गई। नभ मंडल जयकारो की ध्वनि से व्याप्त हो गया। सीता का सुयश जग में फैल गया। आज कितने वर्ष हो गए, अभी तक जन-जन के हृदय मे सीता के गुणों की सुवास भरी हुई है। सत्य है—आपत्तियो का सामना करने पर ही गुणो की प्रतिष्ठा होती है। गुरु देव ने घोर आपत्तियो का सामना किया जिससे आज भी उनका नाम अजर-अमर है।

एक कवि ने कहा है —

लाखों सेती पूजनीय यतियों में अग्रनीय,
चारित्र से शोभनीय कर्म मल धोहिंगे।
द्रव्यवंत देख डर, खुशामदि होय कर,
दियो न आशीर्वाद धर्म धारी मोहिंगे।
रुग्ण सु अवस्था मांहि सुयात्रा करत रहे,
समाधि मरण कर स्वर्ग गये सोहिंगे।
मोह हारी, गुणधारी, उपकारी, सदाचारी,
मुनीद्र चन्द्र सिंध् से हुए है न होहिंगे।

## मारवाड़ के सुधारक

आपकी सिंह वृत्ति थी। जिस समय समाज का प्राणी मात्र चारित्र हीन और धर्म विहीन बनता जा रहा था- उस समय आपने जैन समाज को धर्मोपदेशकर सन्मार्ग मे लगाया। अनेक ग्रामो नगरो में भ्रमण करके अपने वचनामृत के द्वारा धर्म पिपासु भव्य प्राणियों को संतुष्ट करते हुये राजस्थान के अन्तर्गत सुजानगढ़ नगर में पधारे। वि० सं० १९९२ में आपने यहां चतुर्मास किया। इस मारवाड देश की उपमा आचार्यों ने संसार की दी है। जहां पर अतीव उष्णता अतीव ठंडक है—गर्मी के दिनो में भीषण सूर्य की किरणो से तप्तायमान धूलि मे ज्वाला निकलती है। आपने जिस समय राजस्थान में पदार्पण किया उस समय लोग मुनियो की चर्या से अनभिज्ञ थे- खान पान अशुद्ध हो गया था- आपने अपने धर्मोपदेश से जनता का सम्बोधन किया- उनको श्रावकाचार की क्रियाओं का ज्ञान कराया। आपके सदुपदेश से कई व्रती बने। मारवाड़ प्रांत के लोगों की सुधारणा का श्रेय आपको ही है।

## मेरी मधुर स्मृति

चतुर्मासांतर महाराज श्री लाडनू डेह लालगढ आदि नगरो में विहार कर मैनसर ग्राम में आये। मेनसर एक छोटा सा ग्राम है- जहां पर एक मन्दिर है- जिसमे कृष्ण पाषाण की पार्श्वनाथ की मूर्त्ति है- शिखरबंध मन्दिर है उस समय श्रावको के २५ घर थे वर्त्तमान में तो एक घर भी नही है- केवल मन्दिर है। वही पर मेरा जन्म हुआ है। वहां पर बालू रेत के धोरे है रेल गाड़ी मोटर आदि वाहन का जाना दुष्कर है- माघ के महीने में महाराज का उस गाव में पदार्पण हुआ- जनता के हृदय सरोवर में उल्लास की नवीन उर्मियां लहराने लगी। इस देश में ऐसे घोर तपस्वी का आना परम आश्चर्यजनक था। जो सन्मार्ग को भूले हुये थे जिनका खान पान अशुद्ध हो गया था- उनको अपने धर्मोपदेश से सन्मार्ग दिखाया। जिस समय महाराज श्री का मेंनसर गांव मे पदार्पण हुआ- उस समय मेरी आयु सात वर्ष को थी। परन्तु महाराज श्री की उपदेश के समय एक हाथ मे लाल रंग की पुस्तक दाहिने पैर बाये पैर के ऊपर एक हाथ की अंगुली ऊपर उठाई हुई जो मुद्रा थी वह अभी भी मेरे हृदय पटल पर अंकित है। उनकी मृदु वाणी की झंकार मेरे कानो मे गूज रही है। मेरे कसी महान पुण्य का उदय था,

जिससे इस छोटी सी उम्र में आपके दर्शन किये। आपके दर्शन की [illegible] नहीं भूल सकती। मैं तो ऐसा मानती हूं कि उन्हीं के संस्कार से आज मैं इस पद पर [illegible] हुई हूं।

## उत्कृष्ट धर्म प्रचारक

गुरुओ की गौरव गाथा गाई नही जा सकती। आपके वचनो मे [illegible] और [illegible] हृदय में विविक्षा, मन मे मृदुता, भावना मे भव्यता, नयन मे परीक्षा, बुद्धि मे समीक्षा [illegible] मे विशालता, व्यवहार में कुशलता और अन्त:करण मे कोमलता कूट कूट कर भरी हुई थी। इस लिये आपने मानव को पहिचाना-पात्र की परीक्षा कर व्रत दिये। जन जन के हृदय मे [illegible] की सुवास भरी।

वर्तमान चन्द्र अन्धकार को दूर करता है, परन्तु चन्द्र सागर रूपी चन्द्र निर्मल चन्द्र थे। उनकी ज्ञान ज्योत्सना निर्मल थी। जो ज्ञानियों के मन-मन्दिर मे ज्ञान का प्रकाश [illegible] थी। जिन्होने धर्मोपदेश देकर जन-जन का अज्ञान दूर किया। देश-देशान्तरो मे विहार कर [illegible] धर्म का प्रचार किया। उनका वह परम उपकार कल्पात काल तक स्थिर रहेगा। उनके वचनो में ओज था। उपदेश की शैली अपूर्व थी। उनके मधुर भाषणो मे उनके जैन सिद्धान्त के अभूत पूर्व मर्मज्ञ होने की प्रखर प्रतिभा का परिचय स्वत. मिलता था। उनकी [illegible] वाक्य रश्मियों से साक्षात् शांति-सुधा, रस विकीर्ण होता था। जिसे पान कर भक्त जन झूम उठते और अपूर्व शांति का लाभ लेते थे।

## अपूर्व मनोबल

उनकी वृत्ति सिंह वृत्ति थी; अतएव उनके अनुशासन तथा नियन्त्रण में माता का लाड़ न था। सच्चे पिता की सी परम हितैपिणी कठोरता थी। जिसके लिए उन्होंने अपने जीवनोपार्जित यश की बलि चढ़ाने मे जरा भी परवाह न की।

अनेक देशो में विहार करते हुये विक्रम संवत २००१ फाल्गुन सुदी ८ [illegible] बावन-गजा मे आये। उस समय आपके इस भौतिक शरीर को ज्वर के वेग ने पकड़ लिया था। इस लिए उनका शरीर यद्यपि दुर्बल हो गया था। फिर भी मानसिक बल अपूर्व था। [illegible] सिद्ध क्षेत्र में चांदमल पन्नालाल की ओर से मानस्तम्भ प्रतिष्ठा थी। आपने [illegible] अवस्था में भी अपने हाथ से प्रतिष्ठा कराई।

पूज्य गुरुदेव की शारीरिक स्थिति अधिकाधिक निर्बल ही होती गई। तो भी महाराज श्री ने फाल्गुन सुदी १२ को फरमाया कि मुझे चूलगिरि के दर्शन कराओ।

लोगो ने कहा— "महाराज—शरीर स्वस्थ होने पर पहाड़ पर जाना उचित होगा। गुरुदेव ने कहा कि शरीर का भरोसा नही। यदि शरीर ही नही रहा तो हमारे दर्शन [illegible]

जायेंगे। महाराज श्री दर्शन करने के लिये पर्वत पर गये उस समय १०५ डिग्री ज्वर था। निर्बलता भी पर्याप्त थी। महाराज श्री ने बड़े उत्साह और हर्ष से दर्शन किये। सन्यास भी ग्रहण कर लिया अर्थात् अन्न का त्याग कर दिया। फाल्गुन सुदी १३ को जल मात्र लिया।

**अंतिम संदेश**

त्रयोदशी को ही अन्न जल त्यागकर सन्यास धारण करते समय कहा था कि अष्टान्हिका की पूर्ति परसों है न ? लोगों ने कहा, हां महाराज ! "सब लोग धर्म का सेवन न भूलें। आत्मा अमर है।"

फाल्गुन सुदी १४ को और भी शक्ति क्षीण हो गई। डाक्टरों ने महाराज श्री को देखकर कहा कि महाराज का हृदय बडा दृढ़ है, औषधि लेने पर तो शर्तिया स्वस्थ हो सकते हैं। परन्तु गुरुदेव कैसी औषधि लेते। उनके पास तो मुक्ति मे पहुंचाने वाली परम वीतराग नामक आदर्श महौषधि थी।

**शरीर–त्याग**

फाल्गुन सुदी १५ के दिन बारह बज कर बीस मिनट पर गुरुदेव ने इस विनाशशील शरीर को छोड़ अमरत्व की प्राप्ति कर ली। यह सन १९४५ की २६ फरवरी का दिन था। इस दिन अष्टान्हिका को समाप्ति थी। दिन भी चन्द्रवार था। परमाराध्य गुरुदेव चन्द्र सागर ने पूर्ण चन्द्रिका-चन्द्रवार के दिन सिद्ध क्षेत्र पर होलिका की आग मे अपने कर्मो को शरीर के साथ फूंक दिया। समस्त भक्तजन स्वामीराज के वीतराग शरीर की ओर विलखते रह गये। सभी के नेत्र अश्रु प्लावित हो गये।

**चरण–वन्दना**

दृढ़ तपस्वी, आर्ष मार्ग के कट्टर पोषक वीतरागी, परम विद्वान, निर्भीक, प्रसिद्ध उपदेशक, आगम मर्मस्पर्शी अनर्थ के शत्रु, सत्य के पुजारी, मोक्षमार्ग के पथिक, सांसारी प्राणियों के तारक, आत्मबोधि, स्वपरोपकारी, अपरिग्रही तारण-तरण, संताप हरण, गुरुदेव के चरण कमल में शत-शत वन्दन ! शत्-शत् वन्दन।



# —: इस युग के महान् सन्त :—

जो साधना के क्षेत्र मे अपना सब कुछ दे देते है वे साधु कहलाते है। साधु शब्द की निरुक्ति यह है कि 'यः आत्मानं साधयति तत्साधुः'। जो सब तरफ से इन्द्रियों के विषय भोग आशा लोकतृष्णा आदि जाल से अपनी आत्मा को यहां तक कि अपनी देह से भी निर्ममत्व होकर सहज स्वभाव में रमाते रहते है वे ही ग्रन्थ रहित सच्चे पवित्रमना साधु माने जाते है। स्वर्गीय श्री १०८ चन्द्र सागर जी महाराज इसी के प्रतीक थे।

आपकी साधुता की गध सर्वत्र फैल गई थी। जो भी आपके चरणों में एक बार आ जाता था। वह चरण भ्रमर बन जाता था। आपकी कठोर तपस्या को देख कर दर्शक आश्चर्य चकित हो जाते थे। ग्रीष्म ऋतु में एक पाव से खड होकर ध्यान लगाना आपकी एक विशिष्ट आकर्षण शील चर्या थी।

आप सज्जातित्व के परम पोषक थे। आपके भाषणो मे आर्ष मार्ग की छाप रहती थी। प्रकृति मे बड़ी निर्भीकता थी। उपसर्ग परीषह जय मे अचल रहते थे।

आप परम जितेन्द्रिय थे। घृत, मीठा, लवण का आजन्म त्याग ही इसका प्रबल प्रमाण है। श्रावकोचित योग्याहार विहार ही आपके आशीर्वाद की परम कसौटी थी।

आपके निधन से समाज अनाथ हो गया। आज के युग में आपकी परम आवश्यकता थी। आपही के समान सन्मार्ग का अनुसरण करने वाले आचार्य प्रवर शांति सागर जी महाराज की संघ परपरानुवर्ती आचार्य श्री १०८ धर्म सागर जी प्रभृति संघ अहिंसा, अपरिग्रहवाद की महिमा से लोक को आलोकित कर रहे है। मै आपके चरणो में अपनी श्रद्धांजलि अर्पण करता हू।

—सुमतिशाह जैन बी. ए.
एकाउन्टेन्ट मेडीकल विभाग
जयपुर (राजस्थान)

---

पृष्ठ ४६ का शेषांश.....
तीसरे या चौथे दिन गुरुवर को आहार देकर मैंने अपने को बड़ा भाग्यशाली समझा। सौभाग्य सेसंघ का वर्षायोग यही हुआ और संघ के सानिध्य मे लगभग ६ माहरहने का पुण्य योग प्राप्त हुआ। उन्ही का आशीर्वाद है कि जीवन कुछ धार्मिक प्रवृत्तियो की ओर मुड़ा और आज तक उनके आशीर्वाद से उनके दिलाये हुये नियमो का बराबर पालन करता रहा हूं। मेरे वास्तविक जीवन के प्रदाता उन परम गुरुवर तारण तरण परम तपस्वी तपोनिधि श्री १०८ आचार्य कल्प चन्द्र सागर जी महाराज के पुनीत चरण कमलो में मै शत शत वन्दना करता हूं।

—लाडली प्रसाद जैन पापड़ीवाल
सवाई माधौपुर

# पूज्य आचार्यकल्प श्री चन्द्रसागर जी महाराज के

# चातुर्मास-स्थल

### ऐलक अवस्था में

| संबत | | | गांव का नाम |
|---|---|---|---|
| वीर सवत् | २४५० | आ० शाति सागर महाराज जी के संघ में | समडोली |
| ,, | २४५१ | ,, | कुभोज |
| ,, | २४५२ | ,, | नादणी |
| ,, | २४५३ | अकेले | नादगाव |
| ,, | २४५४ | आचार्य श्री के साथ | कटनी |
| ,, | २४५५ | ,, | ललितपुर |
| ,, | २४५६ | ,, | मथुरा |

### मुनि अवस्था में

| | | | |
|---|---|---|---|
| ,, | २४५७ | आचार्य श्री के साथ | दिल्ली |
| ,, | २४५८ | ,, | जयपुर |
| ,, | २४५९ | अकेले | अजमेर |
| ,, | २४६० | ,, | कुचामन |
| ,, | २४६१ | ,, | सुजानगढ |
| ,, | २४६२ | ,, | ब्यावर |
| ,, | २४६३ | ,, | जयपुर |
| ,, | २४६४ | ,, | नैनवां |
| ,, | २४६५ | ,, | सवाई माधोपुर |
| ,, | २४६६ | ,, | बड नगर |
| ,, | २४६७ | ,, | नांदगॉव |
| ,, | २४६८ | ,, | कोपर गांव |
| ,, | २४६९ | ,, | कसाब खेडा |
| ,, | २४७० | ,, | आडूल |



# आचार्यश्री की शिष्य परम्परा का संक्षिप्त वर्णन

**चारित्र चक्रवर्ती आचार्य श्री १०८ शान्तिसागर जी महाराज द्वारा दीक्षित–**

मुनिगण—सर्वश्री १०८ वीरसागर जी महाराज, नेमिसागर जी महाराज, वर्द्धमानसागर जी महाराज, देवसागर जी महाराज, पायसागर जी महाराज, चन्द्रसागर जी महाराज, नमिसागर जी महाराज, पद्मसागर जी महाराज, आदिसागर जी महाराज, श्रुतसागर जी महाराज, कुन्थुसागर जी महाराज, सुधर्मसागर जी महाराज, नेमिसागर जी (पुत्तूरकर), धर्मसागर जी महाराज, अनन्तकीर्ति जी महाराज, पार्श्वकीर्ति जी महाराज, चन्द्रसागर जी महाराज, (पुत्तरकर), समतभद्र जी महाराज।

**पूज्य आचार्य श्री १०८ वीरसागर जी द्वारा दीक्षित–**

मुनिगण—सर्वश्री १०८ शिवसागर जी, आदिसागर जी, धर्मसागर जी, सुमतिसागर जी, श्रुतसागर जी, सन्मतिसागर जी, पद्मसागर जी, जयसागर जी।

आर्यिकाये—सर्वश्री १०५ वीरमती जी, सुमतिमती जी, विमलमती जी, इन्दुमती जी, पार्श्वमती जी सिद्धमती जी, वासुमती जी, ज्ञानमती जी, सुपार्श्वमती जी।

क्षुल्लिकाये—सर्वश्री १०५ चन्द्रमती जी, जिनमती जी, पद्मावती जी, अनन्तमती जी, गुणमती जी।

क्षुल्लक—सर्वश्री १०५ सिद्ध सागर जी।

**पूज्य आचार्य श्री १०८ पायसागर जी महाराज द्वारा दीक्षित–**

मुनिगण—सर्वश्री १०८ जयसागर जी, कुलभूषण जी, देशभूषण जी।

आर्यिका—श्री १०५ चन्द्रमती जी।

क्षुल्लिकाये—सर्वश्री १०५ विमलमती जी, अजितमती जी, जिनमती जी, राजमती जी, विद्यामती जी, अनन्तमती जी, पार्श्वमती जी, सुमतिमती जी।

क्षुल्लक—सर्वश्री मल्लिसागर जी, विमलसागर जी, सुमतिसागरजी, सिद्धसागर जी।

**पूज्य आचार्य कल्प श्री १०८ चन्द्रसागर जी महाराज द्वारा दीक्षित–**

मुनिगण—सर्वश्री १०८ निर्मलसागर जी, हेमसागर जी।

आर्यिकायें—सर्वश्री १०५ पार्श्वमती जी, कीर्तिमती जी।

क्षुल्लिकायें—सर्वश्री १०५ इन्दुमती जी, बोधमती जी, मानस्तम्भामती जी।

क्षुल्लक—सर्वश्री १०५ भद्रसागर जी, बोधसागर जी, गुप्तिसागर जी, जयसागर जी।

**पूज्य आचार्य श्री १०८ शिवसागर जी महाराज द्वारा दीक्षित–**

मुनिगण—सर्वश्री १०८ अजितसागर जी, सुपार्श्वसागर जी, भव्यसागर जी, ऋषभसागर जी सुबुद्धिसागर जी, यतीन्द्र सागर जी, श्रेयांस सागर जी।

आर्यिकायें—सर्वश्री १०५ जिनमती जी, राजुलमती जी, पद्मावती जी, बुद्धिमती जी, विशुद्धमती जी, सुशीलमती जी, धन्यमती जी, कनकमती जी, श्रेयांसमती जी, अरहमती जी।

—संकलनकर्त्री–आर्यिका सुपार्श्वमती

श्री
# चन्द्रसागर स्मृति ग्रंथ

## द्वितीय खण्ड

### सैद्धान्तिक लेख

# नय विवक्षा

## लेखिका-पूज्या श्री १०५ आर्यिका सुपार्श्वमती माताजी

विश्व के समस्त दर्शन शास्त्र वस्तु तत्व की कसौटी के रूप में प्रमाण को स्वीकार करते है। किन्तु जैन दर्शन इस सम्बन्ध मे एक नयी सूझ देता है। जैन धर्म की मान्यता है कि प्रमाण अकेला वस्तुत्व को परखने के लिए पर्याप्त नही है। वस्तु की यथार्थता का निर्णय प्रमाण और नय के द्वारा ही होता है।

प्रमाण नयैरधिगम ।।

अर्थात—प्रमाण और नय के द्वारा पदार्थो की जानकारी होती है केवल प्रमाण या नय से वस्तु का स्वरूप नही जाना जाता है। जैनेतर दर्शन नय को स्वीकार नही करते इस कारण एकातवाद के समर्थक बन गये है और जैन दर्शन नय वाद को स्वीकार करता है इसलिए अनेकात वादी है।

किसी भी वस्तु का पूर्ण ज्ञान प्राप्त करने के लिये उसका विश्लेषण करना अनिवार्य है क्योकि विश्लेषण के बिना उसका परिपूर्ण रूप नही जाना जा सकता है। तत्व का विश्लेषण करना और विश्लिष्ट स्वरूप को समझना नय की उपयोगिता है। नय वाद के द्वारा परस्पर विरोधी प्रतीत होने वाले विचारो के अविरोध का मूल खोजा जाता है और उनका समन्वय किया जाता है

नय विचारो की मीमासा है। वह एक ओर विचारो के परिणाम और कारण का अन्वेषण करते है और दूसरी ओर परस्पर विरोधी विचारो में अविरोध का बीज खोज कर समन्वय स्थापित करते है।

अनेक धर्मात्मक वस्तु के परस्पर विरोधी नित्य अनित्य, सत असत, एक अनेक आदि धर्मों का समन्वय करके सिद्धि करना नय का कार्य है। जगत के विचारो के आदान प्रदान का साधन नय है।

### नय का लक्षण

अनन्त धर्मात्मक वस्तु को अखड रूप से जानने वाला ज्ञान प्रमाण कहलाता है, और प्रमाण के द्वारा जानी हुई वस्तु के एक अश जानने वाला ज्ञान नय कहलाता है। प्रमाण सर्वा श ग्राही है और नय एक अश का ग्राहक है।

"सधर्मणैव साध्यस्य सधार्म्या दविरोधतः।
स्याद्वाद प्रविभक्तार्थं विशेष व्यञ्जको नय. ।।
—"आप्त मीमासा"

स्याद्वाद अर्थात—श्रुत प्रमाण के द्वारा ग्रहीत अर्थ के विशेष धर्मो का प्रथक-प्रथक कथन करना नय है।

नीयतेऽनेन इति नय. जिसके द्वारा जाना जाय उसे नय कहते है।

"नीयते गम्यते येन श्रुता शोशों नयो हि स: "

श्रुत के द्वारा जाने हुये पदार्थो का एक अश जिससे जाना जाता है वह नय है।

"स्वार्थेक देश निर्णीत्ति लक्षणो हि नय.।"

— श्लोकवार्त्तिक

अपने अर्थ के एक अंश का निर्णय करने वाला नय है। "प्रमाणप्रकाशितार्थ विशेष रूप को नय:।" प्रमाण के द्वारा प्रकाशित अस्तित्व नास्तित्व, नित्यत्व अनित्यत्व आदि अनंत धर्मात्मक जीवादि पदार्थो के जो विशेष धर्म है उनके एक अश का ग्राहक नय है।

"प्रमाण परिग्रही तार्थेक देशे वस्त्वध्यवसायो नय:। प्रमाण के द्वारा परिग्रहीत अर्थ के एक देश की सत्प्ररूपणा का निश्चय करने वाला नय है।

"अनिराकृत प्र तिपक्षो वस्त्वंश ग्राही ज्ञानुरमि प्रायो नय:।

— प्रमेय कमल मार्तंण्ड

परस्पर अपने प्रति पक्षी का विरोध न करते हुये वस्तु के एक अंश को ग्रहण करने वाले को अथवा ज्ञाता के अभिप्राय को नय कहते है।

वस्तुन्यने कातात्म विरोधेन हेत्वर्पणत्साध्य विशेषस्य याथात्म्य प्रापण प्रवण प्रयोगो नय। —स० सि०

अनेक धर्मात्मक वस्तु के विरोध न करके किसी एक धर्म की अपेक्षा से वर्णन करने वाला नय कहलाता है।

"नयंति प्रापयंति प्रमाणै क देशानिति नय:।

प्रमाण के एक देश को प्राप्त कराता है उसको नय कहते है।

"यथा वस्थित स्वरूप दर्शन समर्थ व्यापारो नय:"

वस्तु के जैसा स्वरूप है वैसे स्वरूप के वर्णन करने के सामर्थ्य व्यापार को नय कहते है।

"जो णाणीण वियप्पं सुवासयं वत्थु अंस संगहणं"

तं इह णायं पउत णाणी पुण तेण जाणेण।

श्रुत ज्ञान का आश्रय लेकर ज्ञानी वस्तु के विकल्प को ग्रहण करता है वह नय है। नय श्रुत ज्ञान के भेद है इसलिये श्रुत के आधार से नय की प्रवृति होती है। श्रुत प्रमाण होने से सकल ग्राही होता है उसके एक अश को ग्रहण करने वाला नय है। इसलिये नय विकल्प स्वरूप है।

नय के बिना मानव को स्याद्वाद को बोध नही हो सकता है। इसलिये जो एकान्त का विरोध कर वस्तु का यथार्थ स्वरूप जानना चाहते है उनको नय जानना चाहिये।

श्रुत ज्ञान के दो कार्य है— १ स्याद्वाद —२ नय। सम्पूर्ण वस्तु के कथन को स्याद्वाद कहते है और वस्तु के एक देश कथन को नय कहते है।

अथवा स्याद्वाद के द्वारा ग्रहीत अनेकान्तात्मक पदार्थो के धर्म का प्रथक् प्रथक् करने वाला नय है। तथा प्रमाण के द्वारा अनेकान्त का बोध होता है। परन्तु नय तभी सुनय है जब वह सापेक्ष हो। यदि वह नय अन्य नयों के द्वारा गृहीत अन्य धर्मो का निराकरण करता है तो वह नय दुर्नय हो जाता है। अत. सापेक्ष नयों के द्वारा गृहीत एकान्तो के समूह का नाम ही

अनेकात है और अनेकांत का ग्राहक या प्रतिपादक स्याद्वाद है। इसलिये स्याद्वाद को जानने के लिए नय की ही शरण लेनी पड़ता है। यद्यपि नय वस्तु के एक अश को ग्रहण करता है इसलिये एकात है परन्तु वह दूसरे नय को सापेक्षता रखता है यदि दूसरे नय को अपेक्षा न रखे तो मिथ्या हो जाता है।

"अर्थस्यानेक रूपस्य धीः प्रमाणं तदंशधीः।
नयो धर्मान्तरापेक्षी दुर्नयस्तन्निराकृति.॥"

अनेक धर्मात्मक अर्थ के ज्ञान को प्रमाण कहते है। धर्मान्तर सापेक्ष एक धर्म के ज्ञान को नय कहते है। तथा इतर धर्म निरपेक्ष एक ही धर्म का ग्रहण-करने वाले ज्ञान का दुर्नय कहते है। विरोधी प्रतीत होने वाले इतर धर्म का निराकरण करने का नाम निरपेक्षता है और वस्तु के विचार के समय विरोधी प्रतीत होने वाले धर्म को अपेक्षा न होने से उसकी उपेक्षा करने का नाम सापेक्षता है निरपेक्ष नय मिथ्या होते है और सापेक्ष नय सम्यक् होते है क्योंकि वही कार्यकारी होते है। स्वामी समन्तभद्र ने कहा है—

"निरपेक्षा नया मिथ्या सापेक्षा वस्तु तेर्थ कृत" इसलिये जिनेन्द्र कथित नय के द्वारा एकात का निरास होता है। जैन धर्म सम्यक् एकात का विरोधी नही है मिथ्या एकात का विरोधी है। क्यो कि नय का ज्ञाता यह जानता है कि जो नय जिस धर्म का वर्णन करता है वह उतने ही अश में सत्य है, सर्वा श मे सत्य नही है। दूसरा ज्ञाता उसी वस्तु को अपने अभिप्राय के अनुसार भिन्न रूप से वर्णन करता है उनके पारस्परिक विरोध को नय दृष्टि के द्वारा ही दूर किया जा सकता है। अतः वस्तु के यथार्थ स्वरूप को समझाने वाला नय ही है नयाश्रय के बिना वस्तु का स्वरूप नही जाना जा सकता है।

यदि आकारादि अक्षर नही हो तो शास्त्रादि की रचना और लेखन सभव नही। सम्यक्त्व न हो तो तपस्वी का तप समीचीन नही होता, पारा नामक धातु नही हो तो अन्य धातुओं की शुद्धि नही होती उसी प्रकार नय विवक्षा न हो तो वस्तु की सिद्धि नही होती। लेखन का मूल, अक्षर है-अनेकात का मूल नय है।

प्रमाण वस्तु के पूर्ण रूप को ग्रहण करता है, अंश विभाजन करने की प्रवृति इसकी नही है। अतः प्रमाण नय नही है किन्तु प्रमाण से जानी हुई वस्तु के एक देश में वस्तुत्व की विवक्षा का नाम नय है।

द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक यह नय के दो मूल भेद है। अत. वस्तु द्रव्य पर्यायात्मक या सामान्य विशेषात्मक होती है। वस्तु के द्रव्याश या सामान्य रूप का ग्राही द्रव्यार्थिक नय है और पर्यायाश या विशेषात्मक रूप का ग्राही पर्यायार्थिक नय है।

वस्तु द्रव्य पर्यायात्मक या सामान्य विशेषात्मक है। द्रव्य और पर्याय अथवा सामान्य और विशेष को देखने वाली दो आखे है-द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक। जिस समय पर्यायार्थिक दृष्टिको बन्द करके केवल द्रव्यार्थिक दृष्टि से देखते है तो नारक तिर्यच देव मानव सिद्धत्व पर्याय

रूप विशेष में व्यवस्थित एक जीव सामान्य का ही दर्शन होता है पर्याय प्रतिभासित नही होती और द्रव्यार्थिक दृष्टि वन्द करके पर्याय दृष्टि से देखते है तो नर पर्याय आदि से जीव आत्मा भिन्न-भिन्न रूप से प्रतिभासित होता है । द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक दोनों दृष्टि को खोलकर के देखते है तो नरकादि पर्याय में अवस्थित जीव ओर जीव में व्यवस्थित नर नारकादि पर्याय में युगपत् दृष्टिगोचर होती है। अतः वस्तु को एक दृष्टि से देखना वस्तु का एक देश देखना है और दोनों दृष्टियो से देखना वस्तु का सर्व देश देखना है। इस प्रकार वस्तु के देखने की दो दृष्टि है। उन्ही का नाम पर्यायार्थिक और द्रव्यार्थिक नय है। जैसा सन्मति तर्क में लिखा है--

"तित्थयर वयण संग्रह विसेस पत्थार मूल वागरणी ।
द्विव्वद्विओ य पज्जवणओ य ऐसा वियप्पासि ।।

तीर्थंकरों के वचनों की सामान्य और विशेष रूप राशियों का मूल प्रतिपादक द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नय है बाकी सव इन दो नयों के ही भेद है। अनेकांत का निरूपण नयों के द्वारा ही हो सकता है। नय अनेक है क्योंकि वस्तु अनेक धर्मात्मक है और,एक एक धर्म का ग्राहक नय है परन्तु उन सवका समावेश संक्षेप मे इन्ही दो नयो में हो जाता है।

## —विशेष भेद—

द्रव्यार्थिक नय के तीन भेद है—नैगम, संग्रह, और व्यवहार। तथा पर्यायार्थिक नय के चार भेद है। ऋजुसूत्र, शब्द, समभिरूढ और एवं भूत। इन सात नयों में आदि के चार नयों को अर्थ नय कहते है। क्योंकि वे अर्थ की प्रधानता से वस्तु का ग्रहण करते है। तथा शब्द प्रधान होने से शेष तीनो नयों को शब्द नय कहते है। द्रोष्यतिगदु दुवत्तांस्तान पर्यायानिति द्रव्यं वा द्रु व्यति गच्छति तांस्तान्पर्यायान् द्रू व्यते गम्यते तैस्तैः पर्यायैरिति वा द्रव्यं। जो अपनी अपनी गुण पर्यायों को प्राप्त होते है उसको द्रव्य कहते है। "निज निज प्रदेश समूहै रखण्ड वृत्या स्वभाव विभाव पर्यायान् द्रवति द्रोष्यत्यदुद्रवतच्योति द्रव्यं।" जो अपने प्रदेश समूह के द्वारा अखण्ड वृत्ति से अपने अपने गुण पर्यायों को प्राप्त होते है उसको द्रव्य कहते है।

द्रव्यमेवार्थः प्रयोजनमस्येति द्रव्यार्थिक.। द्रव्य ही जिसका प्रयोजन हो उसको द्रव्यार्थिक कहते है वा द्रव्यं सामान्यम भेदो अन्वय उत्सर्गो अर्थो विषयो येषां ते द्रव्यार्थिक.। द्रव्य सामान्य अभेद अन्वय उत्सर्ग यह ऐकार्थ वाची है—अभेद अन्यव सामान्य का विषय करने वाला द्रव्यार्थिक नय है। अकलङ्क देवने लघीयस्त्रय में कहा है--

"चत्वारो अर्थनया ह्येते जीवाद्यर्थ व्यापाश्रयात्।
त्रयः शब्दनयाः सत्यपद विद्याँ समाश्रिताः ।।

चार अर्थ नय है जीवादि अर्थ के आश्रय है और तीन शब्द नय है सत्यपद विद्या के आश्रित है।

## नैगम नय

नैकं गमः नैगम. संग्रहासग्रहस्वदयं द्रव्यार्थिको नैगम. अर्थात् जो धर्म और धर्मी मे से एक

को ही नही जानता है, किन्तु गौण और प्रधान रूप से धर्म और धर्मी दोनों का विषय करता है उसे नैगम नय कहते है। जैसे जीव अमूर्त्त है ज्ञाता है दृष्टा कर्त्ता सूक्ष्म भोक्ता परिणामी और नित्य है। यहा प्रधान रूप से जीवत्व का निरूपण करने पर सुखादि धर्म गौण हो जाते है। और सुखादि गुणो का निरूपण करने पर आत्मा गौण हो जाती है। और धर्म धर्मी को या गुण गुणी को अत्यन्त भिन्न मानना नैगमाभास है। जैन धर्म के अनुसार गुण गुणी अवयव-अवयवी क्रिया कारक और जाति व्यक्ति में अत्यन्त भेद मानने वाला न्याय वैशीषिक दर्शन नैगमाभासी है। तथा चैतन्य और सुखादि अत्यन्त भेदवादी साख्य भी नैगमाभासी है। इन दोनों दर्शनो ने निरपेक्ष तत्व स्वरूप का विवेचन किया है वह नैगम नय की दृष्टि से यथार्थ होते हुये भी निरपेक्ष है। इसलिये अयथार्थ है, क्योकि नैगम नय सत्याश है पूर्ण सत्य नही है।

## नैगम का अर्थ

अनभिनी वृतार्थ सकल्पमात्र ग्राही नैगम । (स सि०)अर्थ सकल्प मात्र ग्राह नैगमः। (त० रा०)

तत्र सकल्प मात्रस्य ग्राहको नैगमो नय· । (त० श्लो० वा०) अनिष्यन्नार्थ सकल्प मात्र ग्राही नैगमः। (प्र० क० मा) - अनिष्यन्न सकल्प मात्र ग्राहक नैगम नय है।

अन्यदेव हि सामन्यमभिन्न ज्ञान कारण। विशेषो अप्यन्य एवेति मन्यते निगमो नयः। (स० त० टी) सामान्य ज्ञान भिन्न है और विशेष ज्ञान भिन्न है ऐसा मानने वाला नैगम नय है।

नैकैर्मानैर्महासत्ता सामान्य विशेष विशेष ज्ञानैर्मिमीते मिनोति वा नैकम.। एक मानस महासत्ता सामान्य विशेषज्ञान के द्वारा जो नही मानता है वह नैगम है। निगमेषु अर्थ बोधेषु कुशलो भवो वा नैगम । निगम अर्थात् पदार्थ के ज्ञान में कुशल ज्ञान नैगम है। अथवा नैके गमाः पन्थानां यस्य स नैकेगम· । एक जिसका मार्ग नही वह नैगम है।

तत्राय सर्वत्र सदित्येवमनुगता काराव बोध हेतुभूता महासत्तामिच्छति-अनुव्रत व्यावृत्ता वबोध हेतुभूत च सामान्य विशेष द्रव्यत्वादि ध्यावृत्तावबोध हेतुभूत च नित्य द्रव्यवृत्ति मन्त्य विशेषमिति ।

इस नय में सर्वत्र सत् इस प्रकार अनुगत द्रव्याकार ज्ञान की कारण भूत महासत्ता को स्वीकार करता है जो अनुव्रत और व्याव्रत रूप सामान्य विशेष रूप द्रव्य को स्वीकार करता है वह नैगम नय है।

निगम का अर्थ सकल्प भी होता है। अत अर्थ के सकल्प मात्र का ग्राही नैगम नय है। जैसे प्रस्थ बनाने के निर्मित्ति जगल से लकडी लेने के लिये कुठार लेकर जाने वाले किसी पुरुष को पूछा आप कहा जा रहे है। वह उत्तर देता है कि प्रस्थ के लिये। तथा पानी ईधन चावल आदि कार्य मे लगे पुरुष से किसी ने पूछा आप 'क्या कर रहे है ? तो वह उत्तर देता है कि रसोई बना रहा हू । किन्तु उस समय न तो प्रस्थ है और न रसोई। परन्तु उन दोनो का प्रस्थ और रसोई बनाने का सकल्प है। उस सकल्प में ही वह प्रस्थ या रसोई का व्यवहार करता है। अत. अनिष्यन्न अर्थ के सकल्प मात्र का ग्राहक नैगम नय है।

इस नैगम नय के अनेक भेद बतलाये है। नैगम नय के मूल भेद तीन है पर्याय नैगम, द्रव्य नैगम, और द्रव्य पर्याय नैगम। पर्याय नैगम के तीन भेद है। द्रव्य नैगम के दो भेद है। और द्रव्य पर्याय-नैगम के चार भेद है। इस प्रकार नैगम नय के नो भेद है।

## पर्याय नैगम के तीन भेद है–

अर्थ पर्याय नैगम, व्यंजन पर्याय नैगम, अर्थ- व्यजन पर्याय नैगम।

## अर्थ पर्याय नैगम

किसी वस्तु में दो अर्थ पर्यायो को गौण और मुख्यरूप से जानने के लिये ज्ञाता का जो अभिप्राय होता है वह अर्थ पर्याय नैगम है। जैसे सशरीर जीवका सुख संवेदन प्रतिक्षण नाश को प्राप्त होता है यहा प्रतिक्षण उत्पाद— व्ययरूप अर्थपर्याय तो विशेषरूप होने से गौण है और संवेदन रूप अर्थपर्याय विशेष्य होने से मुख्य है। विशेष और विशेष्य कथञ्चित् एक है कथञ्चित् अनेक है जो सुख और ज्ञान को सर्वथा परस्पर मे भिन्न मानते है वह नैगमाभास है।

## व्यंजनपर्याय नैगम

एक वस्तु मे गौणता और मुख्यता से दो व्यजन पर्यायो को जानने वाला व्यजन पर्याय नैगम है। जैसे आत्मा मे सत् चैतन्य है यहा सत्व को गौण रूप मे और चैतन्य को मुख्यरूप से ग्रहण है तथा सत् और चैतन्य को कथचित् भिन्न कथचित् अभिन्न मानता है। सत्ता और चैतन्य को परस्पर मे आत्मा से सर्वथा भिन्न मानने का अभिप्राय व्यजन पर्याय नैगमाभास है।

## अर्थ व्यञ्जनपर्याय नैगम

अर्थ पर्याय और व्यजन पर्याय को गौण और मुख्य रूप मे जानने का अभिप्राय अर्थ व्यंजन पर्याय नैगम है। जैसे धर्मात्मा पुरुष का सुखी जीवन है। सुख और जीवन को सर्वथा भिन्न मानने का अभिप्राय अर्थ व्यजन पर्याय नैगमाभास है। शुद्ध द्रव्य नैगम नय, अशुद्ध द्रव्य नैगम नय। सम्पूर्ण वस्तु सद् द्रव्यरूप है इस प्रकार के अभिप्राय को शुद्ध द्रव्य नैगम नय कहते है। इसमे गुण और पर्याय का वर्णन नही है। सत् और द्रव्य का गुण गुणी को सर्वथा प्रथक् मानना शुद्ध द्रव्य नैगमाभास है।

द्रव्य पर्यायी है गुणी है अर्थात् द्रव्य गुण और पर्यायवाला है ऐसा कथन करने वाला है कथंचित् गुण गुणी में पर्याय पर्यायी में भेद मानना अशुद्ध द्रव्य नैगम नय का विषय है। और गुण - गुणी मे सर्वथा भेद मानना नैगम नयाभास है। द्रव्य पर्याय नैगम के शुद्ध द्रव्यार्थ पर्याय नैगम नय अशुद्ध द्रव्यार्थ पर्याय नैगम नय शुद्ध द्रव्य व्यजन पर्याय नैगम नय अशुद्ध द्रव्य व्यजन पर्याय नैगमनय यह चार भेद है।

## शुद्ध द्रव्य-अर्थ पर्याय नैगमनय

इस ससार में सुख सत्स्वरूप है तथा क्षणिक है यहा सत् द्रव्य है। और सुख अर्थ पर्याय है। इसमे सत् द्रव्य विशेष है रूप शुद्धद्रव्य तो गौण है और विशेष्य रूपअर्थ पर्याय सुख मुख्य है द्रव्य और पर्याय दोनो को गौण मुख रूप से ग्रहण करने वाला शुद्ध द्रव्य अर्थपर्याय नैगम नय है जो सुख पर्याय से सत् को सर्वथा भिन्न भिन्न मानते है वह नैगमाभास है।

## अशुद्ध द्रव्य पर्यायार्थिक नय

"ससारी जीव क्षण भर सुखी है" इस प्रकार विवेचन करना अशुद्ध द्रव्य पर्यायार्थिक नय है क्योकि यह नय सुख रूप अर्थ पर्याय को गौण रूप से और अशुद्ध द्रव्य ससारी जीव को प्रधान रूप से ग्रहण करता है। सुख और ससारी जीव में कथन भेद अवश्य है परन्तु वास्तविक भेद नही है जो एकातवादी सर्वथा द्रव्य पर्याय मे भेद मानते है इस लिये उनका नयाभास है।

## शुद्ध द्रव्य व्यंजन पर्याय

आत्मा सिद्ध स्वरूप है ऐसा ग्रहण करने वाला नय शुद्ध द्रव्य व्यंजन पर्याय है क्योकि आत्मा शुद्ध द्रव्य है और सिद्धावस्था शुद्ध व्यजन पर्याय है। इसमे यह नय मुख्य और गौण से दोनो का विषय करता है जो आत्मा और सिद्ध पर्याय को सर्वथा भिन्न मानता है वह नैगमाभास है।

## अशुद्ध द्रव्य व्यंजन पर्याय

अशुद्ध द्रव्य और अशुद्ध व्यजन पर्याय को गौणता और मुख्यता से ग्रहण करता है वह अशुद्ध द्रव्य व्यजन पर्याय नैगम नय है। जैसे ससारी आत्मा अशुद्ध द्रव्य है और नर-नारकादि अशद्ध व्यजन पर्याय है। जो नर नारकादि पर्याय से आत्मा को सर्वथा भिन्न मानता है वह नैगमाभास है।

"नैक गमो नैगम" इस व्युत्पत्ति के अनुसार जो दो धर्मो में या दो धर्मियो मे से या धर्म धर्मो मे से विवक्षा के अनुसार केवल एक को नही जानता उसे सज्जन पुरुष नैगम नय कहते है।

नैगम शब्द की एक व्युत्पत्ति के अनुसार तो ऊपर उसका लक्षण बतलाया था यहां उसकी दूसरी व्युत्पत्ति के अनुसार अर्थ किया है जो दो धर्मो में से या दो धर्मियो में से या दो धर्म धर्मियों में से केवल एक को न जानकर गौणता और मुख्यता की विवक्षा से दोनो को जानता है वह नैगम नय है। अकलक देव ने अष्टशती में लिखा है कि—

दो मूल नयों (अर्थात् पर्यायार्थिक और द्रव्यार्थिक) की शुद्धि और अशुद्धि की अपेक्षा से नंगमादि की उत्पत्ति होती है। उसकी व्याख्या करते हुये स्वामी विद्यानन्दी ने अष्ट सहस्त्री मे लिखा है कि—मूलनय द्रव्यार्थिक की शुद्धि से सग्रह नय निष्पन्न होता है क्योंकि वह समस्त उपाधियो से रहित शुद्ध सन्मात्र को विषय करता है और सम्यक् एकत्व रूप से सबका सग्रह करता है। उसी को अशुद्धि से व्यवहार नय निष्पन्न होता है, क्यो कि वह सग्रह नय के द्वारा गृहीत अर्थो का विधि पूर्वक भेद प्रभेद करके उनको ग्रहण करता है जैसे वह सत् द्रव्य रूप है या गुणरूप है।

इसी तरह नैगम भी अशुद्धि से निष्पन्न होता है क्यो कि वह सोपाधि वस्तु को विषय करता है। उस नैगम नय की प्रवृति तीन प्रकार से होती है—द्रव्य में, पर्याय में और द्रव्य पर्याय मे।

द्रव्य नैगम के दो भेद है—१. शुद्ध द्रव्य नैगम २. अशुद्ध द्रव्य नैगम।

पर्याय नैगम के तीन भेद है —१. अर्थ पर्याय नैगम २. व्यजन पर्याय नैगम ३. अर्थ व्यजन पर्याय नैगम।

अर्थव्यजन पर्याय नैगम के तीन भेद हैं— १. ज्ञानपर्याय नैगम २. ज्ञेयार्थ पर्याय नैगम ३. ज्ञान ज्ञेयार्थ पर्याय नैगम।

व्यजनपर्याय नैगम के ६ भेद है (१) शब्द व्यंजन पर्याय नैगम, (२)समभिरूढ़ व्यजनपर्याय नैगम, (३) एवभूत व्यंजन पर्याय नैगम (४) शब्द समभिरूढ़ व्यजन पर्याय नैगम, (५) शब्द एवभूत व्यजन पर्याय नैगम, (६) समभिरूढ एवभूत व्यजन पर्याय नैगम।

अर्थ व्यंजन पर्याय नैगम के तीन भेद है (१) ऋजुसूत्र शब्द अर्थ व्यजन पर्याय नैगम (२) ऋजु सूत्र समभिरूढ अर्थ व्यंजन पर्याय नैगम (३) ऋजुसूत्र एवभूत अर्थ व्यजन पर्याय नैगम।
द्रव्य पर्याय नैगम के आठ भेद है- (१) शुद्धद्रव्य ऋजुसूत्र—द्रव्यपर्याय नैगम (२) शुद्ध द्रव्य पर्यायनैगम, (३) शुद्ध द्रव्य समभिरूढ द्रव्य पर्याय नैगम (४) शुद्ध द्रव्य एवंभूत द्रव्य पर्याय नैगम (५) अशुद्ध द्रव्य ऋजुसूत्र द्रव्य पर्याय नैगम (६) अशुद्ध द्रव्य शब्द पर्याय नैगम (७) अशुद्ध द्रव्य समभिरूढ द्रव्य पर्याय नैगम (८) अशुद्ध द्रव्य एवभूत द्रव्य पर्याय नैगम।

नैगम नय के उक्त भेदो को गिनाकर विद्यानन्द स्वामी ने लिखा है कि लोक और शास्त्र के अविरोध पूर्वक उदाहरण घटा लेना चाहिये किन्तु इनके उदाहरणादि किसी अन्य ग्रन्थ में मेरे देखने में नही आये है।

जय धवल में लिखा है—तत्र शुद्ध द्रव्यार्थिकः पर्याय कलक रहितः बहुभेद संग्रहः। अशुद्ध द्रव्यार्थिकः पर्याय कलकाकित द्रव्य विषय.। यदस्ति न तद्द्वयमतिलघ्य वर्त्तते इति नैक-गमौ नैगमः शब्द शील कर्म कार्य कारणाधाराधेय सहत्तार मानमेयोन्मेय भूत भविष्यद् वर्त्तमानादिक माश्रित्य स्थितोपचार विषयः।

पर्याय कलक से रहित शुद्ध द्रव्यार्थिक के बहुत से भेदों को ग्रहण करने वाला सग्रह नय है। अशुद्ध द्रव्यार्थिक पर्याय कलंक से युक्त द्रव्य का विषय करने वाला व्यवहार नय है। अस्ति और नास्ति दोनो का उलघन न कर अथवा एक द्रव्य वा एक पर्याय का विषय न करके गौणता और प्रधानता से दोनों का विषय करने वाला नैगम नय है। शब्द शील कर्म कार्य कारण आधार-आधेय मान-मेय उन्मेय भूत भविष्यत वर्त्तमानादि समस्त भेदों का विषय करने वाला नैगम नय है।

## संग्रह नय

विधि व्यतिरिक्त प्रतिषेधानुप लंभा द्विधि मात्र मेव तत्व मित्यध्यवसाय समस्तस्यग्रहणा त्संग्रह:।

विधि (सत्ता) से व्यतिरिक (भिन्न) असत्ता नही है इसलिये विधि मात्र ही तत्व है। इस प्रकार समस्त सत्ता को ग्रहण करने वाले नय को सग्रह नय कहते है।

सद्रूपतानति क्रान्त स्व स्वभाव मिदं जगत्
सत्ता रूपतया सर्वं संगृह्लन संग्रहो मतः।

यह जगत सद् रूपता का उलघन करने वाला नही है इस प्रकार सत् रूप से सबका सग्रह करने वाला सग्रह नय है।

स्वजात्याविरोधे नैक त्व मुपनीय पर्यायानाक्रांत
भेदान विशेषेण समस्त संग्रहणात् संग्रहः।
स० सि० ६-३३

अपनी जाति का विरोध न करके पर्यायो से आक्रात भेदो को एकत्व रूप से ग्रहण करता है उसको सग्रह नय कहते है।

स्वजात्य विरोधे नैकत्वोपनयात् समस्त ग्रहणं संग्रहः।
ता० रा० वा० १-३३-४८

एकत्वेन विशेषाणां ग्रहणं सग्रहो मतः। सजातेर विरोधेन इष्टेष्टाभ्यां कथंचन।

प्रत्यक्ष और अनुमान से अपनी जाति का विरोध न करते हुए समस्त विशेषों (भेदों) को एक साथ ग्रहण करने वाला संग्रहनय कहलाता है। पर्याय को छोड़कर द्रव्य नहीं और द्रव्य को छोड़कर पर्याय नहीं है। द्रव्य पर्याय का एक ही द्रव्य क्षेत्र काल भाव है इसलिये द्रव्य ही तत्व है। इसप्रकार द्रव्य और पर्याय का भेद न करके अभेद रूप से ग्रहण करना सग्रह नय का विषय है। जैसे सत् कहने से सत्ता सम्बन्ध के योग्य द्रव्य-गुण कर्म आदि समस्त सद्व्यक्तियो का ग्रहण हो जाता है तथा द्रव्य कहने से सभी द्रव्यो का ग्रहण हो जाता है।

सग्रह शब्द दो अक्षरो के मेल से बना है उनमें से सम का अर्थ है एकीभाव या सम्यकत्व समीचीनपना ग्रह का अर्थ है ग्रहण करना, दोनो को मिलाने से सग्रह शब्द बनता है अर्थात् समीचीन एकत्वरूप से ग्रहण करना अर्थात् समस्त भेद प्रभेदों की जो जो जाति है उसके अनुसार उनमे एकत्व के ग्रहण करने वाले नय को सग्रह नय कहते है। जैसे सत् कहने पर सत्ता के आधार भूत सभी पदार्थो का सग्रह हो जाता है और द्रव्य कहने पर जीव अजीव उनके भेद प्रभेदों का सग्रह होता है। जैसे घट कहने पर समस्त घटों का सग्रह होता है।

सग्रह नय के दो भेद है परसग्रह और अपरसग्रह।

पर संग्रह नय का विषय सत्ता मात्र शुद्ध द्रव्य है। यह नय सत्ता के सम्पूर्ण भेद-प्रभेदों में सदा उदासीन रहता है अर्थात् यह नय न तो उनका निषेध करता है और न उनकी विधि ही करता है। जो नय सम्पूर्ण विशेषों का निराकरण करके केवल सत्ता द्वैत को मानता है वह परसग्रहा-भास है।

अपर संग्रह नयः—पर सग्रह नत्र के द्वारा ग्रहीत वस्तु के विशेष अंशों का ग्रहण करने वाला अपर संग्रह नय है। जैसे सत् के भेद द्रव्य और पर्याय है अतः सम्पूर्ण द्रव्यों में व्याप्त द्रव्यत्व तथा सम्पूर्ण पर्यायों में व्याप्त पर्यायत्व का ग्रहण करना अपर संग्रह नय का विषय है। यह मय अवान्तर भेदों का एकत्व रूप से सग्रह करता है किन्तु प्रतिपक्षी भेदों का निराकरण नही करता है।

## व्यवहार नय

संग्रह नयाक्षिप्ताना मर्थानां विधि पूर्वक भवहरणं भेदनं व्यवहारः। व्यवहार परतन्त्रो व्यवहार नयः।

सग्रह नयके द्वारा ग्रहण किये हुये पदार्थो का विधिपूर्वक भेद करना व्यवहार नय है। जैसे परसग्रह सब सत् है, ऐसा ग्रहण करता है व्यवहार नय उसके भेदों को ग्रहण करता है वह सत् द्रव्य और पर्याय रूप हैं। जैसे अपर संग्रह नय सब द्रव्यों का द्रव्य रूप से और सर्वपर्यायों का पर्याय रूप से संग्रह करता है। व्यवहार नय उसका विभाग करता है। व्यवहार नय वहां तक भेद करता है जब तक भेदों की सभावना है।

काल्पनिक द्रव्य पर्याय के विभाग को मानने वाला नय व्यवहाराभास है। यह तीनो नय द्रव्यार्थिक है। क्योकि इन तीनों ही नयों का विशेष पर्याय न होने के कारण इन तीनों नयों के विषय में सामान्य और विशेष काल का अभाव है। इन नयों में काल को विवक्षा नही है। जिसमें काल कृत भेद है वह पर्यायार्थिक नय है और जिसमें काल कृत भेद नही है वह द्रव्यार्थिक नय है। ऋजुसूत्र नय से लेकर एवंभूत नय तक पूर्व पूर्व नय सामान्य रूप से उत्तरोत्तर नय विशेष रूप से वर्तमान कालवर्त्ती पर्याय को विषय करते है। पर्यायार्थिक नय के अर्थ नय और व्यंजन नय को अपेक्षा दो भेद है। लिग संख्या कारक पुरुष और उपग्रह के भेद से अभेद रूप वर्तमान समयवर्ती वस्तु का ग्राहक अर्थ नय है और शब्द भेद से वस्तु के भेद को ग्रहण करने वाला व्यजन नय है।

## ऋजुसूत्र नय

ऋजुसूत्र अर्थ नय है। ऋजुप्रंगुणं सूत्रयति सूचयति इति ऋजुसूत्र नयः। ऋजु--सरल अर्थात् वर्तमान समयवर्ती पर्याय मात्र को ग्रहण करता है वा सूचित करता है वह ऋजुसूत्र नय है। यह नय केवल प्रधान रूप से क्षण क्षण में ध्वस होने वाली पर्याय को वस्तु रूप से विषय करता है क्योकि भूत पर्याय तो नष्ट हो चुकी है और भविष्य पर्याये अभी उत्पन्न नही हुई है इसलिये इनसे व्यवहार नही चलता है अतः यह नय त्रिकालीन द्रव्य को विवक्षा न करके केवल वर्त--मान पर्याय का ही विषय करता है इस नयको दृष्टि में समस्त पदार्थ क्षण-क्षण में उत्पन्न ध्वंस शील हैं जो नय बाह्य और अतरग द्रव्यों का सर्वथा निराकरण करता है। उसे ऋजु-सूत्र नयाभास समझना चाहिये। क्योंकि अन्वयी द्रव्य का सर्वथा निषेध करने पर कार्य कारणपना ग्राह्य ग्राहक पना और वाच्य वाचक पना नही बन सकता है ऐसी दशा में अपने इष्ट तत्त्व का साधन और पर पक्ष का दूषण कैसे बन सकेगा। तथा लोक व्यवहार सत्य और परमार्थ सत्य भी सिद्ध नही हो सकता है और सामानाधिकरण्य विशेष विशेष्य भाव साध्य साधन भाव आधाराधेय भाव सयोग, वियोग क्रिया कारक स्थिति सादृश्य विसदृशता स्वसंतान और पर सन्तान की स्थिति समुदाय मरण बन्ध मोक्ष पाप पुण्य के फल को व्यवस्था नहीं बन सकती। बौद्ध मत सर्वथा एकान्त क्षणिक वादी है इसलिये मिथ्या दृष्टि है। और सर्वथा कूटस्थ नित्य मान लेने पर भी पदार्थ में अर्थ क्रिया नही होती इसलिये एक नय कार्यकारी नही है।

इस ऋजुसूत्र नय को ही अर्थ नय कहते है। वस्तुनः स्वरूप स्वधर्म भेदेन भिदोऽर्थनयः वस्तु के स्वरूप का स्वधर्म के भेद से भेद करने वाला अर्थ नय है। अभेद को वा अभेद रूपेण सर्वं वस्तु

इयति एति गच्छति इत्यर्थनयः । अभेदक अथवा अभेद रूप से सर्व वस्तु को प्राप्त होता है उसको अर्थ नय कहते है। जय धवल अ १

शब्द पृष्ठतोऽर्थ ग्रहण प्रवणः शब्द नय' लिंग संख्या काल कारक पुरुषोपग्रह व्यभिचार निवृत्ति परत्वात् । लिंग सख्या साधनादि व्यभिचार निवृत्ति परः शब्द नयः शपत्यर्थ माह्वयति प्रत्यायर्तातिं शब्दः।

जो नय काल कारक लिग सख्या आदि के भेद से अर्थ को भेद रूप मानता है व्यवहार नय काल कारक के भेद से अर्थ भेद स्वीकार नही करता है परन्तु शब्द नय की दृष्टि मे यह सुस गत नही है । क्यों कि यह नय शब्द की प्रधानता से उसके वाच्यार्थ को भेद रूप मानता है इसलिये इसे शब्द नय कहते है । जैसे इस मानव के विश्व को देख चुका है ऐसा लडका उत्पन्न होगा जो अभी पैदा नही हुआ है वह विश्व को कैसे देख चुका है अत अतीत और अनागत का जो सामानाधिकरण्य व्यवहार में जोडा जाता है परन्तु शब्द नय की दृष्टि ,में वह योग्य नही है। इसी प्रकार यह नय लोक व्यवहार और व्याकरण शास्त्र के विरोध की चिन्ता नही करता इसलिये यह नय लिग और कारक के भेद से अर्थ भेद ग्रहण करता है । यदि अतीत काल और भविष्यत मे भेद नही माना जायेगा तो अतीत रावण और भविष्यत् में होने वाला शंख चक्रवर्ती भी एक हो जायेंगे । उसी प्रकार पुष्प तारा नक्षत्र आदि में लिग भेद होने पर भी वैयाकरण लोग एक ही मानते है अर्थ भेद नही करता है परन्तु शब्द नय भेद करता है यदि लिंगभेद से भेद नही माना जायेगा तो घर कुटी वस्त्र सब एक हो जायेंगे। इसलिये शब्द नय कारकलिग आदि के भेद से भेद ग्रहण करता है।

## समभिरूढ नय

नानार्थ समभिरोहणात् समभिरूढः। शब्द भेद से अर्थ भेद मानने वाला नय समभिरूढ है जैसे इन्द्र, शक्र और पुरन्द्र शब्द इस नय की दृष्टि में भिन्न भिन्न अर्थ के वाचक है। अर्थात् क्रीड़ा करने से इन्द्र शक्तिशाली होने से शक्र और पुरो का विदारण करने से पुरन्दर है इस प्रकार यह नय शब्द भेद से एक ही इन्द्र को भेद रूप स्वीकार करता है। शब्द नय तो कारक लिंग से आदि भेद से अर्थ भेद मानता है। पर्याय भेद नही परन्तु यह नय तो प्रत्येक शब्द का भिन्न भिन्न अर्थ मानता है जितने शब्द है उतने ही इस नय के वाच्यार्थ है।

## एवंभूत नय

चेनात्मनाभूतस्ते तंवा व्यवसाय यवीति एवंभूतः।

जो पदार्थ जैसा है उसका उसी प्रकार निर्णय करना एवभूत नय है अर्थात शब्द का जो वाच्यार्थ है उस रूप क्रिया परिणत अर्थ ही उस शब्द का वाच्यार्थ हो वह एवभूत नय का विषय है। जैसे जिस समय स्वर्ग का स्वामी इन्दन अर्थात् परमैश्वर्य का अनुभव करता है इस नय की अपेक्षा उसी समय वह इन्द्र कहलाने योग्य है। वह नय क्रिया प्रधान है इसलिये इस नय मे जिस त्रिया मे परिणत का उस समय उसी प्रकार कहना इस नय का कार्य है। इन सात नयो में 'नेगम सग्रह व्यवहार' यह तीन नय द्रव्यार्थिक है क्यो कि इनमें द्रव्य की प्रधानता

है जहां कालकृत भेद होता है वह पर्यायार्थिक नय है। ऋजुसूत्र शब्द समभिरूढ और एवभूत यह चार पर्यायार्थिक नय है। क्योकि इनमें पर्याय की मुख्यता है।

पर्यायार्थिक नय दो प्रकार का है— अर्थ नय और व्यजन नय। नैगम संग्रह व्यवहार और ऋजुसूत्र नय अर्थ नय है तथा शब्द समभिरूढ और एवभूत यह व्यजन शब्द नय हैं।

उक्त सात नयों में पूर्व पूर्व का नय बहुविषय वाला है क्योंकि वह कारण रूप है और उत्तर उत्तर का नय अल्प विषय वाला है, क्योंकि वह पूर्व नय का कार्यरूप है। जैसे नैगम और सग्रह नयों में से सग्रह नये वहु विषय वाला नही है, क्योकि वह नैगम से उत्तर है बल्कि संग्रह से पूर्व होने के कारण नैगमनय ही वहु विषय वाला है। सग्रह नय केवल सन्मात्र को ग्रहण करता है किन्तु नैगम नय सत् और असत् दोनों का ग्राहक है, क्योंकि जैसी सद्रूप वस्तु में सकल्प किया जाता है तथा सग्रह से व्यवहार नय अल्प विषय वाला है।

क्योकि सग्रहनय तो समस्त सत्समूह का संग्राहक है और व्यवहारनय सद्विशेष का ही ग्राहक है। व्यवहारनय से ऋजुसूत्रनय अल्प विषय वाला है। क्योकि व्यवहारनय त्रिकाल-वर्ती अर्थ को ग्रहण करता है और ऋजुसूत्र नय वर्तमान पर्याय को ग्रहण करता है। ऋजुसूत्र से शब्दनय अल्प विषय वाला है क्योंकि ऋजुसूत्र कालादि के भेद से अर्थ को भेदरूप नही मानता, किन्तु शब्दनय कालादि के भेद से अर्थ भेद मानता है। शब्दनय से समभिरूढ अल्य विषय वाला है, क्योकि शब्दनय तो पर्याय भेद होने पर भी अभिन्न अर्थ को स्वीकार करता है किन्तु समभिरूढ पर्याय भेद से अर्थ को भेदरूप स्वीकार करता है समभिरूढ नय से एवं भूतनय अल्प विषय वाला है, क्योंकि समभिरूढनय क्रिया भेद से अर्थ को भेदरूप स्वीकार करता है।

नयों के वर्णन दो प्रकार से है एक आगम भापा की अपेक्षा और एक अध्यात्म भापा की अपेक्षा। आगम भाषा की अपेक्षा भी दो भेद है द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक जिनका वर्णन ऊपर कर दिया है यहां से आध्यात्मिक की अपेक्षा वर्णन किया जाता है यद्यपि आगम भाषा का वर्णन और आध्यात्मिक भाषा का वर्णन भिन्न-भिन्न नही है केवल कथन मे अन्तर है।

णिच्छय ववहारनया मूलमभेद्या णयाण सव्वाणं।
णिच्छय साहण हेऊ दव्वय पज्जित्थया मुण्ह॥

सम्पूर्ण नयों के निश्चय नय और व्यवहारनय यह दो मूल भेद है। निश्चय का हेतु द्रव्यार्थिक नय है और साधन (व्यवहार) का हेतु पर्यायार्थिक नय है। क्योंकि निश्चयनय द्रव्य में स्थित है और व्यवहार नय पर्याय में स्थित है। श्री अमृतचन्द्र आचार्य ने भी समय सार गाथा ५६ की टीका मे—

"व्यवहारनयः किल पर्यायाश्रित्वात्" निश्चय नयस्तु द्रव्याश्रित्वात्।

व्यवहार नय पर्याय के आश्रय है और निश्चय नय द्रव्य के आश्रय है अर्थात निश्चय नय का विषय द्रव्य है और व्यवहारनय का विषय पर्याय है:

व्यवहारो य वियप्पो भेद तह पज्जओत्ति एयट्ठो गो० जी०
व्यवहारेण विकल्पेन भेदेन पर्यायेण"
—समयसार गाथा-१२

व्यवहार, विकल्प, भेद और पर्याय सब एकार्थवाची है निर्विकल्प अभेद निश्चय और द्रव्य यह एकार्थ वाची है इसलिये व्यवहारनय का दूसरा नाम पर्यायार्थिक है और निश्चय नय का दूसरा नाम द्रव्यार्थिक है। अभेद अनुपचार रूप से जो वस्तु का निर्णय करे वह निश्चय नय है। तथा भेद विकल्प सयोग रूप वा उपचार से जो वस्तु का व्यवहार करता है वह व्यवहार नय कहलाता है। आगम भाषा मे द्रव्यार्थिक नय को नैगम सग्रह और व्यवहारनय यह तीन भेद कहे है। आध्यात्म भाषा से द्रव्यार्थिक (निश्चय) नय के मूल दो भेद है-- (१) शुद्ध द्रव्यार्थिक (२) अशुद्ध द्रव्यार्थिक।

शुद्ध द्रव्यार्थिक नय के तीन भेद है.

(१) कर्म निरपेक्ष शुद्ध द्रव्यार्थिक नय—जैसे इस नय की अपेक्षा समस्त ससारी जीव सिद्धो के समान है क्योकि ससारी और मुक्त जीवो में कर्म को अपेक्षा से ही अन्तर है परम पारिणामिक भाव की अपेक्षा कोई अन्तर नही है।

कम्माणं मज्झगय जीवं जो गहइ सिद्ध संकासं।
भण्णई सो सुद्धणओ खलु कम्मोवाहि णिरवेक्खो॥

कर्मो के बीच पड़े हुये जीव को सिद्ध समान ग्रहण करने वाला नय कर्मोपाधि निरपेक्ष शुद्ध नय है।

(२) उत्पाद व्ययगौण सत्ताग्राहक शुद्ध द्रव्यार्थिक नय – यह नय उत्पाद-व्यय को गौण करके केवल सत्तामात्र को ग्रहण करने वाला है। जैसे द्रव्य नित्य है।

द्रव्य का लक्षण उत्पाद-व्यय-ध्रौव्य युक्त है नित्य अनित्य आत्मक है परन्तु यह नय उत्पाद-व्यय को गौण करके केवल ध्रौव्य की प्रधानता को ग्रहण करता है। अनेकात दृष्टि से इस नय का विषय यथार्थ नही है तथापि एक नित्य धर्म की अपेक्षा सत्य है।

(३) भेद कल्पना निरपेक्ष शुद्ध द्रव्यार्थिक नय—इसकी अपेक्षा गुण-गुणी पर्याय-पर्यायी में अभेद का अभिन्नत्व है। यद्यपि सज्ञा सख्या लक्षण और प्रयोजन की अपेक्षा गुण और गुणी मे द्रव्य और पर्याय में भेद है तथापि द्रव्य-क्षेत्र-काल-स्वभाव की अपेक्षा कोई भेद नही है। अनेकात दृष्टि से द्रव्य भेदाभेदात्मक है। परन्तु जो भेद को गौण कर अभेद की मुख्यता से ग्रहण करता है वह भेद कल्पना निरपेक्ष शुद्ध द्रव्यार्थिक नय है।

अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय के चार भेद है—

(१) कर्मोपाधि सापेक्ष अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय।

(२) उत्पाद-व्यय सापेक्ष अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय।

(३) भेद कल्पना सापेक्ष अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय।

(४) अन्वय सापेक्ष अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय।

(१) कर्मोपाधि सापेक्ष अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय—

कर्मोपाधि की अपेक्षा सहित अशुद्ध जीव द्रव्य अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय का विषय है। जैसे कर्म-जनित क्रोधादि भावरूप आत्मा है। ससारी जीव अनादि काल से पोद्गलिक कर्मो से बधा हुआ है इसलिए अशुद्ध है। ससारी जीव में कर्मजनित औदयिक भाव निरन्तर होते है और वे

भाव जीव के स्वतत्त्व है। इसलिये कर्म-उपाधि अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय को अपेक्षा आत्मा क्रोधादि भाव वाला है।

(२) उत्पाद-व्यय सापेक्ष अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय—

उत्पाद-व्यय सापेक्ष अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय एक ही समय में उत्पाद-व्यय-ध्रौव्य तीनो को ग्रहण करने वाला यह नय शुद्ध द्रव्यार्थिक नय का विषय मात्र ध्रौव्य है। क्यो कि उत्पाद-व्यय पर्यार्थिक नय का विषय है। द्रव्य का लक्षण सत है और सत् का लक्षण उत्पाद-व्यय ध्रौव्य है इसलिये द्रव्य का लक्षण उत्पाद-व्यय ध्रौव्य रूप है। किन्तु उत्पाद-व्यय पर्यायार्थिक का विषय होने के कारण उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यात्मक द्रव्य को अशुद्ध द्रव्य को अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय का विषय कहा है।

(३) भेद कल्पना सापेक्ष अशुद्ध द्रव्यार्थिक नय—

यह गुण-गुणियो में द्रव्य पर्याय मे भेद ग्रहण करता है। आत्म एक अखण्ड द्रव्य है। शुद्ध निश्चय नय की अपेक्षा उसमें भेद नही है तथापि यह नय ज्ञान-दर्शन आदि गुणों को कल्पना करता है इसलिये अशुद्ध द्रव्यार्थिक है।

(४) अन्वय सापेक्ष द्रव्यार्थिक नय— ,

समस्त गुण पर्याय और स्वभाव मे द्रव्य को अन्वय रूप से ग्रहण करने वाला नय अन्वय सापेक्ष द्रव्यार्थिक नय है। जो सम्पूर्ण गुणो और पर्यायों में से प्रत्येक को द्रव्य बतलाता है वह अन्वय द्रव्यार्थिक नय है। जैसे कड़े आदि पर्यायों में तथा पीतत्व आदि गुणों में अन्वय रूप से रहने वाला स्वर्ण अथवा मनुष्य देव आदि नाना पर्यायों में यह जीव है। यह जीव है ऐसा अन्वय द्रव्यार्थिक नय का विषय है।

स्वद्रव्य ग्राहक द्रव्यार्थिक नय—

स्वद्रव्य स्वक्षेत्र स्वकाल स्वभाव की अपेक्षा द्रव्य को अस्ति रूप से ग्रहण करने वाला नय स्वद्रव्यादि ग्राहक द्रव्यार्थिक नय है। यह नय पर द्रव्यादि की विवक्षा न करके स्वद्रव्य-स्वक्षेत्र स्वक.ल और स्वभाव को अपेक्षा से द्रव्य के अस्तित्व को ग्रहण करने वाला है।

पर द्रव्य ग्राह्य द्रव्यार्थिक नय—

पर द्रव्य पर क्षेत्र-पर काल-परस्वभाव की अपेक्षा द्रव्य नास्ति है। ऐसा वर्णन करने वाला पर द्रव्य ग्राह्य द्रव्यार्थिक नय है।

परम भाव ग्राह्य द्रव्यार्थिक नय ज्ञान स्वरूप आत्मा है। ऐसा कहना परम भाव ग्राह्य द्रव्यार्थिक नय है। क्यों कि जीव के अनेक स्वभाव में से ज्ञानात्मक परम भाव ग्रहण किया गया है।

पर्यायार्थिक नय के ६ भेद—

(१) अनादि नित्य पर्यायार्थिक नय।
(२) सादि नित्य पर्यायार्थिक नयः।
(३) अनित्य शुद्ध पर्यायार्थिक नय.।
(४) नित्य अशुद्ध पर्यायार्थिक नय।
(५) नित्य शुद्ध पर्यायार्थिक नय।
(६) अनित्य अशद्ध पर्यायार्थिक नय।

(१) अनादि नित्य पर्यायार्थिक नयः—

जैसे मेरु आदि पुद्गल को पर्याय नित्य है अर्थात् मेरु कुलाचल पर्वत अकृत्रिम जिनबिम्ब जिनालय आदि सब पुद्गल की पर्याय अनादि काल से है। और अनन्य काल तक रहेगी इनका कभी विनाश नही होगा इसलिये यह अनादि नित्य पर्यायार्थिक नय का विषय है।

(२) सादि नित्य पर्यायार्थिक नयः—

जैसे सिद्ध ससार अवस्था को छोडकर सिद्ध हुये इसलिये सादि है, और कभी मोक्ष अवस्था को छोडकर फिर ससार मे लौट कर नही आवेगे इसलिये यह नित्य है और दोनो मिलाकर नित्य पर्यायार्थिक नय का विषय है।

(३) अनित्य शुद्ध पर्यायार्थिक नयः—

ध्रौव्य को गौण करके उत्पाद-व्यय को ग्रहण करने वाला नय अनित्य शुद्ध पर्यायार्थिक नय है जैसे प्रति समय मे पर्यायो का विनाश होता है।

(४) नित्य अशुद्ध पर्यायार्थिक नयः—

ध्रौव्य को अपेक्षा सहित द्रव्य को ग्रहण करने वाले नय को नित्य अशुद्ध पर्यायार्थिक नय कहा है। जैसे द्रव्य एक समय मे उत्पाद व्यय ध्रौव्यात्मक है।

(५) नित्य शुद्ध पर्यायार्थिक नयः—

कर्म-उपाधि निरपेक्ष द्रव्य को ग्रहण करने वाला नय नित्य शुद्ध पर्यायार्थिक है। जैसे—अरिहन्त पर्याय सिद्ध समान है।

(६) अनित्य अशुद्ध पर्यायार्थिक नयः—

इस नय का विपय कर्म उपाधि सापेक्ष स्वभाव है। जैसे ससारी जीवो का नित्य जन्म मरण होता है।

इस नय के विषय का नाम निश्चय नय है। क्योकि निश्चय नय शुद्ध और अशुद्ध के भेद से दो प्रकार का है। अशद्ध द्रव्यार्थिक मे अशुद्ध नय और शुद्ध द्रव्यार्थिक में शुद्ध निश्चय नय गर्भित होता है।

## व्यवहार नय

"भेदोपचार तथा वस्तु व्यवह्रियत इति व्यवहार" भेद और उपचार के द्वारा जो वस्तु का व्यवहार होता है वह व्यवहारनय है। व्यवहारनय का दूसरा नाम उपनय है। अर्थात् जो नयो के समीप रहे उसको उपनय कहते है। उसके तीन भेद है—सद्भूत व्यवहारनय, असद्भूत व्यवहारनय, उपचरित असद्भूत व्यवहारनय। सज्ञा संख्या लक्षण की अपेक्षा गुण गुणी मे पर्याय पर्यायी में स्वभाव स्वभावी मे कारक कारकी में भेद करने वाला सद्भूत व्यवहारनय है, जैसे—उष्ण स्वभाव है-और अग्नि स्वभावी है-इसमें भेद करना सद्भूत व्यवहारनय का काम है।

अन्यत्र प्रसिद्ध धर्म का अन्यत्र समारोप करने वाली असद्भूत व्यवहारनय है। जैसे पुद्गल आदि में जो धर्म है उसका जीवादि में समारोप करना। इसके नौ भेद है—

(१) द्रव्य में द्रव्य का उपचार
(२) पर्याय में पर्याय का उपचार
(३) गुण में गुण का उपचार
(४) द्रव्य में गुण का उपचार
(५) द्रव्य में पर्याय का उपचार
(६) गुण में द्रव्य का उपचार
(७) गुण में पर्याय का उपचार
(८) पर्याय में द्रव्य का उपचार
(९) पर्याय में गुण का उपचार

यह नौ प्रकार का उपचार असद्भूत व्यवहार नय का विषय है। जैसे— (१) पुद्गल में जीव का उपचार अर्थात् पृथ्वी आदि पुद्गल में एकेन्द्रिय जीव का उपचार। (२) दर्पण रूप पर्याय में अन्य पर्याय रूप प्रतिबिंब का उपचार। किसी के प्रतिबिंब को देखकर जिसका वह प्रतिबिंब है उसको उस प्रतिबिंब रूप बतलाना। (३) मतिज्ञान मूर्त है-यहां विजाति ज्ञानगुण में विजाति मूर्त गुण का आरोपण है। (४) जीव अजीव ज्ञेय अर्थात् ज्ञान के विषयक है। यहां जीव-अजीव द्रव्य में ज्ञान गुण का उपचार है। (५) परमाणु बहुप्रदेशी है अर्थात् परमाणु पुद्गल द्रव्य में बहुप्रदेशी पर्याय का उपचार है। (६) श्वेत प्रसाद। यहा पर श्वेत गुण में प्रसाद द्रव्य का आरोप किया गया है। (७) ज्ञान गुण के परिणमन में ज्ञान-पर्याय का ग्रहण, गुण में पर्याय का आरोपण है। (८) स्कंध को पुद्गुल द्रव्य कहना, पर्याय में द्रव्य का उपचार है। (९) इसका शरीर रूपवान है। यहाँ पर शरीर रूप पर्याय में "रूपवान" गुण का उपचार किया गया है।

मुख्य के अभाव में प्रयोजन वश या निमित्त वश जो उपचार होता है वह उपचरित असद्-भूत-व्यवहार नय है। जैसे मार्जार को सिह कहना। यहा मार्जार और सिंह में सादृश्य सम्बन्ध के बिना उपचार नही हो सकता। जैसे चूहे आदि में सिंह का उपचार नही किया जा सकता। वह सम्बन्ध अनेक प्रकार का है। जैसे अविनाभाव सम्बन्ध, सश्लेष सम्बन्ध, परिणाम-परिणामी सम्बन्ध. श्रद्धा-श्रद्धेय सम्बन्ध ज्ञान-ज्ञेय सम्बन्ध, चारित्र-चर्या सम्बन्ध इत्यादि। ये सब उप-चरित असदभूत व्यवहार नय के विषय है। "तत्वार्थ का श्रद्धान सम्यग्दर्शन है" यह उपचरित असद्भूत-व्यवहार नय का विषय है। क्योकि यहा पर श्रद्धा-श्रद्धेय सम्बन्ध पाया जाता है। "सर्वज्ञ" यह भी उपचरित असद्भूत-व्यवहारनय का विषय है, ज्ञेय ज्ञायक सम्बन्ध पाया जाता है। सर्व जो ज्ञेय उनका ज्ञायक सर्वज्ञ होता है।

इन नयो के द्वारा वस्तु का स्वरूप जाना जाता है। क्योकि जिनेन्द्र भगवान की तीर्थ प्रव-र्त्तना दो नय के आधीन है। एक नय से कार्य को सिद्धो नही होती है।

अमृत चन्द्राचार्य ने कहा है:—

**व्यवहार निश्चययौ वा प्रबुद्ध तत्वेन भवति मध्यस्थः।**
**प्राप्नोति देशनायाः स एव फलम विकलं शिष्यः॥**

जो शिष्य व्यवहार और निश्चय के द्वारा तत्व को जान कर माध्यस्थ होता है वही शिष्य देशना का निर्दोष फल प्राप्त करता है।

यदि तू जिन मत में प्रवेश करना चाहता है तो निश्चय व्यवहार दोनो को ही मत छोड। यदि व्यवहार को छोडता है तो तीर्थ का नाश करता है और निश्चय छोड़ता है तो तीर्थ फल का नाश करता है। क्योकि जीवो का अनादि अज्ञान मुख्य कथन और उपचार कथन नय के द्वारा ही दूर हो सकता है।

मुख्य कथन निश्चय नय के आश्रित है—क्योकि निश्चय नय स्वाश्रित है अर्थात् द्रव्य के अस्तित्व मे जो भाव रहते है उस द्रव्य मे उन्ही भावो का स्थापन करना, अणुमात्र भी अन्य को की कल्पना नही करना स्वाश्रित है—इसको ही मुख्य कथन कहते है। इस नय के ज्ञान से शरीरादि परद्रव्य में एकत्व श्रद्धानुरूप अज्ञान भावना का अभाव होकर भेद विज्ञान उत्पन्न होता है तथा समस्त पर द्रव्यो से भिन्न अपने शुद्ध चैतन्य स्वरूप का अनुभव होता है।

पराश्रित कथन को व्यवहार कहते है। इस नय का विषय है किंचित मात्र कारण पाकर अन्य द्रव्य के भावो का अन्य द्रव्य में आरोपित करना। अर्थात् यह नयसयोगी और आगन्तुक भावो का वर्णन करता है। इसलिये यह नय पराश्रित है। पराश्रित कथन को गौण या उपचार कहते है। इस नय के जानने से शरीर आदि के साथ सम्बन्ध रूप ससार दशा का ज्ञान होता है, तथा संसार का ज्ञान होने से संसार का कारण आस्रव बंध का त्याग कर मुक्ति के कारण सवर और निर्जरा में प्रवृति करता है। अज्ञानी जन इसको जाने बिना ही शुद्धोपयोगी होना चाहता है अतः वह व्यवहार को छोड देता है और पापाचरण में पड़कर नरकादि में दु.ख उठाता है। इसलिये व्यवहार नय के कथन को जानना भी परमावश्यक है। सिद्धान्त मे तथा अध्यात्म में प्रवेश करने के लिये नय ज्ञान बहुत आवश्यक है क्योकि दोनों नय दो आँखे है और दोनो आखो से देखने पर ही सर्वावलोकन होता है। एक आख के देखने से देश का ही अवलोकन होता है जो नय दृष्टि से विहीन है उन्हे वस्तु के स्वरूप का अवबोध नही होता और वस्तु के यथार्थ स्वरूप जाने बिना सम्यग्दर्शन कैसे हो सकता है इसलिये व्यवहार और निश्चय दोनो को जानना चाहिये। जितना अपने विषय को जानने के लिये निश्चय नय उपयोगी है उतना ही व्यवहार नय अपने विषय को जानने के लिये उपयोगी है। अपने-अपने विषय में दोनों ही समान है एक भी हीनाधिक नही है, जो एक-एक नय के विषय को लेकर विवाद करते है अथवा एक को असत्य वा हेय बताकर अवहेलना करते है वह मिथ्या दृष्टि है। वस्तु के स्वरूप से अनभिज्ञ है। यदि एक नय के आश्रित ही वस्तु का स्वरूप होता तो आचार्यो ने दोनों नयों का विषय क्यों कहा है इसलिये सविकल्प अवस्था में दोनों ही उपयोगी है और निर्विकल्प अवस्था में दोनों ही हेय है ऐसा जान कर एकान्तवाद के हठ को छोड़कर ऐसा स्याद्वाद को ग्रहण करना चाहिये।



# अनेकान्त

—श्री धर्मालंकार पं० हेमचन्द्र जी जैन शास्त्री एम. ए. अजमेर—

**परमागमस्य जीवं निषिद्ध जात्यन्ध सिन्धुरभिधानम् ।**
**सकल नय विलसितानां, विरोधमथनं नमाम्यनेकान्तम् ॥**

—'अमृत चन्द्राचार्य'

विश्ववंद्य महावीर के सुप्रसिद्ध तीन सिद्धान्तों का नामकरण वर्णमाला के प्रारम्भ अक्षर अकार से होता है—

१- अहिंसा २- अनेकान्त ३- अपरिग्रह

ये तीनों ही सिद्धान्त अपनी महत्ता के लिये विश्व में प्रसिद्ध है। और इनकी उपयोगिता मानव जीवन मे अपरिहार्य है। तीनों का मूल उद्देश्य विश्वैक्य, विचार सामञ्जस्य, और सुख सम्प्राप्ति है। अहिंसा जहां सम्पूर्ण चराचर में एकता का सद्भाव पैदा करती है, वहां अनेकान्त समस्त विचारो में सद्भावनात्मक सामञ्जस्य का सृजन करता है। जीवन के प्रत्येक क्षण में अपरिग्रह भाव ही सुख और शान्ति का जनक है। सम्पूर्ण जीवों के प्रति अहिंसात्मक-भाव, सर्वजन विचार सहिष्णुता एवं संग्रहवृत्ति के अभाव से केवल व्यक्तिगत जीवन ही परिपूर्ण नही होता किन्तु समष्टिगत जीवन की पूर्ति की भी यही प्रमुख आधार शिलाएं है।

भारत एक विचारणा शील देश है। यहां की प्राकृतिक रमणीय स्थली में प्राणिमात्र अपने अपने योग्य भोग्य सामग्री सरलता से प्राप्त कर लेता था। राजा और प्रजा के मधुर सम्बन्ध थे। राजा प्रजा का पुत्रवत् पालन करता था और उसकी कर्त्तव्य निष्ठा उसके प्रजाजन की खुशियाली पर ही आंकी जाती थी। प्रकृति उन्हे भरपूर देती थी और वे सन्तोष वृत्ति से प्रकृति का दोहन कर अपनी सीमित अभिलाषाएं तृप्त कर लेते थे। विचारक दल प्रकृति की गोद में पर्वतगुफा, वन प्रदेश, नदी के कुल, आश्रम आदि शान्त वातावरण युक्त स्थलो में इसी प्रकृति के विभिन्न रूपों का चिन्तन करता था। इन चिन्तको के विभिन्न विचार ही दर्शनों की उत्पत्ति की पृष्ठभूमि थे। जिस जिस तत्व वेत्ता ने जिस जिस दृष्टि से वस्तु को जिस २ रूप में देखा, उनके विचारो का एकीकरण ही भिन्न २ दर्शनों की उत्पत्ति का कारण बना। और परम्परा सिद्ध यही विचारधाराएं मतों का रूप ले बठी। षट दर्शनों में यही अपेक्षाकृत दृष्टि आज भी अनेक ग्रन्थो में भरी उपलब्ध होती है।

दृष्टिभेद नयों का जनक होता है। एक दृष्टि अनेक गुणों का अथवा दृष्टिकोणो का किसी भी मूल्य पर कथन करने की सामर्थ्य नही रखती अतः यह आवश्यक हो जाता है कि विचारक वस्तु के गुणों को क्रमशः जानने या कथन करने का प्रयत्न करे। यदि वह सभी गुणों को एक साथ कहने का प्रक्रम करेगा तो यह उसका कार्य वचन की अशक्तता के कारण कभी भी पार नही पड़ सकता है। उसे अपनी वचन धारा क्रम से ही प्रयुक्त करनी होगी। इस वचन

को क्रमिक धारा का नाम ही नय है। जैन दर्शन का अकाट्य सूत्र है जिसमें वक्ता के अभिप्राय: दृष्टिभेद को ही नय कहा गया है, 'ज्ञातुरामे प्रायोनय ।' अथवा "वस्त्वेक देश सग्राही नय:" यह सूत्र भी इसी अभिप्राय को प्रकट करता है। वस्तु के एक अ श का कथन करने पर अनेक अ श वक्तव्य से अवशिष्ट रह जाते है, उनके न कहने पर वस्तु स्वरूप का पूरा विवेचन नही हो पाता है।

जैनाचार्यो ने अनेकान्त युक्त वस्तु की पूर्ण परीक्षा प्रमाण और नय दोनो के ही आधीन मानी है। "अनेकान्त प्रमाण नय साधन" ऐसी आचार्य समन्त भद्र की उक्ति है इनमें 'सकलादेश: प्रमाणाधीन: विकलादेश. नयाधीन: वस्तु स्वरूप को सम्पूर्ण दृष्टि या रूप से विचार करना प्रमाण के अधीन है और विकला देश (एक दृष्टि) नय के अधीन है। उदाहरणार्थ 'रसोई' शब्द से वाच्य एक ऐसा स्थान है जहा भोजन की अनेक सामग्री तैयार की जाती है। व्यवहार में रसोई का अर्थ मकान विशेष से होता है। परन्तु जब एक व्यक्ति अतिथि को निवेदन करता है कि पधारिये 'रसोई' तैयार है भोजन कीजिये। तब अतिथि प्रमाण रूप में विश्वस्त होता है कि उसे भोजन सामग्री का उपभोगकर उदर पूर्ति करना है। न कि रसोई (मकान) का। किन्तु रसोई स्वय अनेक भोजन सामग्री का संग्रह स्थान है। वहा की एक एक वस्तु अलग २ होते हुए भी स्वय का निजी अस्तित्व रखती है। और वह रसोई शब्द में गर्भित हो जाती है। यह अलग २ दृष्टि नय का रूप लेती है। रसोई सभी सामग्री का जिस प्रकार सग्रह है। उसी प्रकार प्रमाण भी अनेक नयो का सग्रह है। दोनो परस्पर सापेक्ष है, अतएव आचार्यो ने स्पष्ट कर दिया है कि—

'निरपेक्षा नया मिथ्या सापेक्षा वस्तु सार्थकृत् ।' अर्थात निरपेक्ष नय मिथ्या है और वे ही सापेक्ष होकर वस्तु स्वरूप की सिद्धि करने वाले होते है। फल यह हुआ :कि अनेक नयों से सापेक्ष कथन की गई वस्तु प्ररूपणा ही प्रमाण सिद्धि कही जा सकती है एक नयाधीन नही। इसमें यह भी पुष्ट होता है कि न तो प्रमाण ही वस्तु स्वरूप का स्वतन्त्र साधक है और न केवल नय। दोनो का समन्वय ही सत्य निर्णय हो सकता है।

'अर्पितानर्पितसिद्धे:' इस सूत्र द्वारा नय व्यवस्था को भली प्रकार हृदयगम किया जा सकता है। एक दृष्टि अर्पित (मुख्य) और दूसरी दृष्टि अनर्पित (गौण) से वस्तु तत्व को सिद्धि होती है। जिसे प्रधानता देनी है उस पर प्रधानता का दृष्टि कोण होना चाहिये। उस समय वही प्रमुख है परन्तु इसका यह अर्थ कदापि नही होना चाहिए कि दूसरी गौण दृष्टि है ही नहीं वह अवश्य है किन्तु उसका कथन गौण है। जिस प्रकार आमका फल अनेक गुणों से युक्त स्वाद है। आम के भक्षण करने वाले से पूछा गया कि यह कैसा है? (क्योकि खाने वाले की दृष्टि केवल उस आम के स्वाद पर ही है) वह उत्तर देता है कि आममीठा है। उसे उसके रग आकार, वजन आदि से कोई प्रयोजन नही है। प्रश्नकर्ता और उत्तर प्राप्त कर्त्ता दोनो ही सतुष्ट है। परन्तु क्या यह पूर्णत: सही है। विचारक सोचता है कि आम का पूर्ण रूप तो सामने आया ही नही। अभी अनेक विशेषताएं अव्यक्त बनी हुई है। तभी वह उन पर दृष्टि डालता है और सन्देह में पड़कर कहता है कि मेरे वचन की सामर्थ्य आम के सभी गुणो और रूपो को एक साथ

कहने की नही है। वस्तु का पूर्ण स्वरूप एक साथ वक्तव्य नही हो सकता। उसे तो क्रमश. ही जाना जा सकता है। क्रमशः जानने पर भी वह उतना ही वक्तव्य वना रहेगा जितना उसे जानने की इच्छा वलवती होगी।

निर्णय यह हुआ कि किसी वस्तु के अनेक गुणों या धर्मों को जानने की प्रक्रिया ही अनेकान्त है। वस्तु स्वयं अनेक-अन्त (धर्म) युक्त है और उसका प्ररूपण करने वाले वचन भी अनेक। इसलिए जैन आचार्यों की यह उक्ति पूर्णतः खरी उतरती है कि जाव दिया ताव दिया चेव होत्तिणया।

नय वाद के अनेक प्रयोग करने पर भी जव तक उन्हे परस्पर सापेक्ष नही किया जाता है तव तक वस्तु सिद्धि अधूरी है, अपूर्ण है, एकांगी है, वह प्रमाणित नही है।

उक्त अनेकान्तात्मक वस्तु स्वरूप की कथन शैली का नाम ही स्याद्वाद है। दर्शन के क्षेत्र में अनेकवाद सदा से ही प्रचलित हैं। परमात्मवाद, जडवाद, नित्यवाद, क्षणिकवाद, कर्मवाद, भौतिकवाद, अध्यात्मवाद आदि के ऊपर भारतीय धार्मिकों ने (दार्शनिकों) अनेकानेक महान तात्विक ग्रंथो का प्रणयन किया है जिसमें खण्डन मण्डनात्मक शैली की प्रमुखता है। परन्तु वस्तु स्वरूप का सर्वांगीण निर्दोष कथन करने वाला स्याद्वाद ही है जिसमें विरोधी धर्मों और दृष्टियों को भी समादर दिया गया है। इसी प्रणाली में दृष्टि भेदाश्रित सप्तभंगी का कथन है। जव किसी वस्तु के कथन को विधि रूप कथन करने का लक्ष्य है तो स्वरूप चतुष्टय से उसे 'अस्ति' कहा जाता है। और उसी को निषेध रूप कथन करने का लक्ष्य है तो पर-चतुष्टय से नास्ति' कहा जायगा। इस प्रकार अस्ति और नास्ति दो भाग हुए। स्यात (कथचित्) शब्द अन्य विरोधी दृष्टियो को समादर देता रहता है। इसी प्रकार जब विधि ओर निषेध दोनों को युगवत् कथन करने का उद्देश्य रहा तो वचना सामर्थ्य के कारण वह अवक्तव्य हो गया ये तीसरा स्वतन्त्र भग हुआ। १ स्यादस्ति २ स्यान्नास्ति ३ स्यादवक्तव्य इन मुख्य अगो को क्रमशः एवं युगपत् प्रयोग करने से ४ स्यादस्ति नास्ति ५ स्यादस्यवक्तव्य ६ स्यान्नास्त्यवक्तव्य ७ स्यादस्ति नास्त्यवक्तव्य भगो की सृष्टि होती है। यह सप्तभंगी नय प्रणाली नय सप्तभंगी और प्रमाण सप्तभंगी के कथन से भी प्रयोग में लाई जा सकती है।

उक्त सप्तभंगी जैन दर्शन का प्राण है। इसी के कारण से ही नित्यानित्य, एकानेक, भेदाभेद, स्वभाव-विभाव, अस्तिनास्ति अनेक गुणो का सामंजस्य न्याय एव सिद्धान्त ग्रन्थो में पाया जाता है जो जैनधर्म की गरिमा का ही परिचायक नही है परन्तु विचार सामञ्जस्य एवं समन्वय का मूल कारण है। जैन दर्शन में परस्पर विरोधी अनेक धर्म एकानेक धर्मात्मक वस्तु में सदा प्राप्त हो सकते है। इसमें दुराग्रह को कोई स्थान नही है। अत' जिज्ञासुओ को अनेकान्त प्ररूपणा में सहिष्णुता और सामञ्जस्य को प्रमुखता देना चाहिये, नही तो एकान्तवाद का दुराग्रह ज्यों का त्यों वना रहेगा। जो वस्तु स्वरूप विचारणा में महान वाधक है।

दुराग्रह का मूल कारण प्रायः स्वमत व्यामोह हुआ करता है। सहिष्णुता विचार-वैमनस्य को दूर करती है। व्यवहार में स्पष्ट देखा जाता है कि एकांगी दृष्टिकोण वाले अपनी ही वात

बात करते चले जाते है। दूसरो के विचारो का उनके यहाँ कोई मूल्य नही है। परिणामतः विरोध का जन्म होता है। उदाहरणार्थ तीन वयस्क छात्राये भिन्न-भिन्न स्कूलो मे पढती थी। एक कान्वैन्ट में जो अपनी जन्मदात्री को मदर या मम्मी कहती थी। दूसरी हिन्दी स्कूल में थी जो अपनी प्रसविनी को माता जी कहती थी किन्तु तीसरी गरीब थी जो अपनी मा को अम्मा कहा करती थी सयोगवश ये तीनों एक मेले मे सपरिवार आयी और आपस मे पूछने लगी कि उनको मा आई है या नही। तीनों ने मना कर दिया कि उनकी मा नही आई है। कारण तीनों ने अपने-अपने शब्दो को समझ रखा था। उनके ध्यान मे मम्मी माता जी नही हो सकती थी और माता जी अम्मा नही हो सकती थी। विवाद बढ गया और किसी एक तीसरी महिला ने, जो तीनो ही शब्दो को एकार्थवाची जानती थी, उनके विवाद को दूर किया। इस तरह भाषा भेद, अभिप्राय भेद, देश-काल भेद नाना प्रकार के विवाद और दुराग्रहो को जन्म देते है। ये विवाद दर्शन के क्षेत्र मे ही नही राष्ट्र, जाति समाज और व्यक्ति के रूप में सदा से पनप रहे है।

अनेकान्त दृष्टि न होने के कारण एक छोटे से परिवार की जो दुर्दशा हुई वह निम्न उदाहरण से स्पष्ट हो जाती है। एक सद् गृहस्थ का छोटा सा सुखी परिवार था, जिसमे विधवा माता, उसका बडा पुत्र, पुत्रवधू, छोटा भाई तथा एक छोटा पोता था। छोटा भाई तथा पुत्र दोनो समवयस्क थे। रात्रि में दूध पिलाने का कार्य वृद्धा मा किया करती थी। एक दिन वह बीमार हो गई और उसने अपनी पुत्रवधू को दूध देने के लिये कहा और सो गई। वहू ने देवर और अपने बेटे को बरावर दूध देकर सुला दिया। प्रातः वृद्धा ने अपने बच्चे से पूछा बेटा भावी ने तुझे कितना दूध दिया था। बेटा बोला मुझे भावी ने आधा गिलास दूध पिलाया था। मा के मन में पाप जागा उसने पोते को बुलाया और पूछा। क्यो मुन्नू तुम्हे तेरी मा ने कितना दूध पिलाया बच्चा बोला मुझे मेरी मा ने आधा भरा गिलास दूध पिलाया था। यह बच्चे का उत्तर सुनकर वृद्धा जल गई और घर मे वह कलह हुई कि सबका खाना पीना हराम हो गया। रसोई बन्द पडी रही। बडे भाई ने आकर जब यह सन्नाटा देखा तो वह भी समझ न पाया कि क्या वस्तु-स्थिति है। वृद्धा मा अपनी वहू को खरी खोटी सुनाती ही जा रही थी। अन्त मे रहस्य का उद्घाटन हुआ कि मा के मन की कलुषता ने आधे भरे और आधे खाली गिलास का अनर्थ कर डाला। तथ्य यह था कि दोनो ही गिलास में दूध बराबर था। मन के विकार या अभिप्राय विशेष के कारण विरोध व अशान्ति उत्पन्न होती है। विचारक यदि विचार समन्वय का ध्यान रखे तो उसे निश्चित ही दैनिक जीवन में सुख और शांति मिल सकती है। जीवन के प्रत्येक क्षण में सापेक्षवाद, समन्वयवाद, दृष्टिभेद को व्यक्ति कार्य में लेते रहे तो विरोध का शमन अनिवार्य हो हो जाता है। स्याद्वाद सिद्धान्त द्वारा साधारण विचार विरोध ही नही विश्व में सुख और शान्ति का अखण्ड साम्राज्य स्थापित किया जा सकता है। स्वामी समन्त भद्र घोषणा करते है—

**अनवद्यः स्याद्वादः ॥**



# निमित्त उपादान मीमांसा

(श्री विद्या वाचस्पति पं वर्द्धमान पा० शास्त्री सोलापुर)

कुछ लोग निमित्त को कार्यकारी नही मानते है, उनकी दृष्टि में उपादान ही करण है। निमित्ति कार्य मे कारण नही बनता है। इस सम्बन्ध में जैनागम का क्या दृष्टिकोण हे ? और जैन आचार्यो का क्या मत है ? इसका विवेचन इस लेख में करने का हमने विचार किया है।

सबसे पहिले उपादान और निमित्त कारणो को व्याख्या क्या है उसे समझने का प्रयत्न करे।

**उपादान कारण—**

जो कारण कार्य रूप में परिणत होता है उसे उपादान कारण कहते है। कार्य रूप में परिणत होने के बाद कारण का काम कारण के रूप में खतम हो जाता है। वह कार्य रूप में बन जाता है।

उदाहरण के लिए हम यहां पर लोक-प्रसिद्ध दृष्टान्त लेते है। मिट्टी का घड़ा बनाने के लिये मिट्टी की जरूरत है। मिट्टी घड़े का उपादान कारण है। मिट्टी घडे के रूप में परिणत हो जाती है। घड़ा बनने के बाद मिट्टी का कारणत्व क्या करेगा, वह घड़े के कार्य रूप में परिणत हुआ, अतः वह मिट्टी उपादान कारण कहलाती है।

**निमित्ति कारण—**

उपादान में बलाधान करने के लिये जो सहकारी के रूप में कार्य करता है वह निमित्ति कारण है। इस घड़े के कार्य में कुम्हार, चक्र, दड, पानी आदि निमित्त कारण है, क्योंकि इन कारणो ने उस उपादान में उपादानत्व जागृत होने के लिये बलाधान व्यक्त किया, अगर कुम्हार उस मिट्टी को उठाके नही लाता, उसमें पानी नही मिलाता, चाक में उसे नही रखता, दण्ड से उसे नही फिराता तो तीन काल में भी वह घड़ा नही बनता, अर्थात् उपादान रूपी मिट्टी पडी रहती तो भी घड़ा नही बनता. उसमें घड़ा बनने की योग्यता उस निमित्तो के बिना नही हो पाती।

सो दोनों कारण अपनी-अपनी जगह महत्वपूर्ण है। किसी एक के बिना कार्य नहीं हो सकता है।

न्याय शास्त्रों में कहा गया है कि कार्य करने की शक्ति किसी एक कारण में नही है, अनेक समर्थ कारणो के मिलने पर ही कार्य होता है। इसलिए केवल उपादान कारण ही कार्य करने के लिए समर्थ है यह कहना उपयुक्त नहीं है।

इस विषय का स्पष्ट समर्थन आचार्य समत भद्र ने किया है—

**बाह्येतरो पाधि समग्रतेमं, कार्येषु ते द्रव्य गतः स्वभावः।**
**नैवान्यथा मोक्ष विविश्च पुंसां, तेनाभिवंद्यस्त्वमृषिर्बुधानाम् ।।**

बाह्य कारण (निमित्त) व अभ्यतर कारण (उपादान) इन दोनों की पूर्णता होने पर ही कार्य की उत्पत्ति होती है। जिस प्रकार मिट्टी का घडा अपने को तैयार करना है। उसमे मिट्टी उपादान कारण है। क्योकि उसमे घडे के रूप में परिणत होने की योग्यता है। इसी प्रकार बहिरग कारण कुभार चक्र, दड, पानी बगैरह है। इन दोनो की पूर्णता होने पर ही घडा बनने रूपी कार्य होता है। फिर उस कार्य में बिलब नही लगता है। हे भगवन् ! यह दोनों ही कारण द्रव्य का ही स्वभाव है, ऐसा आपने कहा है। इन दोनो कारणो की पूर्णता से ही कार्य होता है। यहा पर दूसरा उदाहरण लीजिये —

जिस प्रकार बोरे में रखे हुए उडद में पकने की शक्ति है। परन्तु जब तक आग, पानी लकडा आदि बहिरग कारण नही मिलते है। तब तक वह शक्ति व्यक्त नही हो सकती है।

एक विशेष जाति के मूग में पकने की शक्ति भी नही है बाह्य सर्व सामग्री मिलने पर भी उसमें पकने की शक्ति नही है। सो वह पक नही सकेगा।

दोनो कारणो में समर्थता होने पर ही कार्य की उत्पत्ति होती है। अत केवल उपादान से या निमित्त से कार्य नही होता है, दोनो कारणो के मिलने पर ही कार्य होता है।

आचार्य ने यहा पर दोनो कारणो को द्रव्यगत स्वभाव वतलाया है। इसलिये एक ही कारण पर्याप्त है, दूसरा कारण अकिचित्कर है इस कथन का भी कोई अर्थ नही है। इस विषय को ग्रन्थकार ने और भी स्पष्ट किया है। इस प्रकार बाह्य और अभ्यतर, निमित्ति और उपादान दोनो को कार्य मे कारण नही मानोगे तो मोक्ष का भी अभाव हो जायेगा। क्योकि मोक्ष भी बाह्य और अभ्यतर कारणो का लकर ही होता है।

मोक्ष में अभ्यतर कारण, मोक्ष प्राप्ति की योग्यता है। और बाह्य कारण दीक्षा लेना, तपश्चर्या करना, महाव्रत धारण करना, रत्नत्रय की पूर्णता करना, ध्यान की सिद्धि करना आदि है, इन दोनो कारणो को पूर्ति में ही मोक्ष रूपी कार्य होता है। अगर दीक्षा लेना बगैरे निमित्त कारणो के बिना ही मुक्ति होना माना जाय तो आगम विरोध होगा। इसलिए दोनों कारणो की पूर्ति मे ही मोक्ष की सिद्धि होगी। इन दोनो कारणो की पूर्ति एव सामर्थ्य भव्य में ही प्रगट होती है। अन्यथा अभव्य को भी मुक्ति प्राप्त हो जाती।

दूसरी बात तद्भव मोक्षगामी निश्चित रूप से मोक्ष को जाने वालो के लिए दीक्षा लेना, ध्यान, चारित्र आदि की आवश्यकता नही पडती, वे तो अपनी योग्यता से मोक्ष जाने वाले ही है। फिर वे दीक्षा आदि क्यो लेवे। इससे मालुम होता है कि कार्य करने मे उपादान में जैसे योग्यता है उसी प्रकार निमित्त कारण में भी उसमें सहकार्य करने को शक्ति है। परन्तु तीर्थकर आदिको को भी मुक्त, होने की योग्यता होने पर भी बाह्य कारणो -- दीक्षा, तपश्चर्या आदि निमित्तो को मिलाना पडता है। उसके बिना त्रिकाल मे भी मोक्ष रूपी कार्य होना सभव नही है।

इससे विषय बहुत स्पष्ट हो जाता है, आचार्य पूज्यपाद ने सर्वार्थसिद्धि में "तन्निसर्गा दधिगमाद्वा" इस सूत्र की व्याख्या करते हुए लिखा है कि— "उभयत्र सम्यग्दर्शने अतरगो हेतु

स्तुल्यो दर्शन मोहस्यो पशमः क्षयः, क्षयोपशमो वा । तस्मिन्सति यत् बाह्योपदेशाद्दते प्रादुर्भवति तन्नैसर्गिकम्, यत्परोपदेशपूर्वक जीवा अधिगम निमित्त स्यात् तदुत्तरम्"

निसर्गज सम्यग्दर्शन और अधिगमज सम्यग्दर्शन दोनो में अन्तरग कारण (उपादान कारण) दर्शन मोहनीय कर्म का क्षयोपशम, क्षय, अथवा उपशम है । उसके होने पर बाह्य उपदेशादि के अभाव में जो होता है वह नैसर्गिक सम्यग्दर्शन है, जो परोपदेश पूर्वक जीवादि अधिगम निमित्त को पाकर होता है वह अधिगमज है । अर्थात् दोनो कारणो को लेकर सम्यग्दर्शन की प्राप्ति होती है ।

पूज्यपाद ने अनेक स्थानों पर सम्यग्दर्शन के बाह्य व अभ्यंतर कारणो का विवेचन किया है ।

सम्यग्दर्शन के साधन का विवेचन निर्देश स्वामित्वादि सूत्र मे किया है । साधन का अर्थ उत्पत्ति निमित्त है ।

वे लिखते है कि "साधन द्विविधम्, आभ्यतर बाह्य च आभ्यतरम् दर्शनमोहस्योपशमः क्षयः क्षयोपशमो वा, बाह्य नारकाणाँ प्राक् चतुर्थ्या सम्यग्दर्शनस्य साधन केषाचिज्जातिस्मरण, केषाचिद्धर्मश्रवण, केषाचिद्वेदनामिभवः, चतुर्थीमारभ्य आसप्तम्या नारकाणा जातिस्मरणं, वेदना मिभवश्च तिरश्चां केषाचिज्जातिस्मरण, केषा चिद्धर्मश्रवण केषांचित जिनबिम्ब दर्शनम् मनुष्याणामपि तथैव, देवानां, केषाचित्जातिस्मरण, केषाचिद्धर्मश्रवणम् केषाचित् जिनमहिमा दर्शनं, केषांचित् देवर्द्धि दर्शनम् एवं प्रागानतात् आनत प्राणता रणाच्युत देवाना देवर्द्धि दर्शन मुक्त्वा अन्यत् त्रितयमप्यस्ति नव ग्रैवेयक वासिनां केषाचिज्जातिस्मरण केषाचित् धर्म श्रवणम्, अनुदिशानुत्तर विमान वासिना मिद कल्पना न सभवति, प्रागेव गृहीत सम्यक्त्वानां तमोत्पत्तेः"

साधन दो प्रकार के है, एक आभ्यतर, दूसरा बाह्य । दर्शन मोहनीयका उपशम, क्षय, अथवा क्षमोपशम आभ्यंतर कारण है । बाह्य कारणो में नारकियों को चौथे नरक से पहिले पहिले बाह्य कारण किसी को जाति स्मरण है, किसी को धर्म श्रवण है किसी को वेदना की तीव्रता है । चौथे नरक से आगे सातवे नरक तक किसी को जाति स्मरण व किसी को वेदना की तीव्रता है । तिर्यञ्चों में वाह्य कारण किसो को जाति स्मरण, किसी को धर्म श्रवण वा किसी को जिन बिंबका दर्शन होना है । मनुष्यो को भी बाह्य साधन इसी प्रकार है । देवों में किसी को जाति स्मरण, किसी को धर्म श्रवण, किसो को जिन महिमा दर्शन और किसी को देवों के ऋद्धतिशय को देखना है । इस प्रकार आनत स्वर्ग से पहिले है । आनत प्राणतआरण अच्युत स्वर्ग में देवऋद्यतिशय को छोड़कर अन्य बाह्य कारण पाये जाते है । नव ग्रैवेयक वासियो में किसी को जाति स्मरण और किसी को धर्म श्रवण बाह्य कारण है । अनुदिश अनुत्तर विमान वासियों में यह बाह्य अभ्यतर कारणों की कल्पना नही हो सकती है क्याकि पहिले से सम्यक्त्व को प्राप्त करके ही वहा पर उत्पन्न होते है ।

इससे और भी विषय स्पष्ट हो जाता है कि सम्यग्दर्शन की उत्पत्ति के लिये ही उपादान

व निमित्त कारणो की आवश्यकता पड़ती है, उन दोनो कारणो के बिना कार्य नही होता है। इस विषय का समर्थन आचार्य कुद कुद ने भी अपने ग्रन्थ में किया है—

सम्मत्तस्स णिमित्तं जिणसुत्तं तस्सजाणमा पुरिसा।
अंतर हेवो भडिया दंसण मोहस्स खय पहुदी ॥
—नियमसार

सम्यक्त्व उत्पन्न होने के लिए बाह्य (निमित्त) कारण दो है। एक तो जिनवाणी का स्वाध्याय और जिनागम के ज्ञाता उपदेशक आचार्य आदि। सम्यक्त्व उत्पत्ति का अतरगकारण दर्शन मोहनीय कर्म का क्षय, उपशम या क्षयोपशम है।

इस प्रतिपादन मे आचार्य कुद कुद देव ने निमित्त पद को देकर निमित्त कारण को स्वीकार किया है।

## एक ही उपादान कारणत्व नही

यहा पर यह भी समझने की आवश्यकता है कि एक पदार्थ में एक ही उपादान शक्ति या गुण नही है। उसमे निमित्त को पाकर विभिन्न रूप से परिणमन करने की शक्ति है। अगर यह नही माना जाय तो पदार्थों में अनत धर्मो का अस्तित्व स्वीकार नही किया जा सकता है। अनत धर्म द्रव्य मे अगर न हो तो अनेकात की सिद्धि नही हो सकती है।

आत्मा का स्वभाव ज्ञान दर्शनमय है, वह किसी भी अवस्था मे ज्ञान दर्शन का परित्याग नही करता है। तथापि आयु कर्म की निमित्तता पाकर वह कभी नारकी बनता है और कभी तिर्यंच बन जाता है। और कभी देव व मनुष्य, यदि आयु कर्म की निमित्तता स्वीकार नही की जाये तो उस जीव में अन्यान्य पर्याय नही बन सकती है।

एक ही पदार्थ अगर पडा रहा तो गल, सडकर चला जाता है। उसे पानी में डाल रखें तो ताजा हो जाता है। अगर उसे इतर रूप रग दिया जाय तो खुलकर दिखता है। एक ही द्रव्य का उपयोग अनेक रूप से कर सकते है। इसमें निमित्त ही कारण है। इस निमित्त को नही मानने का क्या कारण है? उसका एकमात्र कारण यह है कि निमित्त मे कार्यकारिता या सहकारिता स्वीकार करने पर उपादान को पूर्ण शक्तिमान् सिद्ध करने मे आपत्ति आती है। एक द्रव्य अन्य द्रव्य के ऊपर असर नही करता है इस सिद्धान्त में भी बाधा आती है। परन्तु प्रत्यक्ष में देखा जाता है कि एक द्रव्य अन्य द्रव्य पर असर करता है।

जीव जीव का उपकार करता ही है, पुद्गल भी जीव का उपकार करता है। हर एक द्रव्य का हर एक द्रव्य के साथ उपकार सभव होता है। उस प्रकृति को इनकार नही करना चाहिए।

दूसरी बात केवली ने अपने ज्ञान से देखा उस प्रकार होता ही रहेगा, निश्चित रूप से होगा, फिर निमित्त कारण को मान कर अन्यथा रूप में परिणत होने की प्रक्रिया को क्यो माना जाय? इस भय के मारे निमित्त कारण को ही उडाने की बात सोचना उचित नही है।

केवली भले ही अपने ज्ञान से जीव के या द्रव्य के भवितव्य को देखें, परन्तु वस्तुत्व का परिणमन उपादान व निमित्त से हो जाय तो उसमें कोई हानि नही है। केवली ने उस परिणमन को उसी प्रकार देखा है। उन्होने उपादान को भी देखा है, निमित्त को भी देखा है। इसमे आपत्ति क्या है?

निमित्त निमित्त का कार्य करता है। उपादान उपादान का कार्य करता है ऐसा मानने में क्या हानि है? निमित्त उपादान का कार्य करता है ऐसा कोई नही मानते हैं। अथवा उपादान निमित्त का कार्य करता है ऐसा भी कोई नही मानते है। ऐसी स्थिति में अपनी अपनी जगह दोनो को महत्व दिया जाय तो क्या हानि हो सकती है?

निमित्त यदि अकिंचित्कर है। कार्य करने में उसका कोई भाग नही है तो उसकी उपस्थिति क्यो चाहिये, उपादान में कार्य प्रवण की योग्यता के समय वह निमित क्यों उपस्थित होता है? इन प्रश्नो का उत्तर हमारे निमित्त विरोधी बन्धु नही दे सकते हैं।

आचार्य परम्परा के विरुद्ध सिद्धान्त का प्रचार क्यों किया जाय? स्वकपोल कल्पना के लिये जैनागम परम्परा में कोई स्थान नही है। इतना हीं नही वह अनुष्ठान भी पाप मय है।

दर्पण पर धूल जमा हुआ है दर्पण अन्दर से स्वच्छ है। अर्थात् उसका उपादान उसके साथ ही है। तथापि धूल जमने के निमित्त से अपने उपादान को प्रकट नही कर सकता है।

धूल को पोंछने पर वह दर्पण स्वच्छ होकर मुख को दिखा सकता है। उस दर्पण में उपादान के होने पर भी निमित्त के कारण से उपादान की शक्ति जागृत नही हो रही थी, और प्रतिबंधक निमित्त के हटने पर एव कार्यकारी निमित्त के प्रकट होने पर उपादान ने कार्य किया। यह स्पष्टतः हमें दिखता है।

## पेट्रोल समाप्त होने पर गाड़ी नहीं रुकी

पेट्रोल मोटर के चलने में सहायक है। गाड़ी चलने मे वह निमित्त है। पेट्रोल के समाप्त होने पर भी गाड़ी अपने आप रुकती है। चलने रूप उसको क्रिया नही हो सकती है। परन्तु इसे घुमाकर फिराकर यह कहना कि पेट्रोल समाप्त होने पर गाड़ी नही रुकी, गाड़ी को रुकना था इसलिए पेट्रोल समाप्त हो गया, इस शब्द की कसरत में क्या अर्थ है।

लोक प्रसिद्ध बात तो यही है कि निमित्त के अभाव में नैमित्तक द्रव्य अपने कार्य को नही करता है।

जो लोग निमित्त को स्वीकार न करते हुये या निमित्त को स्वीकार करते हुए भी उसके कार्य को स्वीकार नही करते है वे लोगों को पुरुषार्थ हीन बनाते है। जब भी जिस देश में जिस काल में जो कुछ भी भवितव्य होगा,हागा ही, उसके लिये प्रयत्न करने को क्या आवश्यकता है? मानव उसके लिये जो प्रयत्न करता है, अपने कार्य की सिद्ध के लिए निमित्तो को मिलाये रहता है, वह भूल करता है। सब कुछ उपादान से ही होवेगा। ऐसी मान्यता दैववादी की हो सकती है। पुरुषार्थवादी इसे स्वीकार नही कर सकता है।

यहा पर मरीचि कुमार का उदाहरण दिया जाता है, मरीचिकुमार को महावीर भगवान् ही होना था, सो यथा समय होना था, परन्तु इस बात का विचार नही करते है कि मोक्ष कार्य के लिए जो निमित्त चाहिए थे वह मरीचि या अन्य भवो में नही मिल सके। फिर उपादान में जागृति कैसे होती ? सिंह के भव में उपादान की जागृति के लिए निमित्त मिले, उन निमित्तो से उस जीव ने अपना कल्याण किया। सिंह की पर्याय मे हरिण के ऊपर आक्रमण करने को जाना, और उस समय अजितजय व अमितजय मुनियो का आगमन, उनका उपदेश यह सब उस जीव के उपादान की जागति के लिए निमित्ति है, उन निमित्तो के मिलने पर उस जीव का उद्धार हुआ, नही तो इससे पहिले क्यो नही हुआ ? इससे ज्ञात होता है कि निमित्तो के मिलने पर ही उपादान की शक्ति जागृत होती है।

## आत्मा को किसने रोक रखा है ?

आत्मा शुद्ध है, बुद्ध है, निष्कलक है, ज्ञानस्वरूप है, ऐसी स्थिति में उसकी मुक्ति क्यों नही होती है ? उसे किसने यहा पर रोक रखा है !

यदि एक द्रव्य का असर अन्य द्रव्यो के ऊपर नही होता हो तो, निमित्त कुछ भी बनाता बिगाडता न हो तो, उसे मुक्ति जाने मे क्या आपत्ति है, उसे न कोई रोक सकता है, और न किसी दूसरे द्रव्य से वह रोका ही जा सकता है।

परन्तु कहा जाता है कि कर्मो ने इस आत्मा को ससार में रोक रक्खा है। कर्मो के निमित्त से आत्मा बधन से बद्ध हो जाता है। ज्ञानावरणादि आठ कर्मो के निमित्त से आत्मा को कर्मो का आस्रव और आस्रव के बाद बन्ध उदय व सत्वकी व्यवस्था होती है। इसे गोम्मटसार मे नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ति ने कहा है। इसी प्रकार मोक्ष मार्ग प्रकाशक में श्री प० टोडरमल जी ने इसका विवेचन करते हुये लिखा है कि—

"कर्म और आत्मा का प्रवाह रूप से अनादि सम्बन्ध है। परन्तु नवीन कर्म सयोग होने व पुराने कर्म के वियोग होने की अपेक्षा कर्म और आत्मा का सादि सम्बन्ध है। जहा तक मुक्ति न हो वहा तक तेजस शरीर और कार्मण शरीर का सम्बन्ध साथ-साथ रहता है। तेजस शरीर बिजली का शरीर है, वह कर्मण शरीर के कार्य मे अवश्य सहायक रहता है। निरर्थक नही होता है। तैजस शरीर मे भी नवीन तैजस वर्गणाये आकर मिलती है। पुरानी झड़ती जाती है। जगत मे अनेक प्रकार के पुद्गल स्कध परमाणुओ के मिलने से बनते रहते है। उन्ही को वर्गणा कहते है। उन्ही वर्गणाओ में से एक कर्म वर्गणा है। इन कर्म वर्गणाओं को आत्मा के साथ सयोग कराने में व सयोग को बनाये रखने में कारण योग और कषाय है।"

इन पक्तियो से विषय कितना स्पष्ट होता है ? तैजस स्वतन्त्र शरीर है, कार्मण स्वतन्त्र शरीर है, कार्मण शरीर के कार्य में वह तैजस शरीर सहायक क्योकर होता है ? तैजस वर्गणाओं से तैजस शरीर बनता है और कार्मण वर्गणाओ से कार्मण शरीर बनता है। फिर एकमेक में सहायता कैसी ?

इसी प्रकार औदारिक, वैक्रियक व आहारक शरीर के निर्माण में विघटन मे कर्म

निमित्तता है या नही ? यदि है तो निमित्त को स्वीकार करने मे क्या आपत्ति है ? यदि नही है तो सिद्धान्त विरुद्ध कथन कैसे मान्य होगा ?'

प्रकृति आदि बंधो का लक्षण करते हुए आचार्य स्पष्टतः कहते है —

पयडि ठिठदि अणुभाग ,प्पदेस चउ विहो बंधो।
जोगा वपडिपदेसा ठिदि अणुभागा कसाय दो होंति ॥

बंध चार प्रकार के होते है। प्रकृति बध, स्थिति बंध, अनुभाग बघ और प्रदेश बंघ। मन वचन काय रूपी योग के निमित्त से प्रकृति और प्रदेश बंघ होता है। स्थिति और अनुभाग कषाय के निमित्त से होते है।

आत्म प्रदेश का परिस्पदंन योग के लिए निमित्त है। योग प्रकृति स्थिति के लिए निमित्त है। यदि मन वचन काय रूपी योग न हो तो आस्रव ही नही हो सकता है। प्रकृति और प्रदेश बध न हो तो स्थिति और अनुभाग बघ किन कर्म परमाणुओ का होगा ? जरा सूक्ष्म दृष्टि से विचार कीजिये।

आत्म प्रदेशो का परिस्पदन का नाम ही योग है। इसमें काय योग कारण पड़ता है। वचन योग कारण पडता है, और मनोयोग भी निमित्त पड़ता है।

उस निमित्त के भी निमित्त है। काय की उत्पत्ति में अतरग निमित्त तो वीर्यांतराय कर्म का क्षयोपशम है। परन्तु बाह्य निमित्त औदारिकादि सप्त विधि काय वर्गणाओ में किसी एक काय के भी निमिरा से आत्म प्रदेशो में परिस्पदन जो होता है वह-काय योग है।

इसी प्रकार वचन के लिए अंतरंग निमित्त शरीर नाम कर्म के उदय के निमित्त से होने वाली वाग् वर्गणा है। वीर्यांतराय मत्यक्षरा आवरण होने पर बाह्य से वाक् प्रवृति में परिणत आत्मा का प्रदेश परिस्पद वाक् योग है। इसी प्रकार मनो योग में अभ्यतर निमित्त वीर्यांतराय नो इन्द्रियावरण कर्म का क्षयोपशम एव बाह्य निमित्त मनोवर्गणा के संचय से विचार परिणत आत्म प्रदेश का परिस्पंदन मनोयोग है।

अर्थात् इन तीनो योगो में बाह्य और अंतरंग निमित्त का उल्लेख आचार्यों ने किया है।

जब योग के द्वारा प्रकृति प्रदेश का बंध होता है तब उन कर्म प्रकृतियों की स्थिति बंध जाती है, वह कर्म प्रकृति आत्मा के साथ कितने काल तक रहने वाली है इसका निर्णय हो जाता है। दीर्घ काल तक रहने वाली है या अल्प काल तक रहने वाली है ? इसका निर्णय कि निमित्तक होगा ?

आचार्य ने वही उत्तर दिया है, स्थिति व अनुभाग बंध कषाय से होते है। इसमें कषाय निमित्त है।

कषाय की अधिक तीव्रता से अधिक स्थिति पडती है, कषाय की मदता से स्थिति न्यून प्रमाण मे पड़ती है। इसी प्रकार कषायो की तीव्रता से अनुभाग बध मे पाप रूप रस भाग अधिक पडता है, कषायो की मदता से अनुभाग बध मे पाप रूप रस भाग की न्यूनता होती है। पुण्य रूप रस भाग की अधिकता होती है। इसमे भी कषायो की निमित्तता है।

बाह्य निमित्ति एक ही प्रकार के कार्यो का निर्माण नही करते है। निमित्ति जिस प्रकार के भी मिलते है उसी प्रकार का कार्य भी हुआ करता है।

आस्रव में जीवाधिकरण भी कारण है, अजीवाधिकरण भी कारण है। जीवाधिकरण से होने वाले आस्रव मे अधिक तीव्रता हो सकती है। अजीवाधिकरण से होने वाले आस्रव में मदता हो सकती है। किसी मनुष्य का प्रत्यक्ष वध करने में एवं उसके फोटो के वध करने में बडा अन्तर है। हाथी को साक्षात् मारने में एव हाथी के चित्र को मारने में अन्तर हो सकता है। परिणामों में भी अन्तर हो सकता है। कषायों की तीव्र मदता में अन्तर हो सकता है।

किसी सुन्दरी स्त्री को प्रत्यक्ष देखने में जो सम्मोहन व आकर्षण हो सकता है, उतना आकर्षण किसी सुन्दर चित्र को देख कर नही हो सकता है, क्योकि मोह के निमित्त में अन्तर है। जैसे-जैसे निमित्त मिलते है उसी प्रकार के परिणाम होते है। परिणामों के सक्लेश व विशुद्धि मे भी बाह्य निमित्ति कारण पडते है, सो निमित्ति की उपेक्षा एकदम कैसे की जा सकती है ?

इसलिए इसे स्वीकार करना चाहिये कि आत्मा कर्म के निमित्त से यहा पर रुका हुआ है, उपादान उसका कितना ही प्रवल क्यो न हो, परन्तु निमित्त कर्म उससे भी अधिक बलवान है। उसे भूलकर हमे नही जाना चाहिए।

ज्ञानावरणादि कर्मो के निमित्त से अज्ञान, अदर्शन, अचारित्र, असयम, विविध रूप, निंदित कुल, श्रेष्ठ कुल, जाति, उच्च गोत्र, नीच गोत्र, कार्य में सुकरता एव कार्य में दुष्करता आदि अनेक प्रकार की बाते होती है। यह सब कार्य के निमित्त से ही होते है। कर्म बलवान है।

परमात्म प्रकाश में योगिंदु देव ने कहा है कि—

कम्मइं दिढ-घण-चिक्कणइं गरुवइं वज्जसमाइं।
णाणवियक्खणु जीवडउ उप्पहिंपाडहिं ताइं॥

यह ज्ञानावरणादि कर्म बहुत बलवान् है। जिनका नाश करना दुःसाध्य है। वे कर्म चिकने है, भारी है, एव वज्र के समान कठिन है। बुद्धिमान् जीव को भी अधः पतन के गर्त में वे डालते है।

कम्माइं बलियाइं, बलियो कम्मादु णत्थि कोइ जगे।
सव्वे बलाइ कम्मं मलेदि हत्तीव णलिणिवणम्॥

—मूलाराधना

जगत में सबसे बलवान् कर्म ही है। उससे बढकर कोई बलवान् नही है। जैसे हाथी कमल वन को मर्दित करता है उसी प्रकार कर्म सर्व प्रकार की शक्ति को मर्दित करता है।

इसमें भी कर्म के उदय को बलवान् समझकर उसकी निमित्तता स्वीकार की गई है। कर्म के बिना आत्मा को रोकने वाला इस ससार में कौन है ?

कोई कोई मिथ्यात्व के कारण रुका हुआ है ऐसा कहते है। परन्तु वह मिथ्यात्व क्या है ? इसका भी विचार करने पर निमित्त को स्वीकार करना ही पड़ता है।

निमित्त कुछ नही करता है यह कहते हुए भी सारे ससार का निमित्त कर्म ही है इसे स्वीकार करना पड़ता है। कर्म के निमित्त से ही देव नारको, मनुष्य, तिर्यंच पर्याय की प्राप्ति होती है। इसमें गति और आयु कर्म ही निमित्त है।

आचार्य कुंदकुंद कहते हैं कि—

कम्मेण विणा उदयं जीवस्स ण बिज्जदे उवसमं वा।
खइयं सवोव समियं तम्हा भावं हि कम्म कयम् ॥

कर्मों के विना इस जीव के उदय, उपशम, क्षय एव क्षयोपशम आदि नही होते है। इस लिये जीव भाव कर्म कृत है। अर्थात् कर्म के निमित्त से होते है।

आचार्य कुन्दकुन्द ने भाव प्राभृत में स्पष्ट किया है कि—

जिणवर चरणांबुरुहं णमंति जे परम भत्ति रायेण।
ते जम्म वेठ्ठि मूलं खणंति वरभाव सत्तेण ॥१५१॥

जो परम भक्ति रूपी राग से जिनेद्र के चरण कमलों को नमस्कार करते है वे (उस निमित्त से) उत्तम भाव रूपी शस्त्र से जन्म रूपी लता को मूल से उखाड़ देते है। यहां पर ससार को नाश करने वाली जिनेद्र भक्ति कही गई है।

यदि अन्य निमित्त जिनेद्र भक्ति, समवसरण, दिव्य ध्वनि आदि हमारा कुछ भी उपकार नही करते है तो उनकी निमित्तता को स्वीकार क्यो करना चाहिये?

पात्र दान, संयम, तपाराधना वगैरे से क्या प्रयोजन है ? महर्षि कुदकुद ने श्रावक व मुनियों के कर्तव्य को विभक्त किया है—

दाणं पूजा मुक्खं सावय धम्मे ण सावया तेण विणा।
झाणाज्झयणं मुक्खं जइ धम्मे तं विणा तहा सोवि ॥
— रयणसार

श्रावक धर्म में दान पूजा मुख्य है। श्रावक धर्म को पवित्र बनाने के लिए इनकी आवश्यकता है। अगर ये कर्तव्य न हो तो वह श्रावक नही कहलाता है। ध्यान व अध्ययन यति धर्म में मुख्य है। यति धर्म को सुसस्कृत करने के लिए ध्यान व अध्ययन कारण है। उसके बिना वह यति नही बन सकता है।

इस कर्तव्य निर्देश का भी यही अर्थ है कि वह गृहस्थ या त्यागी इन कार्यो के निमित्त से ही अपने-अपने पद मे सफलता प्राप्त करता है।

## मुक्त जीव भी निमित्त से शून्य नहीं है।

जब कर्मो को सर्वथा क्षय करके मुक्ति को यह जीव जाता है तब वह ऊर्ध्वगमन का स्वभाव होने पर भी लोकाग्र भाग तक ही जाता है। वहा से आगे नही जाता है। इसका कारण आचार्य उमा स्वामी ने यह बताया कि "धर्मास्तिकायाभावात्" क्योकि उसमे आगे गतिपरिणत जीव पुद्गलो को गमन करने मे सहकारी (निमित्त) धर्म द्रव्य नही है। अत वह मुक्त जीव आगे गमन नही करता है।

**प्रश्न—वह तो मुक्त जीव परमात्मा बन गया, सर्व शक्तिमान् है, उसे धर्म द्रव्य क्यों कर रोक सकता है ?**

उत्तर—सर्व शक्तिमान् का यह अर्थ नही है कि वह वस्तुस्वरूप को ही बदल देवे, उस हालत में वह जीव अजीव हो सकना है, अजीव जीव हो सकता है, वह आग को ठण्डी कर सकेगा, पानी का स्वभाव गरम हो जायगा। यह सर्व शक्तिमान् का अर्थ नही है। द्रव्य के स्वभाव व शक्ति को अपने-अपने स्थान मे स्वीकार करना ही चाहिए। अत धर्मास्तिकाय के अभाव मे वह जीव आगे गमन नही करता है, यह निश्चित है।

तीर्थंकर, केवली श्रुत केवली के पादमूल मे कुछ समय रहने पर ही क्षायिक सम्यक्त्व की प्राप्ति क्यो होती है ? क्योकि उपादान तो उस जीव मे पहिले से ही विद्यमान है। वह निमित्त है।

मुक्ति प्राप्त करने के लिए उत्तम सहनन व उत्तम सस्थान की आवश्यकता क्यो है ? उत्तम कुल मे (क्षत्रियो मे) तीर्थंकर क्यो पैदा होते है ? मुक्ति के साधक सयम को त्रिवर्णोत्थ गृहस्थ ही क्यो धारण करते है ? विरक्ति होने के बाद बाह्य वस्तुओ का त्याग क्यो करना चाहिए ? दिगम्बर अवस्था को धारण करना क्यो आवश्यक है ? परिणामो मे निर्मम वृत्ति को धारण करना पर्याप्त है। परन्तु दिगम्बर रूप को धारण किये बिना किसी भी अवस्था मे मुक्ति नही हो सकती है। ऐसे एक नही. अनेक प्रमाणो को उपस्थित कर सकते है जिनके बिना वह कार्य होही नही सकता है। इससे कार्य की उत्पत्ति मे उपादान जिस प्रकार आवश्यक है निमित्त भी उसमें सहकारिता के लिए आवश्यक है।

मोक्ष के लिए यह जीव नाना प्रकार का पुरुषार्थ करता है। सवेग की भावना, निर्वेद का प्रयोग, वस्त्र त्याग, विधि पूर्वक दीक्षा ग्रहण, महाव्रतो का पालन, समितियो का धारण, इन्द्रियो का निरोध, षडावश्यक क्रियाओ का अनुष्ठान, एक भुक्ति, भक्तिपाठ, अचेलक्य, केशलोच आदि क्रियाओ को क्यो पालन करना चाहिये ? यदि इनसे हमारी भलाई व बुराई का कोई सम्बन्ध नही है तो इनके आचरण की क्या आवश्यकता है ? मालूम होता है आत्मा के भवितव्य का सम्बन्ध इन सदाचरणो से है, ये सदाचरण आत्मोद्धार में निमित्त पडते है। इससे आत्म विशुद्धि होती है।

इसलिए आचार्य विद्यानदि ने अष्ट सहस्री में स्पष्टतः कहा है कि "मोक्षस्यापि परम पुण्यातिशय-चारित्र विशेषात्मक पौरुषाभ्यामेव सभवात्" मोक्षकार्य भी परम पुण्य अतिशय रूप चारित्र विशेष के कारण ही सिद्ध होता है। वह पौरुष ही उसके लिए निमित्त है। पुण्यातिशय आदि सर्व सर्वथा कर्म रूप है तो वह मोक्षकार्य मे कारण क्यो माना गया है। उपादान न होने पर भी वह निमित्त या सहकारी कारण अवश्य है।

कुछ लोग कहते है कि अन्य द्रव्य अन्य द्रव्य के परिणमन में निमित्त वन नही सकता है। परन्तु आचार्य उमा स्वामी ने एक द्रव्य दूसरे द्रव्य पर क्या उपकार करता है, इसका विवेचन तत्वार्थ सूत्र के ५ वे अध्याय में किया है। जव आचार्य स्वयं मानते है कि एक द्रव्य दूसरे द्रव्य पर उपकार करता है, अपकार करता है तो आपको स्वकपोल कल्पना का क्या अर्थ है।

मद्य के द्वारा मूर्छा आती है। काटा चुभने से वेदना होती है, कर्मो के द्वारा संसार परिभ्रमण होता है, यह जव हम प्रत्यक्ष में देखते है तो उसका निषेध क्यों किया जाता है।

शायद यह इसलिए कहा जा रहा है कि सर्व पदार्थो की परिणति नियत देश, नियत काल में अपने आप होती है, उसमें कर्म कुछ ही परिवर्तन नही करता है।

यह कहना सत्य नहीं है। पदार्थों की परिणति नियत भी होती है, अनियत भी होती है। कोई निमित्त कारण के उपस्थित होने पर कर्म के उदय में भी अनियत व्यवस्था आती है। इसे सिद्धान्त को जानने वालो ने स्वीकार किया है। तप से निर्जरा होती है, वह निर्जरा सविपाक भी होती है, अविपाक की होती है, इसका विचार करे।

## अकाल मरण क्यों ?

आयुत्रभाग में भुज्यमान आयु को यह जीव वाधता है तो वीच में ही आयु खतम होने का कोई कारण नहीं है, उसे नियत पूर्ण आयु को भोग कर ही जीवन समाप्त करना चाहिए, परन्तु लोक मे अकाल मरण भी देखा जाता है।

उदाहरण के लिए किसी जीव ने ८० वर्ष की आयु का बध किया, वीच में किसी सभा से लौटते समय ३० वर्ष की अवस्था में उसका मोटर से एक्सीडेन्ट हुआ। मरण हुआ, अर्थात् यह अकाल मरण है, सकाल मरण नही है। सकाल मरण तो आयु की स्थिति पूर्ण होने पर ही हो सकता था। बीच मे ही आकस्मिक कारण से हुआ, इसलिये इसे अकाल मरण कहते हैं, यह सभव होता है।

किसी ने घड़ी को चावी दी, उस चाबी के निमित्त से वह २४ घण्टे तक वह घडी निर्धास्त होकर चलेगी, परन्तु स्प्रिग में बिगाड़ हो जाय तो वह घडी बीच में कुछ घण्टो में ही बद भी हो सकती है। उस बिगाड़ के निमित्त से उसका बीच में बंद होना सभव हो सका।

दूसरा उदाहरण लीजिए:—एक घडा पानी किसी को देकर यह कहा कि २४ घटे के लिए यह पानी आपके सर्व कार्यो के लिये पर्याप्त है। बीच में ही इधर उधर जाते हुए वह घड़ा लुढ़क गया तो एक दम पानी समाप्त हो सकता है या नही ? विचार करे।

अजी ! वह तो अकाल मरण ही नही, सकाल मरण है। क्योकि केवली ने उसे उसी प्रकार देखा है। केवली उसे किस प्रकार देखते है यह यहा प्रश्न नही है, उसकी परिभाषा केवली के दर्शन से नही हो सकती है। वह यथार्थ में सकाल मरण है या अकाल मरण है। इसका निर्णय होना चाहिये।

आयु कर्म के बध में ही निश्चित हो जाता है कि एक एक समय मे आयु का एक एक निषेक उदय में आवेगा और खिरेगा, यदि वह ८० वर्ष तक समयावच्छेद रूप से खिरता रहेगा जो वह जीव उस पर्याय में पूर्णायुष्य को प्राप्त कर पर्याय का परिवर्तन करेगा। यदि बीच में ही कोई दुरुपयोग हो गया, आकस्मिक घटना घटी तो बीच मे ही उसका मरण होता है, उसे अकाल मरण कहते है।

इस अकाल मरण को स्वीकार न करने वालो से आचार्यों ने प्रश्न किया है कि यदि अकाल मे मरण होता ही न हो तो विपभक्षण, वेदना की तीव्रता, रक्तक्षय, गिरिपात, समुद्रपात आदि से तुम डरते क्यो हो ? टायफाईड की बीमारी होने पर डाक्टरो के घर क्यो ढूढते हो ? यदि आयुष्य होगा तो मरेगा ही नही, आयु वही समाप्त होने का योग हो तो मरेगा ही, फिर प्रयत्न की क्या आवश्यकता है ? देखा जाता है कि अकाल मरण से बचाया जा सकता है, सकाल मरण से बचाने का कोई उपाय नही है।

इसलिए औषधि आदि का उपयोग (निमित्त) अकाल मरण को दूर करने मे सहकारी सिद्ध होता है, अतः निमित्त का मानना आवश्यक है।

इसे नही मानेंगे तो द्रव्य क्षेत्र काल भाव का क्या अर्थ होगा ? कार्यकारण भाव कैसे सिद्ध होगा ? यदि केवल उपादान कारण या द्रव्य की योग्यता से कार्य होता हो तो इतर अनेक कारण जो लोक में पडे है जिनके होने से कार्य होता है, जिनके न होने से कार्य नही होता है, उनका क्या होगा ?

आचार्यों ने निमित्त कारण को सर्वत्र स्वीकार किया है। कही कही उपादान का नाम ही निमित्त कहा है। हरिवंश पुराण मे आचार्य जिनसेन कहते है कि—

**निमित्तमांतरं तत्र योग्यता वस्तुनि स्थिता।**
**बहिर्निश्चय कालस्तु निश्चित स्तत्व दर्शिभिः ॥**

द्रव्य की योग्यता अभ्यतर निमित्त है। बाह्य निमित्त काल द्रव्य है। इस प्रकार तत्त्व दर्शियो ने निश्चय किया है। अर्थात् बाह्य व अभ्यतर निमित्त की आवश्यकता है, यह स्वीकार किया गया है। इसलिए जीव को हर प्रकार से अपने परिणामो के बनाने बिगाड़ने वाले कर्मों की निमित्तता को स्वीकार करना ही चाहिए।

आचार्य कुंदकुंद समयसार की गाथा ८० में कहते है—

**जीव परिणाम हेदुं कम्मत्तं पुग्गला परिणमंति।**
**पुग्गल कम्म णिमित्तं तहेव जीवो विपरिणमदि ॥८०॥**

जीव के परिणामो को कारण बनाकर पुद्गल कर्मत्व को प्राप्त करते है। पुद्गल कर्मों को निमित्त बनाकर जोव भी उसी प्रकार परिणमन करता है।

इस गाथा में आचार्य ने ससारी जीव के परिणाम को उन पुद्गल परमाणुओ को कर्म रूप में परिणमन करने के लिए कारण बताया है। इसी प्रकार उन पुद्गल कर्मो के निमित्त को पाकर जीव भी अपना परिणमन उस रूप में करता है। एक द्रव्य दूसरे द्रव्य के परिणमन में किस प्रकार कारण होता है इसे स्वयं कुदकुद देव ने स्वीकार किया है।

आस्रव तत्व को जिस प्रकार कुदकुद ने स्वीकार किया है, उसी प्रकार अन्य आचार्यो ने प्रतिपादन किया है। इसमें कोई मतभेद नही है, ऐसी स्थिति में इसमें निमित्त नैमित्तिक भाव को नही मानना, निमित्त को अकिंचत्कर मानना यह एक स्वतंत्र मत को प्रचलित करने का प्रयास है, अनेक मिथ्यामतो के समान यह भी व्यर्थ माना जावेगा।

आस्रव व बंध तत्व की न्यूनाधिकता की व्यवस्था में भी अतरग व बहिरंग कारण माने गये है।

आचार्य समंतभद्र इस सबध मे कहते है कि—

दोषावरणयोर्हानिः निश्शेषा स्यातिशायनात्।
क्वचिद्यथा स्वहेतुभ्यो बहिरन्तर्मलक्षयः॥

किसी जीव में दोष व आचरण का अभाव पाया जाता है। उसमें विशुद्धि या हानि पाई जाती है। गुण स्थानों के क्रम से भावो में जो विशुद्धि पाई जाती है। उन सब का कारण बाह्य व अभ्यतर दोष का नाश है। प्रत्येक कार्य में बाह्य व अभ्यतर कारण होते है।

स्वामी समतभद्र के इसी अभिप्राय का आचार्य अकलक एवं महर्षि विद्यानन्दि ने अपने ग्रंथों में समर्थन किया है। ऐसी स्थिति में इस कथन मे आचार्य परपरा के आशय का भी ध्यान रखना चाहिये।

आचार्य पूज्यपाद सर्वार्थसिद्धि में उपयोग का लक्षण करते हुए कहते है कि उभय निमित्त वशादुत्पद्यमानश्चैतन्यानु विधायी परिणाम उपयोग., बाह्य व अभ्यतर निमित्त के कारण से उत्पन्न होने वाले चैतन्य अनुविधायी परिणाम का नाम उपयोग है।

आचार्य अकलंक देव ने राजवार्तिक में इसी को समर्थन करते हुये कहा है कि—

बाह्याभ्यंतर हेतु द्वय सन्निधाने यथा सभवम् उपलब्ध चैतन्यानु विधायी परिणाम उपयोगः, अर्थात् बाह्य व अभ्यतर दोनो हेतुवो के प्राप्त होने पर यथासभव आत्म परिणाम का नाम उपयोग है। इसी प्रकार क्रिया का लक्षण करते हुये आचार्य अकलक ने निरूपण किया है।

"उभय निमित्ता पेक्ष पर्याय विशेषो द्रव्यस्य देशांतर प्राप्ति हेतु क्रिया"। अंतरंग बहिरंग के निमित्त की अपेक्षा रखकर द्रव्य के देशातर प्राप्ति में कारण विशेष या पर्याय विशेष क्रिया कहलाती है।

इसलिए एक नही, दो नही, हजारो स्थानो में इस प्रकार का उल्लेख मिलेगा कि उपादान के साथ निमित्त भी काम करता है। निमित्त उपादान को कार्य करने में कारण स्वीकार न करे तो जैन सिद्धान्त का ही अन्त हो जायेगा, मोक्ष को प्राप्ति भी जीव को नही हो सकेगी। पचास्तिकाय की गाथा नम्बर ८५ की टीका मे स्पष्ट कहा गया है—

> "रागादि दोष रहितः शुद्धात्मानुभूतिसहितो निश्चय धर्मो यद्यपि सिद्धगतेरूपादानं कारणं भव्यानां भवति तथापि निदान रहित परिणाम उपार्जित तीर्थंकर प्रकृत्युत्तम संहननादि विशिष्ट पुण्य रूप कर्मापि सहकारिकारणं भवति।"

यद्यपि भव्यो को रागादि दोष रहित शुद्धात्मा के अनुभव से युक्त निश्चय धर्म सिद्ध गति के लिए उपादान कारण है, फिर भी निदान रहित निर्मल परिणाम, तीर्थंकर प्रकृति, उत्तम संहनन, विशिष्ट पुण्य आदि सहकारी कारण होते हैं।

इससे विषय बहुत स्पष्ट हो जाता है। अपने कार्य की सिद्धि के लिए उपादान व निमित्त (उपादान में सहकारी) दोनो कारणों को मानना आवश्यक है, यह वस्तु स्थिति है।

वस्तु स्थिति को कोई बलात्कार से नही भी माने तो वह द्रव्य अपने स्वभाव के अनुसार अन्तःबाह्य कारणो से कार्य करेगा ही। अग्नि को कोई गरम माने या न माने वह आग तो स्पर्श करने पर जलायेगी ही, उसे कोई शक्ति रोक नही सकती है।





## शास्त्र का लक्षण

जो जीवों का हितकारी हो, जिसका हो न कभी खण्डन।
जो न प्रमाणो से विरुद्ध हो, करता होय कुपथ खण्डन॥
वस्तु रूप को भली-भाँति से, बतलाता हो जो शुचितर।
कहा आप्त का शास्त्र वही है, शास्त्र वही है सुन्दरतर॥

## तपस्वी या गुरु का लक्षण

विषय छोड़ कर निरारम्भ हो, नही परिग्रह रक्खे पास।
ज्ञान, ध्यान, तप में रत होकर, सब प्रकार की छोडे आस॥
ऐसे ज्ञान, ध्यान, तप भूषित, होते जो साँचे मुनिवर।
वही सुगुरु हैं, वही सुगुरु है, वही सुगुरु है उज्ज्वलतर॥

## ।। जैन–सिद्धान्त ।।

(जीव और कषाय सम्वन्धी संक्षिप्त प्रश्नोत्तर)

| | |
|---|---|
| (१) जीव द्रव्य किसे कहते है ? | जिसमें चेतना गुण पाया जाये उसको जीव द्रव्य कहते है। |
| (२) एक जीव कितना वड़ा है ? | एक जीव प्रदेश की अपेक्षा लोकाकाश के बराबर है, परन्तु संकोच विस्तार के कारण अपने शरीर के प्रमाण है। |
| (३) लोकाकाश के वरावर कौन सा जीव है ? | मोक्ष जाने से पहिले समुद्घात करने वाला जीव लोकाकाश के बराबर है। मूल शरीर को छोड़े विना जीव के प्रदेशों के बाहर निकलने को समुद्घात कहते हैं। |
| (४) जीव के अनुजीवी गुण कौन से हैं ? | चेतना, सम्यक्त्व, चारित्र, सुख, वीर्य, भव्यत्व, अभव्यत्व, जोवत्व, वैभाविक, कर्तृत्व, भोक्तृत्व वगैरह अनंत गुण है। |
| (५) जीव के प्रति जीवी गुण कौन से है ? | अव्यावाध, अवगाह, अगुरु लघु, सूक्ष्मत्व, नास्तित्व इत्यादि। |
| (६) जीव के कितने भेद है ? | दो है–संसारी और मुक्त। कर्म सहित जीव को संसारी जीव कहते है। कर्म रहित जीव को मुक्त जीव कहते हैं। |
| (७) कषाय किसे कहते है ? | क्रोध, मान, माया, लोभ रूप आत्मा के विभाव परिणामों को कषाय कहते हैं। |
| (८) कषाय के कितने भेद है ? | सोलह। अनंतानुबन्धी क्रोध, मान, माया, लोभ। अप्रत्याख्यानावरण क्रोध, मान, माया, लोभ। प्रत्याख्यानावरण क्रोध, मान, माया, लोभ। संज्वलन क्रोध, मान, माया, लोभ। |
| (९) नो कषाय के कितने भेद है ? | नव-हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा, स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसक वेद। |

—o—

श्री

# चन्द्र सागर स्मृति ग्रंथ

## तृतीय खण्ड

नित्य पाठ संग्रह

॥ श्री ॥



# जैन नित्य पाठ संग्रह



श्री महावीर जिनेन्द्राय नमः

हुण्डावसर्पिणि काले-पंचमेः ॥ वीर संवत् २४५२ फाल्गुन शुक्ले २ रविवासरे प्रातः काले ६॥। कलाके पूर्व भाद्रपद नक्षत्रे लेखन प्रारम्भ करिष्याम् ।

श्री श्री १०८ दिगम्बर जैन चतुसंघाधिपति कुन्दकुन्दाचार्य मूल संघ सरस्वतीगच्छ बलात्कारगण आचार्य रत्न श्री शान्तिसागर महाराज तत्पदसेवी शिष्य "ऐल्लक चन्द्रसागर," लिखितः स्वपठणार्थं गुरूउपदेशे ।

ओं नमः सिद्धेभ्यः। ओं नमः सिद्धेभ्यः॥ ओं नमः सिद्धेभ्यः॥।



## ॥ मंगलाचरण ॥



ओंकारं बिंदु संयुक्तं नित्यं ध्यायंति योगिनः।
कामदं मोक्षदं चैव ओंकाराय नमो नमः॥१॥

अविरलशब्दघनौघ प्रक्षालित सकल भूतलकलंका।
मुनिभिरुपासिततीर्था सरस्वती हरतुनो दुरितं॥२॥

अज्ञान - तिमिरांधानां ज्ञानांजन - शलाकया।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्री गुरवेनमः॥३॥

परमगुरवे नमः, परंपराचार्य गुरवे नमः। सकल कलुषविध्वंसकं श्रेयसः परिवर्द्धकं धर्मसंबंधकं भव्यजीव प्रतिबोध कारकमिदं शास्त्रं श्री पुण्य प्रकाशकं पापप्रणाशनं.............नामधेयं। अस्य मूलग्रंथ कर्त्तारः श्री सर्वज्ञदेवास्तत्प्रयुत्तर ग्रंथकर्त्तारः श्रीगणधरदेवाः प्रतिगणधर देवास्तेषाँ वचोऽनुसारतामासाद्य श्रीमदाचार्य.............एन विरचितं। श्रोतारः सावधानतया श्रृण्वंतु।

मंगलं भगवान् वीरो मंगलं गौतमो गणी।
मंगलं कुंदकुंदाद्यो जैन धर्मोऽस्तु मंगलम्॥

## ❀ तृतीय खण्ड ❀

### विषय-सूची

## तृतीय खण्ड

# भूल सुधार

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध प्रिन्ट | शुद्ध शब्द |
|---|---|---|---|
| ६ | १८ | पुण्याञ्जलि | पुष्पाञ्जलि |
| १० | १६ | मष्टमोदराप्रब | मष्टमीघराग्रवं |
| १० | १८ | भिद्ध | मिद्ध |
| ११ | २४ | क्षावनाय | खंडनाय |
| १२ | १ | श्रुत बांढि | श्रुत वाद्धि |
| १४ | २ | मोल्या | मोक्त्या |
| १५ | १७ | वस्त्रे | वस्त्रे |
| १५ | २१ | सर्वांगभूषल | सर्वांगभूषित |
| १७ | २४ | मत्तवप्तितृबने | मत्तवत्पिन्हवने |
| १८ | १ | करवहे | करवहै |
| १८ | २५ | वद्यं | वेद्यं |
| २२ | १५ | प्रशमसोयुषे | प्रशमसीयुषे |
| २२ | २१ | ज्ञायिका | क्षायिका |
| २२ | २६ | संतोय | सतोप |
| २३ | ४ | परमेष्टिने | परमेष्ठिने |
| २४ | १४ | परमेष्टी | परमेष्ठी |
| २६ | १५ | ब्रह्मनिष्ठः | ब्रह्मनिष्ठः |
| २८ | ३ | महोदका | महोदको |
| ३६ | २ | नत्रं | नत्रं: |
| ३६ | ११ | विभुतचिन्त्य | विभुमचिन्त्य |
| ३६ | १९ | उच्चर | उच्चैर |
| ३७ | १४ | भवित | भवति |
| ३८ | १२ | पद्मं | पद्मं |
| ३९ | ९ | तास्को | तार को |
| ४० | २० | भवता | भवतो |
| ४१ | १८ | तभ्भुवन | तद्भुवन |
| ४३ | ६ | शालितांह | क्षालितांह |
| ४४ | १७ | अगाद्य | अगाध |
| ५४ | अंतिम | शास्त्रे | शास्त्रैः |
| ५५ | ,, | भद्रमुत्तय | भद्रमुक्तये |
| ५६ | ४ | निर्यक्षु | तिर्यक्षु |
| ६० | ११ | यावमभो | पापमयो |
| ६१ | ६ | श्रीमत्यवित्र | श्रीमत्पवित्र |
| ६२ | २० | सर्वंत्र | सर्वंत्र |
| ६३ | १५ | निचित मनुसमं | निचित मनुसम |
| ७१ | १३ | क्ष्द्धान | श्रद्धान |
| ७८ | २० | एषवहित | एषवहति |
| ७९ | १७ | तपोऽमावितानम् | तपोमयभावितानम |
| ७९ | २० | तपतुं | तपंतु |
| ७९ | २० | त्रितपेऽहृदाज्ञाः | त्रिपतेऽर्हदाज्ञाः |
| ८१ | २३ | योगिशास्त्तांऽहं | योगिशास्तानह |
| ८४ | १३ | सुप्रतिष्ठं | सुप्रतिष्ठे |
| ८५ | ७ | शशो | शशी |
| ८५ | ८ | सूकरा | सूकरो |
| ९० | १५ | अघरा | अजरा |
| १०० | १४ | वचो | वचो |
| १०० | २६ | प | परं |
| १०२ | ५ | नाम्नु | नाप्नु |
| १०४ | २४ | वात्वा | वात्या |
| १०५ | २२ | वृष्टिभः | वृष्टिभिः |
| ११२ | ७ | मुख | सुख |
| ११३ | २४ | परिमाव्य | परिभाव्य |
| १८८ | ७ | औदारीकबोय | वैक्रियक |

ॐ ह्रीं

श्रीः

श्री परमात्मने नमः

# सुप्रभात स्तोत्रम्

यत्स्वर्गावतरोत्सवे यदभवज्जन्माभिषेकोत्सवे।
यद्दीक्षाग्रहणोत्सवे यदखिलज्ञानप्रकाशोत्सवे॥
यन्निर्वाणगमोत्सवे जिनपतेः पूजाद्भुतं तद्भवैः।
संगीतस्तुतिमंगलैः प्रसरतां मे सुप्रभातोत्सवः॥१॥

श्रीमन्नतामरकिरीट मणिप्रभा। भिरालीढ पादयुगदुर्धरकर्मदूर॥
श्रीनाभिनन्दनजिना जितशंभवाख्य। त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततंमम सुप्रभातम्॥२॥

छत्रत्रय प्रचलचामर वीज्यमान। देवाभिनंदनमुने सुमते जिनेन्द्र॥
पद्म प्रभारुणमणिद्युति भासुरांग। त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततं मम सुप्रभातम्॥३॥

अर्हन् सुपार्श्व कदलीदलवर्णगात्र। प्रालेय तारगिरिमौक्तिक वर्णगौर॥
चंद्रप्रभस्फटिक पाण्डुर पुष्पदंत। त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततं मम सुप्रभातम्॥४॥

संतप्तकांचनरुचे जिनशीतलाख्य। श्रेयान्विनष्ट दुरिताष्टकलंकपंक॥
बंधूकबंधुररुचे जिनवासुपूज्य। त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततं मम सुप्रभातम्॥५॥

उद्दंडदर्पकरिपो विमलामलांग। स्थेमन्ननंत जिदनंत सुखांबुराशे॥
दुष्कर्मकल्मष विवर्जित धर्मनाथ। त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततं मम सुप्रभातम्॥६॥

देवामरीकुसुमसन्निभ शांतिनाथ। कुन्थो दयागुण विभूषण भूषितांग॥
देवाधिदेव भगवन्नरतीर्थनाथ। त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततं मम सुप्रभातम्॥७॥

यन्मोहमल्लमद भंजनमल्लिनाथ। क्षेमंकरा वितथशासन सुव्रताख्य॥
यत्संपदा प्रशमितो नमिनामधेय। त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततंमम सुप्रभातम्॥८॥

तापिच्छगुच्छरुचिरोज्ज्वल नेमिनाथ। घोरोपसर्गविजयिन् जिनपार्श्वनाथ॥
स्याद्वाद सूक्तिमणि दर्पणवर्द्धमान। त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततं मम सुप्रभातम्॥९॥

प्रालेयनील हरितारुण पीतभासं। यन्मूर्तिमव्यय सुखावसथं मुनीन्द्राः॥
ध्यायंतिसत्पतिशतं जिनवल्लभानां। त्वद्ध्यानतोऽस्तु सततंमम सुप्रभातम्॥१०॥

सुप्रभातं सुनक्षत्रं मांगल्यं परिकीर्तितम् ।
चतुर्विंशति तीर्थानां सुप्रभातं दिने दिने ॥११॥
सुप्रभातं सुनक्षत्रं श्रेयः प्रत्यभिनंदितम् ।
देवता ऋषयः सिद्धाः सुप्रभातं दिने दिने ॥१२॥
सुप्रभातं तवैकस्य वृषभस्य महात्मनः ।
येन प्रवर्तितं तीर्थं भव्य सत्त्व सुखावहम् ॥१३॥
सुप्रभातं जिनेन्द्राणां ज्ञानोन्मीलित चक्षुषाम् ।
अज्ञान तिमिरांधानां नित्यमस्तमितो रविः ।१४॥
सुप्रभातं जिनेंद्रस्य वीरः कमल लोचनः ।
येन कर्माटवी दग्धा शुक्ल ध्यानोग्रवह्निना ॥१५॥
सुप्रभातं सुनक्षत्रं सुकल्याणं सुमंगलम् ।
त्रैलोक्य हित कर्तॄणां जिनानामेव शासनम् ॥१६॥

इति सुप्रभातस्तोत्रम् समाप्तम



# अथ दृष्टाष्टकस्तोत्रम्

दृष्टं जिनेन्द्रभवनं भवतापहारि, भव्यात्मनां विभवसंभव भूरिहेतुः ।
दुग्धाब्धिफेनधवलोज्ज्वलकूटकोटि, नद्धध्वज प्रकरराजिविराजमानम् ॥१॥
दृष्टं जिनेन्द्रभवनं भुवनैकलक्ष्मी, धामर्द्धिवर्द्धित महामुनिसेव्यमानम् ।
विद्याधरामर वधूजन मुक्तदिव्य, पुष्पाञ्जलिप्रकरशोभितभूमिभागम् ॥२॥
दृष्टं जिनेन्द्रभवनं भवनादिवासु, विख्यातनाकगणिका गणगीयमानम् ।
नानामणि प्रचयभासुररश्मिजाल, व्यालीढनिर्मल विशालगवाक्षजालम् ॥३॥
दृष्टं जिनेन्द्रभवनं सुरसिद्धयक्ष, गन्धर्व किन्नरकरार्पित वेणुवीणा ।
संगीत मिश्रितनमस्कृत धीरनादै, रापूरिताम्बर तलोरुदिगन्तरालम् ॥४॥
दृष्टं जिनेन्द्र भवनं विलसद्विलोल, मालाकुलालिललितालकविभ्रमाणम् ।
माधुर्य वाद्यलय नृत्यविलासिनीनां, लीलाद्यचलवलय नूपुरनादरम्यम् ॥५॥

दृष्टं जिनेन्द्रभवनं मणिरत्नहेम, सारोज्ज्वलैः कलशचामरदर्पणाद्यैः।
सन्मंगलैः सततमष्टशतप्रभेदं, विभ्राजितं विमलमौक्तिकदामशोभम् ॥६॥
दृष्टं जिनेन्द्रभवनं वरदेवदारु, कर्पूरचन्दन तरुष्कसुगन्धि धूपैः।
मेघायमानगगने पवनाभिघात, चञ्चच्चल द्विमलके तनतुंगशालम् ॥७॥
दृष्टं जिनेन्द्रभवनं धवलातपत्र, च्छायानि मग्नतनु यक्षकुमारवृन्दैः।
दो धूयमानसितचामरपंकिभासं, भामंडल द्युतियुत प्रतिमाभिरामम् ॥८॥
दृष्टं जिनेन्द्रभवनं विविधप्रकार, पुष्पोपहार रमणीय सुरत्नभूमि।
नित्यं वसंततिलकश्रियमादधानं, सन्मंगलं सकलचन्द्रमुनिन्द्रवन्द्यम् ॥९॥
दृष्टं मयाद्य मणिकाञ्चनचित्रतुंग, सिंहासनादिजिनविम्बविभूतियुक्तम्।
चैत्यालयं यदतुलं परिकीर्तितं मे, सन्मंगलं सकलचन्द्रमुनीन्द्रवन्द्यम् ॥१०॥

इति दृष्टाष्टकस्तोत्रम् सम्पूर्णम्

---

## अथाद्याष्टकस्तोत्रम्।

अद्य मे सफलं जन्म, नेत्रे च सफले मम।
त्वामद्राक्षं यतो देव, हेतुमक्षयसम्पदः ॥१॥
अद्य संसारगम्भीर, पारावारः सुदुस्तरः।
सुतरोऽयं क्षणेनैव, जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥२॥
अद्य मे क्षालितं गात्रं, नेत्रे च विमले कृते।
स्नातोऽहं धर्मतीर्थेषु जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥३॥
अद्य मे सफलं जन्म, प्रशस्तं सर्वमंगलम्।
संसारार्णवतीर्णोऽहं, जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥४॥
अद्य कर्माष्टकज्वालं विधूतं सकषायकम्।
दुर्गतेर्विनिवृतोहं जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥५॥
अद्य सौम्या ग्रहा सर्वे,शुभाश्चैकादश स्थिताः।
नष्टानि विघ्नजालानि,जिनेन्द्र तव दर्शनात्॥६॥
अद्य नष्टो महाबन्धः, कर्मणां दुःखदायकः।
सुखसंगमसमापन्नो, जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥७॥

अद्य कर्माष्टकं नष्टं, दुःखोत्पादनकारकम् ।
सुखाम्भोधिनिमग्नोऽहं, जिनेन्द्र तव दर्शनात्॥८॥
अद्य मिथ्यान्धकारस्यहन्ता, ज्ञानदिवाकरः ।
उदितो मच्छरीरेऽस्मिन्, जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥९॥
अद्याहं सुकृतो भूतो, निर्धूताशेषकल्मषः ।
भुवनत्रयपूज्योऽहं, जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥१०॥
अद्याष्टकं पठेद्यस्तु, गुणानन्दितमानसः ।
तस्य सर्वार्थसंसिद्धि, जिनेन्द्र तव दर्शनात् ॥११॥

इति अद्याष्टकस्तोत्रम् सम्पूर्णम्

-(०)-

## अथ नमस्कार मंत्राः

णमो अरहंताणं, णमो सिद्धाणं, णमो आइरीयाणं,
णमो उवज्झायाणं, णमो लोए सव्वसाहूणं ॥१॥

मन्त्रं संसारसारं त्रिजगदनुपमं सर्वपापारिमन्त्रं,
संसारोच्छेदमन्त्रं विषमविषहरं कर्मनिर्मूलमन्त्रम् ।
मन्त्रं सिद्धि प्रदानं शिवसुखजननं केवलज्ञानमन्त्रं,
मन्त्रं श्रीजैनमन्त्रं जप जप जपितं जन्मनिर्वाणमंत्रम् ॥२॥

आकृष्टिं सुरसंपदां विदधते मुक्तिश्रियो वश्यतां,
उच्चाटं विपदां चतुर्गतिभुवां विद्वेषमात्मैनसाम् ।
स्तम्भं दुर्गमनं प्रति प्रयततो मोहस्य सम्मोहनम्,
पायात्पंचनमस्क्रियाक्षरमयी साराधना देवता ॥३॥

अनन्तानन्त संसार सन्ततिच्छेद कारणम् ।
जिनराजपदाम्भोज स्मरणं शरणं मम ॥४॥
अन्यथा शरणं नास्ति त्वमेव शरणं मम ।
तस्मात्कारुण्यभावेन रक्ष रक्ष जिनेश्वर ॥५॥

न हि त्राता न हि त्राता न हि त्राता जगत्त्रये ।
वीतरागात्परो देवो न भूतो न भविष्यति ॥६॥
जिने भक्तिर्जिने भक्तिर्जिने भक्तिर्दिने दिने ।
सदा मेऽस्तु सदा मेऽस्तु सदामेऽस्तु भवे भवे ॥७॥

जिन धर्म विनिर्मुक्तं माभवन् चक्रवर्त्यपि ।
स्याञ्चेटोऽपि दरिद्रोऽपि जिनधर्मानुवासितम् ॥८॥
जन्म जन्म कृतं पापम् जन्म कोटिमुपार्जितम् ।
जन्म मृत्यु जरा रोगं हन्यते जिन वन्दनात् ॥९॥

○ इति ●



## —:—तीर्थंकर नाम—:—

### भूतकाल तीर्थंकराः

१ श्री निर्वाण २ सागर ३ महासाधु ४ विमलप्रभ ५ श्रीधर ६ सुदत्त ७ अमलप्रभ ८ उद्धर ९ अंगिर १० सन्मति ११ सिंधु १२ कुसुमांजलि १३ शिवगण १४ उत्साह १५ ज्ञानेश्वर १६ परमेश्वर १७ विमलेश्वर १८ यशोधर १९ कृष्ण २० ज्ञानमति २१ शुद्धमति २२ श्रीभद्र २३ अतिक्रान्त २४ शांताश्चेति भूतकालसंबन्धिचतुर्विशति-तीर्थंकरेभ्यो नमो नमः ॥

### वर्तमानकाल तीर्थंकराः ।

१ श्री वृषभ २ अजित ३ शंभव ४ अभिनन्दन ५ सुमति ६ पद्मप्रभ ७ सुपार्श्व ८ चंद्रप्रभ ९ पुष्पदंत १० शीतल ११ श्रेयान् १२ वासुपूज्य १३ विमल १४ अनन्त १५ धर्म १६ शान्ति १७ कुंथु १८ अर १९ मल्लि २० मुनिसुव्रत २१ नमि २२ नेमि २३ पार्श्व २४ वर्द्धमानाश्चेति (वीर, महावीर, सन्मति) वर्तमानकालसम्बन्धिचतुर्वि-शतितीर्थंकरेभ्यो नमो नमः ।

### भविष्यत्काल तीर्थंकराः ।

१ श्रीमहापद्म २ सुरदेव ३ सुपार्श्व ४ स्वयंप्रभ ५ सर्वात्मभूत ६ देवपुत्र ७ कुलपुत्र ८ उदंक ९ प्रोष्टिल १० जयकीर्ति ११ मुनिसुव्रत १२ अर १३ निष्पाप १४ निष्कषाय १५ विपुल १६ निर्मल १७ चित्रगुप्त १८ समाधिगुप्त

१६ स्वयंभू २० अनुवृत्तिक २१ जय २२ विमल २३ देवपाल २४ अनन्तवीर्याश्चेति-भविष्यत्कालसम्बन्धिचतुर्विशतितीर्थंकरेभ्यो नमो नमः ॥

## विदेहक्षेत्र के तीर्थंकराः ।

१ श्री सीमंधर १ युगमंधर ३ बाहु ४ सुबाहु ५ सुजात ६ स्वयंप्रभ ७ वृशभानन ८ अनंतवीर्य ६ सूरप्रभ १० विशालकीर्ति ११ बज्रधर १२ चंद्रानन १३ चन्द्रबाहु १४ भुजंगम १५ ईश्वर १६ नेमप्रभ १७ वीरसेन १८ महाभद्र १६ देवयश २० अजितवीर्याश्चेति विद्यमान महाविदेहक्षेत्रेविंशतितीर्थंकरेभ्यो नमो नमः ॥

----इति नमस्कारमन्त्रा समाप्ताः----

## श्री पंच परमेष्टी स्तोत्रम्

श्री शतेन्द्र योगि वृन्द वंद्य पाद पंकज,
शाश्वतेद्ध बोध दृष्टि वीर सौख्य भासुरम् ।
सु प्रशस्त योग दग्ध घाति कर्म वैरिणं,
भू प्रशस्य नाथ मर्हदीश मर्च्चयाम्यहं ॥१॥

अष्ट कर्म विप्र मुक्तमष्ट सद्गुणोज्वलं,
दुष्ट भाव दुःख दूर मष्टमीदराग्रज ।
स्पष्ट दृष्ट लोका लोकमच्युतं तुलोर्जितं,
तोषयामि निष्ट तार्त्थ भिद्ध सिद्ध संचयम् ॥२॥

आचरन्ति चारु पञ्च वृत्त कानिये स्वयं,
चारु यत्यनुग्रहोरु बुद्धितः सभाश्रितान् ।
शूरमार मल्लमान मर्दकान्गुणो ज्वलां,
स्तांच्छरण्य मंगलोत्तमान्य जामि शिक्षकान ॥३॥

द्वादशांग सांग बाह्य शास्त्र वार्द्धिपारगान्,
साधुवाद वज्र भिन्न मत्त वादि भूधरान ।
साद्य नाद्य नन्त शान्त मोक्ष मार्ग देश का,
नादरेण तान्नमामि पाठकान्गुणाम्बुधीन् ॥४॥

मोक्ष हेतु - भूतधर्म शुक्ल योग तत्परं,
दक्ष चक्षुरादि दृष्ट वादि रोधनक्षमं।
अक्षयोरु लक्षमेय सत्कटाक्ष वीक्षणं,
मोक्ष मुख्य साधु संघमाय जामि सिद्धये ॥५॥
॥ इति समाप्ताः ॥

## –: श्री गोमटेशाष्टकम् :–

तुभ्यं नमोऽस्तु शिव शंकर शंकराय।
तुभ्यं नमोऽस्तु कृत कृत्य महोन्नताय॥
तुभ्यं नमोऽस्तु घनघाति विनाशनाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु विभवे जिनगोमटाय॥१॥

तुभ्यं नमोऽस्तु नव केवल लोचनाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु पुरुदेव सुनन्दनाय॥
तुभ्यं नमोऽस्तु जिनशासन शासनाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु विभवे जिनगोमठाय॥२॥

तुभ्यं नमोऽस्तु मदवारण वारणाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु सुरराज विराजिताय॥
तुभ्यं नमोऽस्तु जिन मंगल मंगलाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु विभवे जिन गोमटाय॥३॥

तुभ्यं नमोऽस्तु गिरिमस्तक संस्थिताय।
तुभ्यं नमोऽस्तु कुमताद्रि विभेदनाय॥
तुभ्यं नमोऽतु शशिसूर्य सम प्रभाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु विभवे जिन गोमटाय॥४॥

तुभ्यं नमोऽस्तु भव बन्ध विनाशनाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु विषयामिषखादनाय॥
तुभ्यं नमोऽस्तु गुणरत्न करण्ड काय।
तुभ्यं नमोऽस्तु विभवे जिन गोमटाय॥५॥

तुभ्यं नमोऽस्तु श्रुतवार्द्धि विवर्द्धनाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु परमार्त्थ समर्त्थनाय॥
तुभ्यं नमोऽस्तु परमावधि निष्कषाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु विभवे जिन गोमटाय॥६॥

तुभ्यं नमो निरुपमाय निरञ्जनाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु भव वार्द्धि विनाशनाय॥
तुभ्यं नमः सकल जन्तु हितंकराय।
तुभ्यं नमोऽस्तु विभवे जिन गोमटाय॥७॥

तुभ्यं नमो निखिल लोक विलोकनाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु परमार्त्थ गुणाष्टकाय॥
तुभ्यं नमो व्यणगुणाधिप पालनाय।
तुभ्यं नमोऽस्तु विभवे जिनगोमटाय॥८॥

इति समाप्ता.

)-:-(

## श्री वीतराग स्तोत्र

शिवं शुद्धबुद्धं परं विश्वनाथं, न देवो न बन्धुर्न कर्म न कर्ता।
न अंग न संगं न स्वेच्छा नकामं, चिदानन्दरूपं नमो वीतरागम्॥१॥
न बन्धो न मोक्षो न रागादिलोकं, न योगं न भोगं न व्याधिर्न शोकम्।
न कोपं न मानं न माया न लोभं, चिदानन्दरूपं नमो वीतरागम्॥२॥
न हस्तौ न पादौ न घ्राणं न जिह्वा, न चक्षुर्न कर्णं न वक्त्रं न निद्रा।
न स्वामी न भृत्यं न देवो न मर्त्यं, चिन्दानन्दरूपं नमो वीतरागम्॥३॥
न जन्म न मृत्युर्न मोदं न चिन्ता, न क्षुद्रोनभीतोन कार्श्यं न तंद्रा।
न स्वेदं न खेदं न वर्णं न मुद्रा, चिदानन्दरूपं नमो वीतरागम्॥४॥
त्रिदंडे त्रिखंडे हरे विश्वनाथं, ऋषीकेशविध्वस्त कर्मारिजालम्।
न पुण्यं न पापं न चाक्षादिपायं, चिदानन्दरूपं नमो वीतरागम्॥५॥
न बालो न वृद्धो न तुच्छो न मूढो, न खेदं न भेदं न मूर्तिन स्नेहा।
न कृष्णं न शुक्लं न मोहं न तन्द्रा, चिदानन्दरूपं नमो वीतरागम्॥६॥

मार्गणा—भव्य मार्गणा ।। क्षायिक—वेदक सम्यक्त्व दोनों में पंद्रह योग हैं, उपशम-मिथ्यात्व-सासादन में—आहारक दोनों छोड़ तेरह योग हैं।

मिश्रे दश सज्ञिनि सर्वे चत्वारोऽसंज्ञिनियोगाः ।
गतकार्माणा आहारके अनाहारके कार्मण एकः ॥३१॥

भावार्थ—मिश्र सम्यक्त्व में दस योग हैं—आठ मन वचन योग, औदारिक १ वैक्रियिककाय योग ये है ।। इति सम्यक्त्व मार्गणा ।। संज्ञी जीव में सर्व योग होते हैं, असंज्ञि में—औदारिक १ मिश्र १ कार्मण १ अनुभय वचन योग १ ये चार हैं ।। इति संज्ञि मार्गणा ।। आहारक जीव के कार्मण छोड़ चौदह योग है, अनाहारक में विग्रह गति मे एक कार्मणकाय योग होता है ।। इति आहारक मार्गणा ।।

।। इति मार्गणासु—पचदशयोगाः समाप्ताः ।।

अथ चतुर्दशमार्गणा में द्वादश उपयोगः—

नव नव द्वादश नव गति चतुष्के त्रय एक द्वित्र्यक्षे ।
चतुरक्षेउपयोगाश्चत्वारो द्वादश भवन्ति पंचाक्षे ॥३२॥

भावार्थ—नरक गती में ९ नौ उपयोग कुज्ञान ३ सुज्ञान ३ चक्षु-अचक्षु-अवधि-३ दर्शन—होते हैं, तिर्यंच गती में इसी प्रकार ९ है, मनुष्य गती में पूर्वोक्त ९ तथा—मनःपर्यय ज्ञान १ केवल ज्ञान १ केवल दर्शन १ कुल बारह उपयोग होते हैं। देव गती में नरक गति अनुसार ९ हैं ।। इति गति मार्गणा ।। एकेन्द्रि, द्वेइन्द्र, तीन इन्द्री में,—कुमति १ कुश्रुत १ अचक्षु दर्शन १ ये तीन हैं। चतुः इन्द्रि जीव में—कुमति-कुश्रुत ज्ञान २ अचक्षु-चक्षु दर्शन २ मिल चार होते हैं। पंचेन्द्रि मनुष्य अपेक्षा बारह होते हैं ।। इति इन्द्रिय मार्गणा ।।

कुमतिः कुश्रुतं अचक्षुः त्रयोऽपि भ्वप्तेजो वायुवनस्पतिषु ।
द्वादश त्रसेषु मनोवचनसत्यानुभयेषु द्वादशापि ॥३३॥

भावार्थ—स्थावर पंचकायों में प्रत्येककी-कुमति १ कुश्रुत १ अचक्षु दर्शन १ तीन हैं। त्रसकाय में बारह उपयोग होते हैं ।। इति काय मार्गणा ।। सत्य वचन योग १

अनुभय वचन १ सत्य मन योग १ अनुभयमन १ चारों योगों में बारह उपयोग होते हैं।

दशकेवलद्विकं वर्जयित्वा योग चतुष्के द्वादश औदारिके।
केवलद्विक मनःपर्ययहीना नव भवन्ति वैक्रियिके ॥३४॥

भावार्थ—असत्य मन योग में १ उभयमन योग में १ असत्य वचन योग १ उभय वचन योग में १ चारों में—केवल ज्ञान १ दर्शन १ दो रहित दश उपयोग होते है। औदारिक काय योग मे बारह है, वैक्रियिककाय योग में—केवल ज्ञान १ दर्शन १ मनपर्यय ज्ञान १ ये तीन रहित ९ नौ होते हैं।

चक्षुर्विभंगोनाः सप्तमिश्रे आहारकयुग्मे प्रथमं।
दर्शनत्रिकांज्ञानत्रिकं कार्मणे औदारिक मिश्रे च ॥३५॥

भावार्थ—वैक्रियिक मिश्रकाय योग में—कुमति-कुश्रुत-सुमति-श्रुत-सुअवधि ज्ञान, पाँच अचक्षुदर्शन-अवधि दर्शन २ मिल सात होते है, आहारक-मिश्र-दो में-सुमति, श्रुति, अवधि, चक्षु-अचक्षु-अवधि दर्शन-ये छह उपयोग होते हैं।

विभंगचक्षुर्दर्शन मनः पर्ययहीना नव वधू षंढयोः।
मनः केवलद्विकहीना नव दश पुंसि कषायेषु ॥३६॥

भावार्थ—कार्माणाकाययोगे—औदारिक मिश्रकाय योग में—विभंग ज्ञान, चक्षुदर्शन मनः पर्यय ज्ञान रहित शेष नौ उपयोग होते हैं ॥ इति योग मार्गणा ॥ स्त्री वेद—नपुंसक वेद में—मनः पर्यय ज्ञान—केवल ज्ञान—केवल दर्शन ये तीन छोड़ शेष नौ होते हैं। पुरुष वेद में—केवल ज्ञान, केवल दर्शन दो सिवाय दश होते हैं ॥ इति वेद मार्गणा ॥ क्रोध मान माया लोभ में—केवल ज्ञान दर्शन दो विना दस होते है ॥ इति कषाय मार्गणा ॥

अज्ञानत्रिके तान्येव त्रीणि चक्षुयुग्मं पंच सप्त चतुषु।
चत्वारि त्रीणि ज्ञानानि दर्शनानि पंचमज्ञानेऽन्तिमौ द्वौ ॥३७॥

भावार्थ—तीनों कुज्ञानों में—कुमति-कुश्रुति-विभंग ज्ञान-चक्षु अचक्षु दर्शन ये पाँच

होते हैं--मति, श्रुति, अवधि, मनपर्यय इन चार ज्ञानों में--चार ज्ञान, तीन दर्शन ऐसे सात उपयोग होते हैं। केवल ज्ञान में--केवल ज्ञान दर्शन दो उपयोग है ।। इति ज्ञान मार्गणा ।।

सामायिक युग्मे तथा सूक्ष्मे सप्त षडपि तुरीयज्ञानोनाः ।
परिहारे देशयतौ षट् भणिता असंयमे नवेति ।।३८।।

भावार्थ—सामायिक, च्छेदोपस्थापना, सूक्ष्मसाम्परायमें मति-श्रुति-अवधि-मन पर्यय ज्ञान चार चक्षु-अचक्षु-अवधिदर्शन तीन ये सात हैं। परिहार विशुद्धि में मतिज्ञानादि तीन, चक्षु दर्शनादि तीन, ये छह उपयोग हैं। देश संयम में उपरोक्त छः हैं। असंयम में कुज्ञान तीन, सुमति आदि के तीन, चक्षु आदि दर्शन तीन, ऐसे नउ उपयोग होते हैं ।।

पंचज्ञानानि दर्शन चतुष्कं यथा ख्याते चक्षुर्दर्शनयुग्मेषु ।
गत केवलद्विकं दर्शनगतज्ञानोक्ता हि अवधिद्विके ।।३९।।

भावार्थ—यथा ख्यात संयम में-मति ज्ञानादि पांच ज्ञान–चक्षु आदि चार दर्शन ये नव उपयोग होते हैं। इति संयममार्गणा। चक्षु-अचक्षु दो दर्शन में केवल ज्ञान-दर्शन-दोनों छोड बाकी दश उपयोग होते हैं। अवधि दर्शन में-मति ज्ञानादि चार ज्ञान-चक्षु दर्शनादि तीन दर्शन ये सात उपयोग हैं। केवल दर्शन में-केवल ज्ञान-केवल दर्शनोपयोग ये दो होते हैं। इति दर्शन मार्गणा ।।

मनः पर्यय केवलद्विक हीनोपयोगा भवन्ति कृष्णात्रिके ।
नव दशते जोयुगले भव्येऽपि च द्वादश शुक्लाया ।।४०।।

भावार्थ—कृष्ण-नील-कापोत-तीनों लेश्या में-मनपर्यय-केवलज्ञान-केवल दर्शन ये तीन छोड़ बाकी के नउ उपयोग होते हैं, पीत-पद्म-दो लेश्या में-केवल ज्ञान दर्शन दो छोड शेष दश होते हैं, शुक्ल लेश्या में-बारह उपयोग होते हैं। इति लेश्या मार्गणा ।। भव्य जीव में बारह उपयोग होते हैं।

पंच अशुभा अभव्ये क्षायिकत्रिके च नव सप्त षडेव ।
मिश्रामिश्रे सासने मिथ्यात्वं षट् पंच पंचकं च ।।४१।।

भावार्थ—अभव्य जीव में-कुमति-कुश्रुति-कुअवधि-चक्षु-अचक्षु दर्शन ये पाँच अशुभ उपयोग होते हैं। इति भव्य मार्गणा ॥ क्षायिक सम्यक्त्व में तीन कुज्ञान छोड़ नव हैं, वेदक सम्यक् में-कुज्ञान तीन-केवलज्ञान-दर्शन दोन मिल पांच खेरोज सात उपयोग हैं, उपशम सम्यक्त्व में-सुमति आदि तीन ज्ञान-चक्षु आदि तीन दर्शन ये छह् उपयोग है। मिश्र सम्यक्त्व में-मिश्र आदि के तीन ज्ञान कुसुमिश्र-चक्षु-अचक्षु-अवधि दर्शन तीन ये सर्व छह् होते हैं। सासादन सम्यक्त्व में कुज्ञान तीन-चक्षु-अचक्षु दर्शन दो सब पांच उपयोग हैं। मिथ्यात्व सम्यक्त्व में सासादनऽनुसार पांच होते है। इति सम्यक्त्व मार्गणा ॥

**दश संज्ञिनि असंज्ञिनि चत्वारः प्रथमे आहारके च द्वादशकं।**
**मनश्चक्षुर्विभंगोना नव अनाहारे च उपयोगाः ॥४२॥**

भावार्थ—संज्ञी जीव में-केवल ज्ञान दर्शन दो छोड़ शेष दस उपयोग होते है, असंज्ञि जीव में-कुमति-कुश्रुति-दोन ज्ञान-चक्षु-अचक्षु दर्शन दो ये चार होते है। इति संज्ञिमार्गणा ॥ अहारक जीव के बारह उपयोग होते है, अनाहरक जीव में-मनपर्यय ज्ञान-चक्षु-दर्शन-विभग ज्ञान ये तीन छोड नउ उपयोग होते है। इति आहार मार्गणा ॥

॥ इति चतुर्दश मार्गणासु द्वादशः उपयोगः पूर्णः ।:

अथ—चौदह् जीव समास में पंद्रहायोग वर्णन.—

**नवसु चतुष्के एकस्मिन् योगा एको द्वौ भवन्ति द्वादश।**
**तद्भवगतिषु एते भवान्तर्गतिषु कार्मणं ॥४३॥**
**सप्तसु पूर्णेषु भवेत् औदारिकं मिश्रकं अपूर्णेषु।**
**एकैकयोगः द्वि हीनाः जीव समासेषु ते ज्ञेयाः ॥४४॥**

भावार्थ—एकेन्द्रिय सूक्ष्म अपर्याप्त में-एक औदारिक मिश्र काय योग-एके-सूक्ष्म पर्याप्त में औदारिक काय योग एक-एके-वादर अपर्याप्त में औदारिक मिश्र १-एक वादर पर्याप्त में औदारिक काय १. द्वि इन्द्रिय अपर्याप्त में-औ०मिश्र १ द्विइन्द्रिय पर्याप्त में औदारिक काय १ अनुभय वचन १ ये दो हैं। त्रिइन्द्रि अपर्याप्त में-औ० मिश्र १-त्रिइन्द्रिपर्याप्त में औदारिकाय १ अनुभय वचन १ ऐसे दोन। चौइन्द्रि

अपर्याप्त में-औ०-मिश्र १ चौ इन्द्रि पर्याप्त में-औदारिक काय १ अनुभय वचन १ ये दो हैं । पंचेन्द्रि असंज्ञि अपर्याप्त में-औ०-मिश्र १ पंचे-असंज्ञि पर्याप्त में-औदारिक काय १ अनुभय वचन १ ये दो होते हैं । पंचेन्द्रि संज्ञि अपर्याप्त में-औदारिक मिश्र १ पंचेन्द्रि संज्ञि पर्याप्त में-आठों मन, वचन, योग, तथा औदारिक काय १ वैक्रियक काय १ आहारक काय १ आहारक मिश्र १ ये बारह होते हैं । कार्माण काय योग अन्य भव में गमन के समय विग्रह गती में होता है । सातो जीव समास में पर्याप्त अपर्याप्त वर्णन हुआ ।

॥ इति योग वर्णनः ॥

अथ चतुर्दश जीव समासे=उपयोगः ॥

**कुमतिद्विको अचक्षुः त्रयः दशसु द्विके चत्वारो भवन्ति ।**
**चक्षुयु ताः संज्ञयपर्याप्ते पर्याप्तेसप्तदश जीवेषु उपयोगाः ॥४५॥**

भावार्थ—एकेन्द्रि सूक्ष्म अपर्याप्त १ पर्याप्त १ ए० बादर अपर्याप्त १ पर्याप्त १ दोइन्द्रि अपर्याप्त १ पर्याप्त १ त्री इन्द्रि अपर्याप्त १ पर्याप्त १ चौइन्द्रि अपर्याप्त १ पंचेन्द्रि असंज्ञि अपर्याप्त १ इन दस जीवों में—तीन उपयोग हैं वे यह—कुमति-कुश्रुति-अचक्षु । चार इन्द्रि पर्याप्त १ पंचेन्द्रि असंज्ञि पर्याप्त १ इन दोनों में—कुमति-कुश्रुति-अचक्षु-चक्षु-चार उपयोग हैं । पंचेन्द्रि संज्ञि अपर्याप्त में—सातवें यह=कुमति १ कुश्रुत १ सुमति १ श्रुत १ अवधिज्ञान १ चक्षु १ अवधि दर्शन १ ऐसे है । पंचेन्द्रि संज्ञि पर्याप्त में दश—केवल ज्ञान दर्शन छोड़ के शेष । जीव समास में यथा योग्य बारह उपयोग वर्णन पूर्ण ।

॥ चौदह गुण स्थान योग-वर्णन ॥

**मिथ्यात्वद्विके अयते तथा त्रयोदश मिश्रे प्रमत्तकेयोगाः ।**
**दशैकादश सप्तसु नव सप्त सयोगे अयोगिनि च ॥४६॥**

भावार्थ—मिथ्यात्व-सासादन-अविरत-तीनों में तेरह योग आहारक दोनों छोड़
१ २ ४
कर होते हैं । तीसरे मिश्र में—आठ मन वचन योग औदारिक काय १ वैक्रियक काय
३

योग १ ये दश हैं । प्रमत्त में–ग्यारह वे यह आठ मन वचन-औदारिक १ आहारक दोनों
६
देशविरत–अप्रमत्त–अपूर्वकरण–अनिवृत्तकरणकसूक्ष्म साम्पराय-उपशान्तकषाय–क्षीण
५ ७ ८ ९ १० ११ १२
कषाय इन सात गुण स्थानों में–आठ मन वचन योग-एक औदारिक काय योग ये नौ होते हैं । संयोग केवलि में–सत्य-अनुभयमन २ सत्य-अनुभय वचन २ औदारिक-मिश्र २
१३
कार्मण १ ऐसे सात हैं । अयोगि गुण स्थान में योग नहीं ॥ इति ॥
१४

चौदह गुण स्थानो मे—बारह उपयोग वर्णनः—

**प्रथमद्विके पंच पंचकं मिश्रा मिश्रे ततो द्विके षट्कं ।**
**सप्तोपयोगाः सप्तसु द्वौ योग्य योगिगुणस्थाने ॥४७॥**

भावार्थ—मिथ्यात्व-सासादन में=कुमति-कुश्रुत-विभंग-चक्षु-अचक्षु ये पाँच उपयोग है । तीसरे मिश्र में–मति-श्रुति-अवधि मिश्र ज्ञान ३ चक्षु अचक्षु अवधि दर्शन मिश्र ३ ये छह हैं । चौथे-पाँचवें में–तीन पहिले सुज्ञान–तीन पहिले दर्शन ये छह है । छट्टे से बारहवें तक सात गुण स्थानों में –चार पहिले सुज्ञान–तीन पहिले दर्शन ये सात होते तेरह-चौदह दो स्थानों में–केवल-ज्ञान–केवल दर्शन ये दो होते है ।

॥ इति समासे उपयोगाः ॥

अथ चतुर्दश मार्गणा में–सप्त पंचाश प्रत्ययाः कथ्यन्ते—

**मिथ्यात्वमविरतयस्तथाकषाया योगाश्च प्रत्ययभेदाः ।**
**पंच द्वादश बन्धहेतवः पंचविंशतिः पंचदश भवन्ति ॥४८॥**

भावार्थ—

मिथ्यात्वपंचकं मिथ्यात्योदयेन मिथ्यात्वं अश्रद्धानं चत्वार्थानां ।
एकान्तं विपरीतं विनयं संशयितम ज्ञानमिति ॥१॥
अविरतः द्वादशः पट्प्विंन्द्रियेपु अविरतिः पट्जीवे तथा चविरतिश्चैव ।
इन्द्रिय प्राणासयमा द्वादश भवन्तीत्ति निर्दीप्टं ॥२॥

तथा कषाय पंचविस=अनन्तानुबंधि–अप्रत्याख्यान-प्रत्याख्यान-संज्वलन=क्रोध ४ मान ४ माया ४ लोभ ४ हास्य-रति-अरति-शोक-भय-जुगुप्सा-स्त्री-पुरुष-नपुंसक–नौ इति। योग पंद्रह-मन वचन ८ औदारिक ७ काय योग इति॥ ये आस्रव कर्म बन्ध के कारण होते है॥

आहारौदारिकद्विकस्त्रीपुंहिना नरके एकपंचाशत्।
आहारक वैक्रियिकद्विकोनाः त्रिपंचाशत् तिरश्चि॥४९॥

भावार्थ—नरक गति में–आहारक २ ओदारिक २ स्त्री-पुं-वेद २=ये छह छोड़कर इक्यावन आश्रव है। तिर्यंच गति में–आहारक २ वैक्रियक दो २ ये चार छोड़ बाकी के त्रेपन होते हैं।

पंचपचाशत् वैक्रियिकद्विकोना मनुजेषु भवन्ति।
द्विपंचाशत् षंढाहारौदारिकद्विकैर्हीनाः सुरगत्याम्॥५०॥

भावार्थ—मनुष्य गति में–वैक्रियक दो रहित पचपन प्रत्यय होते हैं। देव गति में-नपुंसक वेद-आहारक दो-औदारिक दो-ये पाँच छोड़ बावन प्रत्यय होते हैं॥ इति गति मार्गणा॥

मनोरसन चतुष्कस्त्रीपुरुषा हारक वैक्रियिकयुगैः।
एकाक्षे मनोवागष्टयोगैर्हीना अष्टात्रिंशत्॥५१॥

भावार्थ—एकेन्द्रि जीव के ३८ प्रत्यय है–शेष मन १ रसनादि ४ स्त्री-पुरुष वेद २ आहारक २ वैक्रियक २ सत्यादि मन वचन ८ ये कंदर १९ उन्नीस नहीं होते।

एते च अन्तभाषारसनायुक्ता घ्राण चक्षुः संयुक्ताः।
चत्वारिंशत् एकाद्विचत्वारिंशत् क्रमेण विकलेषु विज्ञेयाः॥५२॥

भावार्थ—द्वि-त्रि-चतुः इन्द्रियों-एकेन्द्रि के कहे ३८ तथा अनुभय वचन-रसना २ ज्यादा ४० द्वि० के०। एक घ्राण ज्यादा ४१ त्रिइन्द्रि के। एक चक्षु ज्यादा ४२ चार इन्द्रि के प्रत्यय हैं।

पंचेन्द्रिये त्रसे तथा सर्वे एकान्नोक्ता अष्टात्रिंशत्।
स्थावरपंचके गणिता गणनाथैः प्रत्यया नियमात् ॥५३॥

भावार्थ—पंचेन्द्रि नाना जीवों के अपेक्षा सर्व प्रत्यय होते हैं। इति इन्द्रिय मार्गणा॥ तथा त्रसकाय में नाना जीव अपेक्षा से—सत्तावन आश्रव होते हैं। स्थावर पाँचों एकेन्द्रि के ३८ प्रत्यय हैं इस प्रकार गणधर भगवान ने कहा है॥ इति काय मार्गणा॥

आहारकद्विकं हृत्वा अन्येषु योगेषु निजं निजं धृत्वा।
योगं ते त्रिचत्वारिंशत् ज्ञातव्या अन्ययोगोनाः ॥५४॥

भावार्थ—आहारक दोनों छोड़ शेष तेरह योगों में अपने-अपने योगों को लेकर ४३ आश्रव होते हैं। वे ऐसे पाँच मि० ५ अविरती १२ कषाय २५ एक काय १ है।

संज्वलना अषण्ढास्त्रियो भवन्ति तथा नोकषायनिजयोगाः।
द्वादश आहारकयुगे आहारकोभयपरिहीनाः ॥५५॥

भावार्थ—आहारक काय–आहारक मिश्रकाय में–संज्वलन क्रोध-मान-माया-लोभ-हास्य-रति-अरति-शोक-भय-जुगुप्सा-पुरुष वेद-स्वकाय योग-ऐसे बारह होते हैं॥ इति योग मार्गणा में आश्रवः॥

स्त्रीनपुंसकवेदे सर्वे पुरुषे च क्रोध प्रभृतिषु।
निजरहितेतर द्वादश कषायहीना हि पंच चत्वारिंशत् ॥५६॥

भावार्थ—स्त्री वेद में आहारक दोय अन्य दो वेद ४ रहित ५३-नपुंसक वेद में आहारक दोय अन्य दो वेद-४ रहित ५३ पुरुष वेद में अन्य दो वेद रहित ५५ आश्रव होते हैं। क्रोध-मान-माया-लोभ–में अपने कषाय सहित अन्य तीन चौकड़ी के बारह कषाय रहित ४५ आश्रव होते हैं॥ इति कषाय मार्गणा॥

कुमतिद्विके पंचपंचाशत् आहारकद्विकोनाःकर्ममिश्रोनाः।
द्वापंचाशत् विभंगे मिथ्यात्वान पंच चतुर्हीनाः ॥५७॥

भावार्थ-कुमति ज्ञान में-कुश्रुत ज्ञान में--आहारक दो छोड़ कर शेष पचपन आश्रव होते हैं। कुअवधि ज्ञान में--आहारक दो-औदारिक मिश्र-वैक्रियक मिश्र-कार्मण ये पाँच छोड़ शेष बावन आश्रव होते हैं।

ज्ञानत्रिके अष्टचत्वारिंशत् अषण्ढस्त्रीनोकषाया मनः पर्यये।
विंशतिः चतुः संज्वलनाः नवादियोगा सप्तान्तिमे ॥५८॥

भावार्थ--सुमति-सुश्रुत-अवधि ज्ञान में--मिथ्यात्व पाँच-अनंतानुबंधी चार-ये नौ कम होके शेष ४८ अड़तालीस आश्रव होते हैं। मनः पर्यय ज्ञान में--पु० १ वेद छह ६ नो कषाय-संज्वलन ४ आठ ८ मन वचन योग-औदारिक १-कुल बीस आश्रव हैं। केवल ज्ञान में सात-सत्य-अनुभय-मन २ वचन २ औदारिक १ मिश्र १ कार्मण १ ये सात आश्रव हैं।

॥ इति ज्ञान मार्गणाश्रवः ॥

वैगूर्विकद्विकौदारिकमिश्र कार्मणोना एकादशयोगाः।
संज्वलननोकषायाः चतुर्विंशतिः प्रथमयमयुग्मे ॥५९॥

भावार्थ--सामायिक-छेदोपस्थापन संयममें--मन वचन योग आठ औदारिक १ आहारक २ संज्वलन ४ हास्यादि नो कषाय ९=येकंदर २४ होते हैं।

परिहारे आहारकद्विकरहितास्ते भवन्ति द्वाविंशतिः।
संज्वलनलोभ आदिमनवयोगा दश भवन्ति सूक्ष्मे च ॥६०॥

भावार्थ--परिहार विशुद्धि संयम में--आठ मन वचन योग--औदारिक काय १ संज्वलन कषाय ४ नो कषाय ९ ये बाईस आश्रव हैं। सूक्ष्म साम्पराय में--मन वचन ८ औदारिक १ संज्वलन लोभ १ ये दश प्रत्यय हैं।

औदारिकमिश्रकार्मणसंयुता लोभहीना यथाख्याते।
नवयोगा नोकषाया अष्टान्तकषाया देशयमे ॥६१॥

भावार्थ--यथाख्यात समय में--अष्ट मन वचन योग ८ औदारिक १ मिश्र १ कार्मण १ ये ग्यारह होते हैं।

त्रसासंयमाहीना अयमाः सर्वे सप्तत्रिंशत् संयमविहीने।
आहारक युगोनाः पंचपंचाशत् सर्वे च चक्षुर्युगे ॥६२॥

भावार्थ—देश संयम में—मन वचन ८ औदारिक काय १ हस्यादि नो कषाय ६ प्रत्याख्यान ४ संज्वलन ४ त्रस-छोड़-ग्यारह अविरति ११ ये सब ३७ प्रत्यय हैं। असंयम में—आहारक दोनों छोड़ शेष सर्व ५५ होते हैं। इति संयम मार्गणा में आश्रवः ॥ चक्षु-अचक्षु दोनों में नाना जीवों के अपेक्षा ५७ आश्रव है ॥

अवधौ अष्ट चत्वारिंशत् ज्ञान त्रिकोक्ता हि केवलालोके।
सप्त गतद्विकाहारकाः पंचपंचाशत् भवन्ति कृष्णत्रिके ॥६३॥

भावार्थ—अवधि दर्शन में—अनन्तानुबंधी ४-मिथ्यात्व ५ ये नौ छोड़ शेष ४८ प्रत्यय है। केवल दर्शन में—सत्य मन-अनुभय मन-सत्य वचन-अनुभय वचन-औदारिक १ मिश्र १ कार्मण योग १ ये सात होते है। इति दर्शन मार्गणा में आश्रवः। कृष्ण-कापोत-नील तीनों अशुभ लेश्या में आहारक दोनों छोड़ शेष पचपन प्रत्यय है।

तेजआदित्रिके भव्ये सर्वे अनाहारकयुग्मका अभव्ये।
पंचपंचाशत्ते मिथ्यात्वानोनाः षट्चत्वारिंशत् उपशमे ॥६४॥

भावार्थ—पीत-पद्म-शुक्ल तीन लेश्या में तथा भव्य जीव में—सर्व ५७ आश्रव नाना जीव अपेक्षा से होते है। अभव्य जीव में—आहारक दोनों छोड़ शेष पचपन प्रत्यय है। इति लेश्या भव्य मार्गणा में आश्रवः। उपशम सम्यक्त्व में—बारह अविरति १२ कषाय २१ अनन्तानुबंधी रहित-१३ योग-आहारक दो छोड़ ऐसे ४६ होते हैं।

आहारकयुगयुक्ताः क्षायिकद्विके च तेऽपिअष्टचत्वारिंशत्।
मिश्रे त्रिचत्वारिंशत् ते त्रिमिश्राहारकद्विकोनाः ॥६५॥

द्वितीये मिथ्यात्वपंचकोनाः पंचाशत् मिथ्यात्वे च भवन्ति।
पंचपंचाशत् आहरकयुगवियुक्ताः प्रत्ययाः सकलाः संज्ञिनि ॥६६॥

भावार्थ—क्षायिक–वेदक दोनों सम्यक्त्व में—अविरति १२ कषाय २१ अनन्तानुबंध रहित—योग १५ येकंदर ४८ होते हैं। मिश्रसम्यक्त्वे–अविरत १२ कषाय पूर्वोक्ति २१ योग १० मन वचन ८ औदारिक-वैक्रियककाय २ ऐसे ४३ होते हैं। सासादन में—पाँच मिथ्यात्व-आहारक दोनों ये सात कम करके शेष ५० होते हैं। मिथ्या सम्यक्त्व में—आहारक दो छोड़ सर्व ५७ होते है ॥ इति सम्यक्त्व मार्गणा में आश्रवः ॥ संज्ञि जीव में सर्व ५७ नाना जीव अपेक्षा होते है।

कार्मणौदारिक द्विकासत्यमृषोनयोगमनोहीनाः।
पंचचत्वारिंशद्संज्ञिनि संकलाआहारकेअकार्णमकाः ॥६७॥

भावार्थ—असंज्ञि जीव में ४५ प्रत्यय होते हैं वे ऐसे—पाँच मिथ्यात्व ५ मन रहित ११ अविरति २५ कषाय-कार्मणः औदारिक योग २ असत्य वचन-अनुभय वचन २ ये सर्व ४५ हैं। इति संज्ञि मार्गणा-प्रत्ययाः। आहारक जीव के कार्मण काय योग छोड़ सर्व ५६ होते हैं।

त्रिचत्वारिंशदनाहारके कर्मेतरजोगहीनका भवन्ति ॥
तीर्थ प्रभुणा गणिता इति मार्गणाप्रत्यया भणिताः ॥६८॥

भावार्थ—अनाहार के जीव में–मिथ्यात्व ५ अविरतः १२ कषाय २५ कार्मण काय योग १ ये सब ४३ प्रत्यय हैं। इस प्रकार तीर्थंकर भगवान ने तथा गणधरादि आचार्यों ने वर्णन किया है ॥ इति ॥

अथ चतुर्दश जीव समासेषु सप्तपंचाशतप्रत्ययाः कथ्यन्ते—

एकद्वित्रिचतुरक्षेषु च संज्ञिषु भाषिता येते।
अष्टात्रिंशदादयः संकलाःपंच चत्वारिंशत् कार्मामिश्रोनाः ॥६९॥

सप्तसु पूर्णेषु भवेत् औदारिकं मिश्रकं अपूर्णेषु।
एकैकयोगविहीना जीवसमासेषु ते ज्ञेयाः ॥७०॥

भावार्थ—एकेन्द्रि सूक्ष्म अपर्याप्त के–मिथ्यात्व ५ षटकाय विराधना ६ स्पर्श इन्द्रि

अविरत १ स्त्री-पुरुष दो वेद छोड़ बाकी २३ कषाय-औदारिक मिश्र-कार्मण २ योग सव ३७ आश्रव हैं। एकेन्द्रि सूक्ष्म पर्याप्त के-मि० ५ अवि० ७ कषाय २३ औदारिक काय योग १ सर्व ३६ आश्रव हैं। एकेन्द्रि बादर अपर्याप्त के मिश्र ५ अविरत ७ कषाय २३ औदारिक मिश्र १ कार्मण १ ये सब ३७ होते है। एकेन्द्रि बादर पर्याप्त के–मिश्र ५ अविरति ७ कषाय २३ औदारिक १ सर्व ३६ आश्रव है। द्विइन्द्रि अपर्याप्त के–मिश्र ५ षटकाय विराधना स्पर्श रसना अविरती ८ कषाय २३ औदारिक मिश्र-कार्मण २ योग सर्व ३८ हैं। द्विइन्द्रि पर्याप्त के–मी० ५ अ० ८ क० २३ औ० १ अनुभय भाषा १ ये सर्व ३८ है। त्रिइन्द्रि अपर्याप्त जीव के दो इन्द्रि से एक घ्रान अविरति अधिक ३६ है। त्रिइन्द्रि पर्याप्त के दो इन्द्रि पर्याप्त से १ अधिक घ्राण अविरती सर्व ३६ हैं। चौइन्द्रि अपर्याप्त के तीन इन्द्रि अ० एक चक्षु अविरति अधिक सर्व ४० हैं। चौइन्द्रि पर्याप्त के तीन इन्द्रि पर्याप्त से एक चक्षु अविरति अधिक ४० हैं। पंचेन्द्रि असंज्ञि अपर्याप्त के–मिश्र ५ मन रहित अविरति ११ कषाय २५ औदारिक मिश्र १ कार्म १ ये ४३ है। पंचेन्द्रि असंज्ञि पर्याप्त के मिश्र ५ अविरति ११ कषाय २५ औदारिक १ अनुभय वचन १ ये सब ४३ हैं। पंचेन्द्रि संज्ञि अपर्याप्त के-मिश्र ५ अविरति ११ कषाय २५ औदारिक मिश्र १ वैक्रियक मिश्र १ कार्म १ सर्व ४४ प्रत्यय है। पंचेन्द्रि संज्ञि पर्याप्ते जीव समासे–मिश्र ५ अविरति १२ कषाय २५ मिश्र कार्मण २ छोड़ १३ योग कुल ५५ आश्रव होते हैं।

॥ इति जीव समास आश्रवः ॥

अथ चतुर्दश गुण स्थानेषु-प्रत्यया कथ्यन्ते—

मिथ्यात्वे चतुः प्रत्ययो वन्धः सासनद्विके त्रिप्रत्ययः।
ते विरतियुता अविरत देश गुणे उपरिमद्धिकं च ॥७१॥

द्वौ ततः पंचसु त्रिषु ज्ञातव्यो योगप्रत्यय एकः।
सामान्य प्रत्यया इतिः अष्टानां भवन्ति कर्मणां ॥७२॥

भावार्थ—मिथ्यात्व गुण स्थान में–मिश्र अविरति कषाय योग चारों प्रकार के आश्रव से वन्ध होता है। सासादण-मिश्र गुण अविरति कषाय योग तीनों प्रकार के

आश्रव हैं। अविरति-देशविरति-दो गुण स्थान में-अविरति कषाय-योग-तीनों आश्रव हैं। प्रमत्तादि सूक्षम सांम्पराय तक पाँच गुण स्थानों में कषाय योग दो आश्रव हैं। ग्यारह-बारह-तेरहवें-गुणस्थान में—१ योगाश्रव है।

आगे विशेष वर्णन करते है—

प्रथमगुणेपंचपंचाशत् द्वितीये पंचाशत् च कार्मणानोनाः।
मिश्रौदारिकवैक्रियिक मिश्रोनाः त्रिचत्त्वारिंशन्मिश्रे ॥७३॥

भावार्थ—पहिले गुण स्थान में—आहारक दोनों छोड़ शेष ५५ आश्रव है। सासादन में—पांच मिथ्यात्व रहित ५० आश्रव है। मिश्र में—पचास में—कार्मण १ अनतानु ४ औदारिक मिश्र १ वैक्रियक मिश्र १ ऐसे ज्यादा घटा देने से-४३ आश्रव हैं।

भवन्ति षट्चत्वारिंशत् खलु अयते कार्मणमिश्रद्विकयुक्ताः।
द्वितीय कषायत्रसायम द्विमिश्रवैक्रियिक कार्मणोनाः॥७४॥

भावार्थ—चतुर्थ गुण स्थानों में तीसरे के ४३ और कार्मण १ औदारिक मिश्र १ वैक्रयिक मिश्र १ तीन लेकर ४६ आश्रव है। पाँचवें में ३७ प्रत्यय है वे—कषाय १७ अविरति ११ योग ६ सर्व ३७ हैं।

सप्तत्रिंशद्देशे तथा चतुर्विंशति प्रत्ययाः प्रमत्ते च॥
आहारकद्विको एकादशाविरतिचतुः प्रत्यन्ययूनाः॥७५॥

भावार्थ—प्रमत्त में-कषाय स० ४ नो कषाय ६ मन वचन ८ औदारिक १ आहारक २ ये सर्व २४ हैं।

आहारकद्विकोना द्विषु द्वाविंशतिः हास्यषट्केन षंढस्त्री।
पुंक्रोधादिविहीनाः क्रमेण नवमं दशमं जानीहि॥७६॥

भावार्थ—अप्रमत्त-अपूर्व करण इन दो गुण स्थानों में—संज्वलन ४ नो कषाय ६ मन वचन योग ८ औदारिक १ ये सर्व २२ हैं। अनिवृतिकरण में—संज्वलन ४ वेद

नोकषाय ३ मन वचन योग ८ औदारिक १ सर्व १६ हैं। १० वें गुण स्थान में–सं० लोभ १ मन वचन ८ औदारिक १ ये सर्व १० होते हैं।

दश सूक्ष्मेऽपि च द्वयोः नव सप्त सयोगे प्रत्यया भवन्ति।
प्रत्ययहीनमन्यूनं अयोगिस्थानं सदा वन्दे ॥७७॥

भावार्थ—ग्यारहवें-बारहवें दो गुण स्थानों में–मन वचन योग ८ औदारिक १ ये सर्व ६ आश्रव है। १३ संयोगि में–सत्य अनभयमन २ वचन २ औदारिक मिश्र २ कार्म १ ये सर्व ७ होते हैं। अयोगी १४ वे गुण स्थान में सर्व अभाव है। ऐसे परमात्मा को सतत हम वन्दते हैं।

॥ इति गुण स्थानम् आश्रवः ॥

प्रवचनप्रमाणलक्षणच्छन्दोऽलङ्कार रहित हृदयेन।
जिनचन्द्रेण प्रोक्तं इदं आगमभक्तियुक्तेन ॥७८॥

भावार्थ—यह सिद्धांतसार शास्त्रं–जिनचन्द्र-सिद्धान्त ग्रन्थ वेदिते-प्रवचन-प्रमान लक्षणच्छन्द अलंकारादि छोड़ हृदय से आगम की भक्ति से इसे युक्ति से लिखा है।

सिद्धान्तसारं वरसूत्रगेहाः, शोधयन्तु साधवो मदमोहत्यक्ता ॥
पूरयन्तु हीनं जिननाथभक्ताः विरागचित्ताः शिवमार्गयुक्ताः ॥७६॥

भावार्थ—भो साधुगण इस ग्रन्थ की अशुद्धियादि को शुद्धि कर लेवो या भूल रही हो सो पूर्ति कर लेवो मैंने जिनागम की भक्ति से मद मोह छोड़ कर विराग भाव से सम्यग्दर्शनादि मोक्ष मार्ग की अभिलाषा से यह लिखा है।

॥ इति सिद्धान्तसार पूर्ण ॥



# कर्म बन्धादि यंत्र:

| गुण० संख्या | गुण० नाम | बंध सं० | बंध सं० व्युछ० | उदय सं० | उदय सं० व्यु० | संख्या | संख्या |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रथम | मिथ्यात्व | ११७ | १६ | ११७ | ५ | १४८ | ० उपशम |
| | | | | | | सत्ता | सत्ता व्यु० |
| द्वितीय | सासादन | १०१ | २५ | १११ | ९ | १४५ | ० |
| तृतीय | सम्यग्मिश्र | ७४ | ० | १०० | १ | १४७ | ० |
| चतुर्थ | अविरत स० | ७७ | १० | १०४ | १७ | १४८ | १ |
| पंचम | देश विरत० | ६७ | ४ | ८७ | ८ | १४७ | १ |
| षष्ठ | प्रमत्त संयत० | ६३ | ६ | ८१ | ५ | १४६ | ० क्षपक |
| सप्तम | अप्रमत्त संय० | ५९ | १ | ७६ | ४ | १४६ | ४=१० |
| अष्टम | अपूर्व करण० | ५८ | ३६ | ७२ | ६ | १४२ | ० |
| नवम | अनिवृत्तिक० | २२ | ५ | ६६ | ६ | १४२ | ० ३६ |
| दशम | सूक्ष्मसाम्पराय | १७ | १६ | ६० | १ | १४२ | ० १ |
| एकादश | उपशान्त कषाय | १ | ० | ५९ | २ | १४२ | ० = |
| द्वादश | क्षीण कषाय | १ | ० | ५७ | १६ | १०१ | १६ |
| त्रयोदश | संयोग केवली | १ | १ | ४२ | ३० | ८५ | ० |
| चतुर्दश | अयोग केवली | ० | ० | १२ | १२ | ८५ | ८५ |



# गणित-ज्योतिष

## (गणित विषय संज्ञादि प्रकार)

## संख्यामान १ के २१ भेद हैं

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. संख्यात— | जघन्य १<br>२ | मध्यम २ | उत्कृष्ट ३ |
| २. परितासंख्यात— | " १ | " २ | " ३ |
| ३. युक्तासंख्यात— | " १ | " २ | " ३ |
| ४. असंख्यातासंख्यात— | " १ | " २ | " ३ |
| ५. परीतान्त— | " १ | " २ | " ३ |
| ६. युक्तानन्त— | " १ | " २ | " ३ |
| ७. अनंतानंत— | " १ | " २ | " ३ |
| (अक्षय अनंत) | | | २१ |

ये गणतिसरसीसे ४६ अंक प्रमाण विरलन कर गुणे परितऽसंख्या।

भावार्थ.—जहां द्रव्य का परिमाण कहे वहाँ पदार्थ। क्षेत्रका प्रमाण कहे वहां उतने प्रदेश। जहांकाल का परिमाण कहे वहां समय। जहां भाव का प्रमाण कहे वहाँ उतने अविभाग-प्रतिच्छेद जानने चाहिये ये उपमा मान से जाने जाते हैं।

अभव्य जीवरासी—जघन्ययुक्तानन्त समान है॥

ज० युक्तऽसंख्य समय का = आवली संख्यातका = मुहूर्त३०का = रात्रदिन ३० का =
१ १ १

मास २ का = ऋतु ३ का = अपन २ का = १ वर्ष
१ १ १

# उपमामान २ के ८ भेद हैं

१. पल्य — ३ भेद हैं — (१ व्यवहारपल्य २ उद्धारपल्य ३ अद्धापल्य) × १० को×
कोडिसे =(सागर)

२. सागर — ३ भेद हैं- (१ व्यवहार सागर २ उद्धारसागर ३ अद्धासागर)

३. सूच्यंगुल—का वर्ग प्रतर

४. प्रतरांगुल

५. घनांगुल (सूच्यकाघन) का विरलन करगुण =

६. जगच्छ्रेणो का सातवां भाग राजू = का वर्ग =

७. जगत्प्रतर

८. लोक (जगच्छ्रेणी का घन)

परमाणु × अनंत का-स्कंध (अवसन्नासन्न ८ का = सन्नासन्न ८ का = तृटरेणु ८ का = त्रसरेणु ८ का = रथरेणु ८ का = उ० भो० वा० ८ का = मं० भो०वा० ८ का = ज० भो० वा० ८ का = क० भू-बालग्र ८ की = लीख ८ की = सरसू ८ का = जौ ८ का = अंगुल (उत्सेधांगुल = शरीर नगर मन्दिर) से × ५०० का प्रमाणांगुल (से-महापर्वत-नदी, द्वीप, समुद्र)-भरत ऐरावत के मनुष्यों के अपने काल में = आत्मांगुल (झारी कलश धनुषादि) ६ अंगुल का = पाद २ का = विलस्त २ का = हाथ ४ का = धनुष २००० का = कोश ४ का = योजन ५००का = महायोजन १ का-खोल-तथा १ व्यास का खंडागोल = भो० केसाग्र ४५ अंक प्रमाण को १०० वर्ष से १ निकाल कर पूर्ण करणे का काल को = व्यवहारपल्य काल के असंख्यात कोटी वर्ष के समय से गुणेउद्धारपल्य (के समयों को २५ को० को० गुणे = द्वीप समुद्र संख्या) को असंख्यात वर्ष के समय से गुणे = अद्धापल्य के = अर्द्धच्छेद विरलन करगुणे = सूच्यंगुल का वर्ग प्रतर।

—o—

# नक्षत्र विचार

नक्षत्रे—

| | | |
|---|---|---|
| ध्रुव (स्थिर)— | उत्तरा फाल्गुनी उत्तराषाढा, उत्तरा भाद्रपद्रा, रोहिणी व रविवार | - स्थिरं बीजगेहशान्त्या रामादि सिद्धयति ॥ |
| क्रूर (उग्र) — | पूर्वा फाल्गुनी, मघा, पूर्वाषाढा, पूर्वा भाद्रपदा, भरणी व मंगलवार | - घाताग्नि शाठ्यानि विप शस्त्रादि सिद्धयति |
| चर (चंचल)— | श्रवण, धनिष्टा, शततारका पुनर्वसु, स्वाती व चन्द्रवार | - गजादिकारोहो वाटिका गमनादिकम् ॥ |
| लघु (क्षिप्र) — | अश्विनी, पुष्य, हस्त, अभिजित व, गुरुवार | - त० पण्यरतिज्ञानं भूपा-शिल्प कलादिकम् ॥ |
| मृदु (मैत्र) — | मृग, चित्रा अनुराधा, रेवती व शुक्रवार | - गीताम्वर क्रीडा मित्र - कार्यं विभूपणम् ॥ |
| मिश्र(साधारण) | कृतिका, विशाखा व बुधवार | - तत्राग्निकार्यं मिश्रं च वृपोत्सर्गादि सिद्धयति ॥ हे बुधवारचे ॥ |
| दारुण (तीक्ष्ण) | आर्द्रा, आश्लेषा, ज्येष्ठा, मूल व शनिवार | -अभिचार घातोग्रभेदाः पशुदमादिकम् ॥ |

शुभतिथि — १ / २ / ३ / ५ / ७ / १० / १२ / १३

शुभवार — चन्द्रवार, बुधवार, गुरुवार, शुक्रवार

शुभनक्षत्रे — स्थिर, लघु, मृदु, चर,

शुभयोग — नामतुल्य-फल जाणावे

शुभकरण — बव, बालव, कौलव, तैतील,

दिन शुद्धि पहाड़े–कृष्णा १३ ते शुक्ल १ पर्यन्त, ४ तिथी, संक्रान्ति दिवस, व्यतिपात, वैधृति, करिदिन, रवि, मंगल, शनि, हेवार, क्षय वृद्धि तिथि, भद्रा करण परिघाचे पूर्वार्ध, ग्रहण नक्षत्र ही वर्ज्य करावीन ।

| | तिथि | | तिथि | | तिथि | | तिथि | | तिथि | शुक्ल | कृष्ण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नंदा | १ | भद्रा | २ | जया | ३ | रिक्ता | ४ | पूर्णा | ५ | अशुभ | शुभ |
| | ६ | | ७ | | ८ | | ९ | | १० | मध्यम | मध्यम |
| | ११ | | १२ | | १३ | | १४ | | १५ | शुभ | अशुभ |
| | शुभकाम | | पौष्टिक | | युद्ध सा० | | घातक० | | यात्राशु० | | |

निम्नलिखित लग्नें तिथि में वर्जनीय है–

१. नंदा - वृष ८ सिंह ५ तुला ७ मकर १०

२. भद्रा - मीन ३ धनु ९

३. जया - कन्या ६ मनी १२

४. रिक्ता-मे० १ कर्क २

५. पूर्णा - कुम्भ ११ वृषभ २

## अथ दीक्षा नक्षत्राणां फलानि–

अश्विन्यां दीक्षित आचार्यो भवति, पंच पुरुषाणां दीक्षा दायको ।
मिष्टान्न भोक्ता अपमृत्यु द्वयं बिना चतुश्चत्वारिंशद्वर्षाणि जीवति ॥ १ ॥
भरणी नक्षत्रे दीक्षितोऽशनादितपः कारकाः गुरु घातकः व्रतभ्रष्टो ।
भूत्वा पुनर्व्रत्तं स्वीकृत्य द्वाषष्टी वर्षाणि जीवति ॥ २ ॥

कृतिकायां आचार्यः पंच पुरुषाणां दीक्षा दायकः ।
भ्रष्ट व्रतवान् षण्णवति वर्षाणि जीवति ॥ ३ ॥

रोहिण्यां दीक्षितः मृष्टान्न भोक्ता विदेश परिभ्रमणशील अपमृत्युद्वयेन ।
वंचितः व्रतभ्रष्टो भत्वा पश्चादव्रतं स्वीकृत्य सप्तति वर्षाणि जीवति ॥ ४ ॥

मृगशिरे दीक्षितः आचार्यो द्वाविंशति पुरुषाणां दीक्षादायकः ।
समस्त संघ आधारो भूत्वा सप्तति वर्षाणि जीवति ॥ ५ ॥

आर्द्रायां दीक्षितो जितेंद्रियः द्वाषष्टि वर्षाणि जीवति ॥ ६ ॥
पुनर्वसौ दीक्षितः पंचवर्षानंतरं तपश्चुतो भूत्वा पुनर्व्रतं स्वीकृत्य ।
तिसृणांमार्यिकाणां दीक्षा दायकः सप्तति वर्षाणि जीवति ॥ ७ ॥

पुष्य नक्षत्रे तपः कृत्वा आचार्यः पंचपुरुषाणां ।
दीक्षा दायकः मेधावी विंशति वर्षाणि जीवति ॥ ८ ॥

अश्लेषांया दीक्षितो विदेशगामी दुःखितः गुरु विनितः ।
वार द्वय तपश्चुतो भूत्वाषष्टि वर्षानंतर सर्प दंष्टोम्रीयते ॥ ९ ॥

मघायां दीक्षितः प्रशस्ताचारवान् विनीतः षष्ठावति वर्षाणि जीवति ॥१०॥

पूर्वायां दीक्षितः पंचदश पुरुषाणां दीक्षा दायक. ।
व्रत भ्रष्टो भूत्वा पुनः स्वीकृत्य नवति वर्षाणि जीवति ॥११॥
उत्तरायां दीक्षितः आचार्यः अशीति वर्षाणि जीवति ॥१२॥
हस्तायां दीक्षितः आचार्यः पंचस्त्रीणां पंचपुरुषाणां ।
दीक्षागुरुः शत वर्षाणि जीवति ॥१३॥
चित्रायां दीक्षितः आशीति वर्षाणि जीवति ॥१४॥
स्वातौ दीक्षितः षष्टि वर्षाणि जीवति ॥१५॥

विशाखायां दीक्षितः पंचदश दिने तपश्चुतः आशीति वर्षाणि जीवति ॥१६॥
अनुराधायां दीक्षितः आचार्य सप्तति पुरुषाणां, दीक्षागुरुः नवतिवर्षाणि जीवति ॥१७॥
जेष्टायां दीक्षितः एकांगी उग्रतपस्वी षट्पंचाशद्वर्षाणि जीवति ॥१८॥
मूले दीक्षितो मृष्टान्न भोक्ता अपमृत्युत्रयच्युतो नवति वर्षाणि जीवति ॥१९॥

पूर्वाषाढायां दीक्षितः उपसर्ग त्रय सहिष्णुः तपश्चुत्वा ।
पुनः स्वीकृत्य अशोति वर्षाणि जीवति ॥२०॥

उत्तराषाढा दीक्षितः तपश्च्युतः अतिरोगोद्भवः अपमृत्युतो भूत्वारत्री ।
द्वयपुरुष पंचकच दीक्षयित्वाषष्टि वर्षाणि जीवति ॥२१॥

श्रवण दीक्षितः द्वादश पुरुषाणां दीक्षागुरुः मृष्टान्न-
भोक्ता विंशत्युत्तरशत वर्षाणि जीवति ॥२२॥
धनिष्टायां दीक्षितः आचार्य अशीति वर्षाणि जीवति ॥२३॥
शततारे दीक्षितः पंच पंच पुरुषस्य गुरुः नवति वर्षाणि जीवति ॥२४॥

पूर्वाभाद्रपदे दीक्षितः द्वादश पुरुषाणां दीक्षागुरुः अशीति वर्षाणि जीवति ॥२५॥

उत्तराभाद्रपदे दीक्षितः मृष्टान्न भोजी द्वादश पुरुषाणां-
मार्यकाणां चगुरुः अशीति वर्षाणि जीवति ॥२६॥

रेवत्यां दीक्षितो मृष्टान्न भोजो आचार्यो-
भूत्वा विंशति वर्षाणि जीवति ॥२७॥ इति०

प्रदेश प्रचयात्कायाः द्रवणाद् द्रव्य नामकाः ॥ परिच्छेद्यत्व तस्तेर्थाः ।
तत्त्वं वस्तुस्वरूपतः ॥ १ ॥ काय १ द्रव्य २ अर्थ ३ तत्व ४

अथातः संप्रवक्ष्यामिगृह् बिंबस्य लक्षणं ॥
एकांगुलं भवेत् श्रेष्टं द्वयंगुलं धन नाशनं ॥ १ ॥
त्र्यंगुले जायते वृद्धिः पीडास्याच्च तुरंगुले ॥
पंचागुले तुवृद्धिः स्यादुद्वेगस्तु षडंगुले ॥ २ ॥

सप्तागुले गवां वृयते वृद्धिः हानिरष्टांगुलेमता ॥
नवांगुले पुत्रवृद्धिर्द्धन नाशोदशां गुले ॥ ३ ॥
एकादशांगुलं बिंबं सर्व कामार्थ साधनं ॥
एतत्प्रमाण माख्यात मतऊर्द्ध्वंन कारयेत् ॥ ४ ॥

॥ इति गृह बिंब विचारः ॥

अथ बिंब दोषाः—

आसने वाहने चैव परिवार तथा युधि ॥
नखाभरण वस्त्रेषु वांगदोषो न जायते ॥१॥
नाशा मुखे तथा नेत्रे हृदये नाभिमंडले ॥
स्थानेषु व्यंजितामेषु प्रतिमां नैव पूजयेत ॥२॥ ॥इति ॥

केशलोच नक्षत्राणि—

कृत्तिका सुविशाखा सुमघा सुभरणीषुच एतैश्चतुर्भिर्नक्षत्रैर्लोचकर्मन कारयेत् ।
॥ इति ॥

केशलोंच करण्याम योग्यवार—सोमवार, बुधवार, शुक्रवार ।

ब्रह्मचर्य व्रत देण्यास योग्य नक्षत्राणि—पूर्वा भाद्रपदा, मूला धनिष्टा, विशाखा–श्रवण।

अथ दीक्षा नक्षत्राणि—

मृगशिर, आरद्रा, पुष्य, मघा, उत्तरा, हस्त, चित्रा, स्वाती, अनुराधा, ज्येष्टा, श्रवण, धनिष्टा, शततारा, पूर्वाभाद्रपदा, व रेवती हीं नक्षत्रें शुभ होत।

स्त्रीयाना दीक्षा -

अश्विनी पूर्वाफाल्गुणि, हस्त, स्वाति, अनुराधा, मूला उत्तराषाढा, श्रवण, शतामिषा, उत्तराभाद्रपदा ए दश नक्षत्र ग्राह्य।

भरणी, कृतिका पुष्य अश्लेषा, आद्रा, पुनर्वसु, नक्षत्राणि अग्राह्य।

## लग्न-उदय में

| राशि | घडी–पल | राशि–नाम |
|---|---|---|
| मेष: | ३–५८ | चु चे चो ला लि लु ले लो अ। |
| वृषभ: | ४–२७ | इ उ ए ओ व वि वु वे वो। |
| मिथुन | ५–१० | क कि कु घ ङ छ के को ह। |
| कर्क: | ५–३६ | हि हु हे हो ड डि डु डे डो। |
| सिंह: | ५–३१ | म मि मु मे मो ट टि टु टे। |
| कन्या | ५–१८ | टो प पि पू प ण ठ पे पो। |
| तुला | ५–१८ | र रि रु रे रो त ति तु ते। |
| वृश्चिक | ५–३१ | तो न नि नु ने नो या यि यु। |
| धनु: | ५–३६ | ये यो भ भि भू धा फा भा भे। |
| मकर: | ५–१० | भो ज जि जु जे खु खु खो गि जो ग्वि खे ग। |
| कुम्भ: | ४–२७ | गु गे गो स सि सु से सो द। |
| मीन: | ३–५८ | दि दु थ झ ञ दे दो च चि। |

करण तिथि में २ फल-१ किंतुघ्न, २ वव, ३ वालव, ४ कौलव, ५ तैतील, ६ गरज, ७ वाणिज्य, ८ विष्ट ६ शकुनि, १० चतुष्पाद, ११ नाग।

| योगों के नाम | रवि० | चद्र० | मंग० | बुध० | गुरु० | शुक्र० | शनि० | फल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आनद. | अ. | मृ. | आ. | ह. | अ. | उ. | श. | सिद्ध. |
| कालंदं. | भ. | आ. | म. | चि. | जे. | अ. | पू. | मृत्यु. |
| धूम्र. | कृ. | पु. | पू. | स्वा. | मू. | श्र. | उ. | असुख. |
| प्रजाप. | रो. | पु. | उ. | पि. | पू. | ध | रे. | सौभाग्य. |
| सौम्य. | मृ. | आ. | ह. | अ. | उ. | श. | अ. | महासी. |
| ध्वाक्ष. | आ. | म. | चि. | जे. | अ. | पू. | भ. | धनक्षय. |
| ध्वज. | पु. | पू. | स्वा. | मू. | श्र. | उ. | कृ. | सौमा. |
| श्रीवत्स. | पु. | उ. | वि | पू. | ध. | रे. | रो. | सौख्य. |
| बज्र. | आ. | ह. | अ. | उ. | श. | अ. | मृ. | क्षय. |
| मुद्गर. | म. | चि. | जे. | अ. | पू | भ. | आ. | श्रीनाश. |
| छत्र. | पू. | स्वा. | मू. | श्र. | उ. | कृ. | पु. | राजस. |
| मैत्र. | उ. | वि. | पू. | ध. | रे. | रो | पू. | पुष्टि |
| मानस. | ह. | अ. | उ. | श. | अ. | मृ. | आ. | सौभाग्य. |
| पद्म. | चि. | जे. | अ. | पू. | भ. | आ. | म. | धनलाभ. |
| लंबक. | स्वा. | मू. | श्र. | उ. | कृ. | पु. | पू. | धननाश. |
| उत्पात. | वि. | पू. | ध. | रे. | रो. | पु. | उ. | प्राणनाश. |
| मृत्यु. | अ. | उ. | श. | अ. | मृ. | आ. | ह. | मृत्यु. |
| काण. | जे. | अ. | पू. | भ. | आ. | म. | चि. | क्लेश |
| सिद्धि. | मू. | श्र. | उ. | कृ. | पु. | पू. | स्वा. | कार्य सि. |
| शुभ. | पू. | ध. | रे. | रो. | पु. | उ. | वि. | कल्याण. |
| अमृत. | उ. | श. | अ. | मृ. | आ. | ह. | अ. | राजस |
| मुसल. | अ. | पू. | भ. | आ. | म. | चि. | ज्ये. | धन नाश. |
| गदाख्य. | श्र. | उ. | कृ. | पु. | पू. | स्वा. | मू. | अविद्या. |
| मातग | ध. | रे. | रो. | पु. | उ. | वि. | पू. | कुल वृद्धि. |
| राक्षस. | श. | अ. | मृग. | आ. | ह. | अ. | उ. | महा कष्ट. |
| चर. | पू. | भ. | आ. | म. | चि. | जे. | अ. | कार्यसिद्धि. |
| स्थिर. | उ. | कृ. | पु. | पू. | स्वा. | मू. | श्र. | गृहारभ. |
| वर्धमान. | रे. | रो. | पुष्य. | उ. | वि. | पू. | ध. | लग्न. |

योग=१ विष्कुंभ २ प्रीति ३ आयु० ४ सौभाग्य ५ शोभन ६ अतिगंड ७ सुकर्मा
३ ६
८ धृति ९ शूल १० गंड ११ वृद्धि १२ ध्रुव १३ व्याघात १४ हर्षण १५ वज्र १६
७ ५ ६ ८ ७
सिद्धि १७ व्यतिपात १८ वारियान १९ परिघ २० शिव २१ सिद्ध २२ साध्य २३
× १० ११०
शुभ २४ शुक्ल २५ ब्रह्मा २६ ऐन्द्र २७ वधृति फल नामानुरूप–प्रथम घड़ी अशुभोवी छोड़ना।

मोजि० मृग, रेवति, श्रवण, धनिष्ठा, हस्त, स्वाती, चित्रा, पुष्य, अश्विनी, पुनर्वसु० करें।

दिशाशूल ले जावे वामे, राहु योगिनी पूठ।
सन्मुख लेवें चन्द्रमा, ल्यावे लक्ष्मी लूट॥




| शुद्ध | पूज्य | अशुद्ध |
|---|---|---|
| रवि–३/६/१०/११ | १/२/५/७/९ | ४/८/१२ |
| गुरु–२/५/७/९/११ | १/३/६/१० | ४/८/१२ |
| चन्द्र–१/२/३/५/६/७/९/१०/११ | १२ | ४/८ |

## दिन का चौघड़िया

| घड़ी | रवि० | चन्द्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३॥। | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल |
| ३॥। | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ |
| ३॥। | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग |
| ३॥। | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग |
| ३॥। | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल |
| ३॥। | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ |
| ३॥। | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत |
| ३॥। | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल |

## रात्रि का चौघड़िया

| घड़ी | रवि | सोम | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३॥। | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ |
| ३॥। | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग |
| ३॥। | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ |
| ३॥। | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत |
| ३॥। | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल |
| ३॥। | लाभ | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग |
| ३॥। | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ | शुभ | चल | काल |
| ३॥। | शुभ | चल | काल | उद्वेग | अमृत | रोग | लाभ |

# श्री समाधि मरण

(पं० सूरजचन्द्र जी कृत)

—:नरेन्द्र छन्दः—

बन्दो श्री अर्हन्त परम गुरु, जो सबको सुखदाई।
इस जग में दुःख जो मैं भुगते, सो तुम जानो राई॥
अब मैं अरज करूं नित तुमसे, कर समाधि उर माहीं।
अन्त समय में यह वर मांगूं, सो दीजे जगराई॥१॥

भव भव में तन धार नये मैं, भव भव शुभ संग पायो।
भव भव में नृप ऋद्धि लई मैं, मात पिता सुत थायो॥
भव भव में तन पुरुष तनो धर, नारीहूं तन लीनो।
भव भव में मैं भयो नपुंसक, आतमगुण नहिं चीनो॥२॥

भव भव में सुर पदवी पाई, ताके सुख अति भोगे।
भव भव में गति नरकतनी धर, दुख पायो विधयोगे॥
भव भव में तिर्यंच योनि धर, पायो दुख अति भारी।
भव भव में साधर्मी जनको, संग मिलो हितकारी॥३॥

भव भव में जिन पूजन कीनी, दान सुपात्रहिं दीनो।
भव भव में मैं समवसरण में, देखो जिन गुण भीनो॥
एती वस्तु मिली भव भव में, सम्यक् गुण नहिं पायो।
ना समाधियुत मरण करा मैं, ताते जग भरमायो॥४॥

काल अनादि भयो जग भ्रमते, सदा कुमरणहिं कीनो।
एक बारहूं सम्यकयुत मैं, निज आतम नहिं चीनो॥
जो निज परको ज्ञान होय तो, मरण समय दुखकांई।
देह विनाशी मैं निजभाषी, जोति स्वरूप सदाई॥५॥

विषय कषायन में बश होकर, देह आपनो जान्यो।
कर मिथ्यासरधान हिये बिच, आतम नाहिं पिछान्यो॥
यों कलेश हिय धार मरण कर, चारों गति भरमायो।
सम्यक दर्शन ज्ञान चरन ये, हिरदे में नहिं लायो॥६॥

अब या अरज करूं प्रभु सुनिये, मरण समय यह माँगो।
रोग जनित पीड़ा मत होऊ, अरु कषाय मत जागो॥
ये मुझ मरण समय दुखदाता, इन हर साता कीजे।
जो समाधि युत मरण होय मुझ, अरु मिथ्या मद छीजे॥७॥

यह तन सात कुधात मई है, देखत ही घिन आवै।
चर्म लपेटी ऊपर सोहै, भीतर विष्टा पावै॥
अति दुर्गंध अपावन सों यह, मूरख प्रीति बढ़ावै।
देह विनाशी जिय अविनाशी, नित्य स्वरूप कहावै॥८॥

यह तन जीर्ण कुटीसम, आतम! यातैं प्रीति न कीजे।
नूतन महल मिलै जब भाई, तब यामें क्या छीजे॥
मृत्यु होन से हानि कौन है, याको भय मत लावो।
समता से जो देह तजोगे, तो शुभ तन तुम पावो॥६॥

मृत्यु मित्र उपकारी तेरो, इस अवसर के माहीं।
जीरण तन से देत नयो यह, या सम साहू नाहीं॥
या सेती इस मृत्यु समय पर, उत्सव अति ही कीजै।
क्लेष भाव को त्याग सयाने, समता भाव धरीजै॥१०॥

जो तुम पूरव पुण्य किये हैं, तिनको फल सुखदाई।
मृत्यु मित्र बिन कौन दिखावे, स्वर्ग संपदा भाई॥
रागद्वेष को छोड़ सयाने, सात व्यसन दुखदाई।
अन्त समय में समता धारो, परभव पन्थ सहाई॥११॥

कर्म महा दुठ बैरी मेरो, तासेती दुख पावे।
तन पिंजरे में बंध कियो मोहि, यासों कौन छुड़ावे॥
भूख तृषा दुख आदि अनेकन, इस ही तन में गाढ़े।
मृत्युराज अब आप दया कर, तन पिंजर सों काढ़े॥१२॥

नाना वस्त्राभूषण मैंने, इस तन को पहिराये।
गंध सुगंधित अतर लगाये, षट रस असन कराये॥
रात दिना मैं दास होयकर, सेव करी तन केरो।
सो तन मेरे काम न आयो, भूल रह्यो निधि मेरी॥१३॥

मृत्युराय को शरण पाय तन, नूतन ऐसो पाऊं।
जामें सम्यक् रतन तीन लहि, आठो कर्म खपाऊं॥
देखो तन सम और कृतघ्नी, नांहि सु या जगमाहीं।
मृत्यु समय में ये ही परिजन, सबही हैं दुखदाई॥१४॥

यह सब मोह बढ़ावन हारे, जिय को दुर्गति दाता।
इनसे ममत निवारो जियरा, जो चाहो सुख साता॥
मृत्यु कल्प द्रुम पाय सयाने, मांगो इच्छा जेती।
समता धर कर मृत्यु करो तो, पावो संपति तेती॥१५॥

चौ आराधन सहित प्राण तज, तौ ये पदवी पावो।
हरि प्रतिहरि चक्री तीर्थेश्वर, स्वर्ग मुकति में जावो॥
मृत्यु-कल्प-द्रुम सम नहिं दाता, तीनों लोक मंझारे।
ताको पाय कलेश करो मत, जन्म जवाहर हारे॥१६॥

इस तन में क्या राचे जियरा, दिन-दिन जीरण हो है।
तेज कांति बल नित्य घटत है, या सम अथिर सु को है॥
पाँचों इन्द्री शिथिल भई अब, स्वास शुद्ध नहिं आवै।
तापर भी ममता नहिं छोड़े, समता उर नहिं लावै॥१७॥

मृत्युराज उपकारी जिय को, तन सों तोहि छुड़ावे ।
नातर या तन बंदीग्रह में, परचौ परचौ बिललावे ॥
पुदगल के परमाणू मिलके, पिंडरूप तन भासी ।
याही मूरत मैं अमूरतो, ज्ञान जोति गुण खासी ॥१८॥

रोग शोक आदिक जो वेदन, ते सब पुदगल लारे ।
मैं तो चेतन व्याधि विना नित, हैं सो भाव हमारे ॥
या तन सों इस क्षेत्र सम्बन्धी, कारण आन बन्यो है ।
खान पान दे याको पोष्यो, अब समभाव ठन्यो है ॥१०॥

मिथ्या दर्शन आत्म ज्ञान विन, यह तन अपनो जानो ।
इन्द्री भोग गिने सुख मैंने, आपो नांहि पिछानो ॥
तन विनशन तें नाश जानि निज, यह अयान दुखदाई ।
कुटुम आदि को अपनो जानो, भूल अनादी छाई ॥२०॥

अब निज भेद यथारथ समझो, मैं हूँ ज्योति स्वरूपी ।
उपजे विनशे सो यह पुदगल, जानो याको रूपी ॥
इष्टऽनिष्ट जेते सुख दुख हैं, सो सब पुदगल सागे ।
मैं जब अपनो रूप विचारो, तब वे सब दुख भागे ॥२१॥

बिन समता तनऽनन्त धरे मैं, तिनमें ये दुख पायो ।
शस्त्रघात तैऽनन्त बार मर, नाना योनि भ्रमायो ॥
बारऽनन्त ही अग्निमांहि जर, मूवो सुमति न लायो ।
सिंह व्याघ्र अहिऽनन्त बार मुझ, नाना दुःख दिखायो ॥२२॥

बिन समाधि ये दुःख लहै मैं, अब उर समता आई ।
मृत्युराज को भय नांहि मानो, देवै तन सुखदाई ॥
यातें जब लग मृत्यु न आवे, तब लग जप तप कीजै ।
जप तप बिन इस जग के माहीं, कोई भी ना सीजै ॥२३॥

स्वर्ग संपदा तप से पावै, तप से कर्म नशावै।
तप ही से शिवकामिनिपति ह्वै, यासे तप चितलावे॥
अब मैं जानी समता बिन मुझ, कोऊ नाहिं सहाई।
मात पिता सुत बान्धव तिरिया, ये सब हैं दुखदाई॥२४॥

मृत्यु समय में मोह करें ये, तातैं आरत हो है।
आरत तैं गति नीची पावे, यों लख मोह तज्यो है॥
और परिग्रह जेते जग में, तिनसे प्रीति न कीजे।
परभव में ये संग न चालें, नाहक आरत कीजे॥२५॥

जे जे वस्तु लखत हैं ते पर, तिनसे नेह निवारो।
परगति में ये साथ न चालें, ऐसो भाव विचारो॥
जो पर भव में संग चलें तुझ, तिनसे प्रीति सु कीजे।
पंच पाप तज समता धारो, दान चार विधि दीजे॥२६॥

दश लक्षण मब धर्म धरो उर, अनुकम्पा चित लावो।
षोडश कारण नित्य चिन्तवो, द्वादश भावन भावो॥
चारो परवी प्रोषध कीजे, अशन रात को त्यागो।
समता धर दुरभाव निवारो, संयम सों अनुरागो॥२७॥

अन्त समय में ये शुभ भावहि, होवें आनि सहाई।
स्वर्ग मोक्ष फल तोहि दिखावें, ऋद्धि देय अधिकाई॥
खोटे भाव सकल जिय त्यागो, उरमें समता लाके।
जा सेती गति चार दूर कर, बसो मोक्षपुर जाके॥२८॥

मन थिरता करके तुम चिंतो, चौ आराधन भाई।
येही तोकों सुख की दाता, और हितू कोउ नाई॥
आगे बहु मुनिराज भये हैं, तिन गहि थिरता भारी।
बहु उपसर्ग सहे शुभ भावन, आराधन उर धारी॥२९॥

तिनमें कछु इक नाम कहूं मैं, सो सुन जिय ! चित लाके।
भाव सहित अनुमोदे तासों, दुर्गति होय न ताके ॥
अरु समता निज उरमें आवै, भाव अधीरज जावै।
यों निश दिन जो उन मुनिवर को, ध्यान हिये विचलावे ॥३०॥

धन्य धन्य सुकुमाल महामुनि, कैसें धीरज धारी।
एक श्यालनी जुगबच्चाजुत, पांव भख्यो दुखकारी ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चितधारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है ? मृत्यु महोत्सव भारी ॥३१॥

धन्य धन्य जु सुकौशल स्वामी, व्याघ्री ने तन खायो।
तौ भी श्रीमुनि नेक डिगे नहिं, आतम सों हित लायो ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है ? मृत्यु महोत्सव भारी ॥३२॥

देखो गज मुनि के सिर ऊपर, विप्र अगिनि बहु बारी।
शीस जले जिम लकड़ी तिनको, तौ भी नाहिं चिगारी ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है ? मृत्यु महोत्सव भारी ॥३३॥

सनत कुमार मुनी के तन में, कुष्ट वेदना व्यापी।
छिन्न भिन्न तन तासों हूवो, तब चिन्तो गुण आपी ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है ? मृत्यु महोत्सव भारी ॥३४॥

श्रेणिकसुत गंगा में डूब्यो, तब जिननाम चितारयो।
धर सल्लेखना परिग्रह छांड्यो, शुद्ध भाव उर धारयो ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है ? मृत्यु महोत्सव भारी ॥३५॥

समँतभद्र मुनिवर के तन में, क्षुधा वेदना आई।
ता दुख में मुनि नेक न डिगियो, चिन्त्यो निज गुण भाई॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी॥३६॥

ललित घटादिक तीस दोय मुनि, कौशांबी तट जानो।
नद्दी में मुनि बहकर मूवे, सो दुख उन नहिं मानो॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी॥३७॥

धर्म घोष मुनि चंपा नगरी, बाह्य ध्यान धरि ठाढ़ो।
एक मास को कर मर्यादा, तृषा दुःख सह गाढ़ो॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी॥३८॥

श्रीदत मुनि को पूर्व जन्म को, बैरी देव सु आके।
विक्रिय कर दुख शीत तनो सो, सह्यो साध मन लाके॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी॥३९॥

वृषभसेन मुनि उष्ण शिला पर, ध्यान धरयो मन लाई।
सूर्य्यघाम अरु उष्ण पवन की, वेदन सहि अधिकाई॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी॥४०॥

अभय घोष मुनि काकंदीपुर, महा वेदना पाई।
बैरी चंडने सब तन छेद्यो, दुःख दीनों अधिकाई॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी॥४१॥

विद्युतचर ने बहु दुख पायो, तौ भी धीर न त्यागी।
शुभ भावन सों प्राण तजे निज, धन्य और बड़भागी ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चितधारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी ॥४२॥

पुत्र चिलाती नामा मुनि को, बैरी ने तन घातो।
मोटे-मोटे कीट पड़े तन, तापर निज गुण रातो ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी ॥४३॥

दण्डक नामा मुनि की देही, बाणन कर अरि भेदी।
तापर नेक डिगे नहिं वे मुनि, कर्म महा रिपु छेदी ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी ॥४४॥

अभिनंदन मुनि आदि पाँचसै, घानी पेलि जु मारे।
तौ भी श्री मुनि समता धारी, पूरव कर्म विचारे ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी ॥४५॥

चाणक मुनि गौ घर के मांही, मूंद अगिनि परिजाल्यो।
श्री गुरु उर समभाव धार कै, अपनो रूप सम्हाल्यो ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी ॥४६॥

सात शतक मुनिवर दुख पायो, हथिनापुर में जानो।
बलि ब्राह्मण कृत घोर उपद्रव, सो मुनिवर नहिं मानो ॥
यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता, आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है? मृत्यु महोत्सव भारी ॥४७॥

लोहमयी आभूषण गढके, ताते कर पहराये।
पांचों पाण्डव मुनि के तन में, तौ भी नाहिं चिगाये ॥

यह उपसर्ग सह्यो धर थिरता आराधन चित धारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुःख है ? मृत्यु महोत्सव भारी ॥४८॥
और अनेक भये इस जग में, समता रस के स्वादी।
वे ही हमको हैं सुखदाता, हरहैं टेव प्रमादी ॥
सम्यक दर्शन ज्ञान चरण तप ये, आराधन चारों।
येही मोकों सुख के दाता, इन्हें सदा उर धारों ॥४९॥
यों समाधि उरमांही लावो, अपनो हित जो चाहो।
तज ममता अरु आठों मद को, ज्योति स्वरूपी ध्यावो ॥
जो कोई नित करत पयानो, ग्रामांतर के काजै।
सो भी शकुन विचारे नीके, शुभ के कारण साजै ॥५०॥
मात पितादिक सर्व कुटुम सो, नीके शकुन बनावें।
हलदी धनियां पुंगी अक्षत, दूध दही फल लावें ॥
एक ग्राम के कारण एते करै शुभाशुभ सारे।
जब परगति को करत पयानो, तब नहिं सोचौ प्यारे ॥५१॥
सर्व कुटुम जब रोवन लागे, तोहि रुलावें सारे।
ये अपशकुन करें सुन तोकूं, तू यों क्यों न विचारे ॥
अब परगति के चालत विरियाँ, धर्म ध्यान उर आनो।
चारों आराधन आराधो, मोह तनो दुख हानो ॥५२॥
होय निःशल्य तजो सब दुविधा, आतम राम सुध्याओ।
जब परगति को करहु पयानो, परम तत्व उर लावो ॥
मोह-जाल को काट पियारे! अपनो रूप विचारो।
मृत्यु मित्र उपकारी तेरो, यों उर निश्चय धारो ॥५३॥

मृत्यु महोत्सव पाठ को, पढ़ो सुनो बुधिवान।
सरधा धर नित सुख लहो, सूरचन्द्र शिवथान ॥५४॥
पंच उभय नव एक नभ, सम्वत सो सुखदाय।
आश्विन श्यामा सप्तमी, कह्यो पाठ मन लाय ॥५५॥

॥ इति समाधि मरण ॥

# समाधि मरण

(कवि द्यानतराय कृत)

गौतम स्वामी बन्दों नामी मरण समाधि भला है ।
मैं कब पाऊं निश दिन ध्याऊं गाऊं वचन कला है ॥
देव धरम गुरु प्रीति महा दृढ़ सप्त व्यसन नहीं जाने ।
त्यागि बाईस अभक्ष संयमी बारह व्रत नित ठाने ॥१॥

चक्की उखरी चूलि बुहारो पानी त्रस न विराधे ।
बनिज करै पर-द्रव्य हरै नहिं, छहों करम इमि साधै ॥
पूजा शास्त्र गुरुन की सेवा, संयम तप चहुं दानी ।
पर उपकारी अल्प अहारी, सामायिक विधि ज्ञानी ॥२॥

जाप जपै तिहुं योग धरै दृढ़ तन की ममता टारै ।
अन्त समय वैराग्य सम्हारै ध्यान समाधि विचारै ॥
आग लगै अरु नाव डुवै जब धर्म विघन जब आवै ।
चार प्रकार आहार त्यागि के मंत्र सु मनमें ध्यावै ॥३॥

रोग असाध्य जहां बहु देखै कारण और निहारै ।
बात बड़ी है जो बनि आवै भार भवन को डारै ॥
जो न बने तो घर में रह करि सबसों होय निराला ।
मात पिता सुत त्रिय को सोंपै निज परिग्रह अहि काला ॥४॥

कछु चैत्यालय कछु श्रावक जन कछु दुखिया धन देई ।
क्षमा क्षमा सबही सों कहिके मनकी शल्य हनेई ॥
शत्रुन सों मिल निजकर जोरै मैं बहु करी है बुराई ।
तुमसे प्रीतम को दुख दीने ते सब बकसो भाई ॥५॥

धन धरती जो मुख सों मांगे सो सब दे संतोषैं।
छहों काय के प्राणी ऊपर, करुणा भाव विशेषैं॥
ऊंच नीच घर बैठ जगह इक, कुछ भोजन कुछ पय ले।
दूधाधारी क्रम-क्रम तजि के, छाछ अहार पहेलैं॥६॥

छाछ त्यागि के पानी राखैं, पानी तजि संथारा।
भूमि मांहि थिर आसन मांडे, साधर्मी ढिग प्यारा॥
जब तुम जानो यह न जपै है, तब जिनवाणी पढ़िये।
यों कहि मौन लियो सन्यासी, पंच परम पद गहिये॥७॥

चौ आराधन मन में ध्यावैं, बारह भावन भावैं।
दश लक्षण मन धर्म विचारैं, रत्नत्रय मन ल्यावैं॥
पैंतिस सोलह षटपन चारों, दुइ इक वरन विचारैं।
काया तेरी दुःख की ढेरी, ज्ञानमई तू सारैं॥८॥

अजर अमर निज गुण सों पूरे, परमानन्द सुभावैं।
आनन्द कन्द चिदानन्द साहब, तीन जगतपति ध्यावे॥
क्षुधा तृषादिक होइ परीषह, सहै भाव सम राखैं।
अतीचार पांचो सब त्यागैं, ज्ञान सुधारस चाखैं॥९॥

हाड मांस सब सूखि जाय जब धरम लीन तन त्यागैं।
अद्भुत पुण्य उपाय सुरग में, सेज उठै ज्यों जागैं॥
तहँ तैं आवैं शिवपद पावैं, विलसै सुक्ख अनन्तो।
'द्यानत' यह गति होय हमारी, जैन धरम जयवन्तो॥१०॥



श्री वज्रनाभि चक्रवर्ती की

## वैराग्य भावना

बीज राखि फल भोगवे,ज्यों किसान जगमांहि ।
त्यों चक्री सुख में मगन, धर्म विसारै नांहि ॥

चाल-योगीरासा

इस विधि राज्य करै नरनायक भोगे पुण्य विशाला ।
सुख सागर में मग्न निरन्तर जात न जानो काला ॥
एक दिवस शुभ कर्म संयोगे क्षेमंकर मुनि वन्दे ।
देखे श्रीगुरु के पद पङ्कज लोचन अलि आनन्दे ॥१॥

तीन प्रदक्षिणा दे शिरनायो कर पूजा स्तुति कीनी ।
साधु समीप विनय कर बैठो चरणों में दृष्टि दीनी ॥
गुरु उपदेशो धर्म शिरोमणि सुन राजा वैरागो ।
राज्यरमा वनितादिक जो रस सो सब नीरस लागो ॥२॥

मुनि सूरज कथनी किरणावलि लगत भर्म बुद्धि भागी ।
भव तन भोग स्वरूप विचारो परम धर्म अनुरागी ॥
या संसार महावन भीतर भर्मत छोर न आवे ।
जन्मन मरन जरा यों दाहे जीव महा दुख पावे ॥३॥

कबहूं कि जाय नर्क पद भुंजे छेदन भेदन भारी ।
कबहूं कि पशु पर्याय धरे तहाँ वध बन्धन भयकारी ॥
सुरगति में परि सम्पत्ति देखे राग उदय दुख होई ।
मानुष योनि अनेक विपति मय सर्व सुखी नहिं कोई ॥४॥

कोई इष्ट वियोगी बिलखे कोई अनिष्ट संयोगी ।
कोई दीन दरिद्री दीखे कोई तन का रोगी ॥
किस हो घर कलिहारी नारी कै बैरी सम भाई ।
किनही के दुख बाहर दीखे किसही उर दुचिताई ॥५॥

कोई पुत्र बिना नित झूरें होय मरें तब रोवैं।
खोटी सन्तति सों दुख उपजे क्यों प्राणी सुख सोवै ॥
पुण्य उदय जिनके तिनके भी नाहिं सदा सुख साता।
यह जगवास यथारथ दीखे सबही हैं दुखदाता ॥६॥

जो संसार विषैं सुख होता, तीर्थंकर क्यों त्यागे।
काहे को शिवसाधन करते, संजमसों अनुरागे ॥
देह अपावन अथिर घिनावन, यामैं सार न कोई।
सागर के जलसों शुचि कीजे, तो भी शुद्ध न होई ॥७॥

सात कुधातु भरी मल मूरत चर्म लपेटी सोहै।
अंतर देखत या सम जगमें अवर अपावन को है ॥
नवमल द्वार स्रवै निशिवासर, नाम लिये घिन आवै।
व्याधि उपाधि अनेक जहाँ तहं कौन सुधी सुख पावै ॥८॥

पोषत तो दुख दोष करें अति, सोषत सुख उपजावै।
दुर्जन देह स्वभाव बराबर, मूरख प्रीति बढावै ॥
राचन योग्य स्वरूप न याको विरचन जोग सही है।
यह तन पाय महातप कीजे यामैं सार यही है ॥९॥

भोग बुरे भवरोग बढ़ावें, बैरी हैं जग जीके।
बेरस होंय विपाक समय अति, सेवत लागें नीके ॥
बज्र अगिन विष से विषधर से, ये अधिके दुखदाई।
धर्म रतन के चोर चपल अति, दुर्गतिपंथ सहाई ॥१०॥

मोह उदय यह जीव अज्ञानी, भोग भले कर जानैं।
ज्यों कोई जन खाय धतूरा, सो सब कंचन मानैं ॥
ज्यों ज्यों भोग संजोग मनोहर, मन वांछित जन पावै।
तृष्णा नागिन त्यों त्यों डंके, लहर जहर की आवै ॥११॥

मैं चक्रीपद पाय निरंतर भोगे भोग घनेरे ।
तो भी तनिक भये ना पूरण भोग मनोरथ मेरे ॥
राज समाज महा अघ कारण बैर बढ़ावन हारा ।
वैश्या सम लक्ष्मी अति चंचल याका कौन पत्यारा ॥१२॥

मोह महा रिपु बैर विचारो जग जिय संकट डारे ।
घर काराग्रह वनिता वेड़ी परिजन है रखवारे ॥
सम्यग्दर्शन ज्ञान चरण तप ये जिय के हितकारी ।
ये ही सार असार और सव यह चक्री चित धारी ॥१३॥

छोड़े चौदह रत्न नवोनिधि और छोडे सङ्ग साथी ।
कोड़ि अठारह घोड़े छोड़े चौरासी लख हाथी ॥
इत्यादिक सम्पति बहु तेरी जीरण तृणवत त्यागी ।
नीति विचार नियोगी सुत को राज्य दियो वड़ भागी ॥१४॥

होइ निशल्य अनेक नृपति संग भूषण वसन उतारे ।
श्री गुरु चरण धरी जिन मुद्रा पंच महाव्रत धारे ॥
धनि यह समझ सुबुद्धि जगोत्तम धनि यह धीरजधारी ।
ऐसी सम्पति छोड़ वसे वन तिनपद धोक हमारी ॥१५॥

* दोहा *

परिग्रह पोट उतार सव, लीनो चारित पंथ ।
निज स्वभाव में थिर भये वज्रनाभि निर्ग्रन्थ ॥

॥ इति समाप्त ॥



# बारह भावना

* भूधरदास कृत *

(१) अनित्य— दोहा— राजा राणा छत्रपति, हाथिन के असवार।
मरना सबको एक दिन, अपनी अपनी बार ॥१॥

(२) अशरण— दल बल देई देवता, मात पिता परिवार।
मरती विरियाँ जीव को, कोई न राखनहार ॥२॥

(३) संसार— दाम बिना निर्धन दुखी, तृष्णावश धनवान।
कहीं न सुख संसार में, सब जग देख्यो छान ॥३॥

(४) एकत्व— आप अकेला अवतरै, मरै अकेला होय।
यूँ कबहूं इस जीव का, साथी सगा न कोय ॥४॥

(५) अन्यत्व— जहाँ देह अपनी नहीं, तहाँ न अपना कोय।
घर सम्पति पर प्रगट ये, पर हैं परिजन लोय ॥५॥

(६) अशुचि— दिपै चाम चादर मढ़ी, हाड़ पींजरा देह।
भीतर या सम जगत में, अवर नहीं घिनगेह ॥६॥

(७) आश्रव— सोरठा— मोहनींद के जोर, जगवासी घूमें सदा।
कर्मचोर चहुं ओर, सरवस लूटैं सुध नहीं ॥७॥

(८) संवर— सतगुरु देय जगाय, मोह नींद जब उपशमै।
तब कछु बनहिं उपाय, कर्मचोर आवत रुकैं ॥८॥

(९) निर्जरा— दोहा— ज्ञान दीप तप तेल भर, घर शोधैं भ्रम छोर।
या विधि बिन निकसैं नहीं, बैठे पूरब चोर ॥९॥
पंच महाव्रत संचरण, समिति पंच परकार।
प्रबल पंच इंद्री-विजय, धार निर्जरा सार ॥१०॥

(१०) लोक— चौदह राजु उतंग नभ, लोक पुरुष संठान।
तामें जीव अनादिसे, भरमत हैं बिन ज्ञान ॥११॥

(११) बोध दुर्लभ— धनकनकंचन राजसुख, सबहि सुलभ कर जान।
दुर्लभ है संसार में, एक यथारथ ज्ञान ॥१२॥

(१२) धर्म भावना— याचें सुरतरु देय सुख, चिंतत चिंता रैन।
बिन याँचे बिन चिंतये, धर्म सकल सुख देन ॥१३॥

—:*:—

# अथ निर्वाणकाण्ड भाषा

॥ दोहा ॥

वीतराग बंदौं सदा, भाव सहित सिर नाय।
कहूं काण्ड निर्वाण की भाषा सुगम बनाय ॥१॥

॥ चौपाई ॥

अष्टापद आदीश्वर स्वामि। वासुपूज्य चंपापुरि नामि॥
नेमिनाथ स्वामी गिरनार। बंदौं भाव भगति उर धार ॥२॥

चरम तीर्थंकर चरम शरीर। पावापुर स्वामी महावीर॥
शिखरसमेद जिनेसुर बीस। भाव सहित बंदौं निशदीस ॥३॥

वरदतराय रु इंद मुनिंद। सायरदत्त आदि गुण वृन्द॥
नगरतारवर मुनि उठकोडि। बंदौं भाव सहित कर जोड़ि ॥४॥

श्री गिरनार शिखर विख्यात। कोड़ि बहत्तर अरु सौ सात॥
संबु प्रदुम्न कुमर द्वै भाय। अनिरुध आदि नमूं तसु पाय ॥५॥

रामचंद्र के सुत द्वै वीर। लाड नरिंद आदि गुण धीर॥
पांच कोड़ि मुनि मुक्ति मझार। पावागिरि बंदौं निरधार ॥६॥

पांडव तीन द्रविड राजान। आठ कोड़ि मुनि मुकति पयान॥
श्री शत्रुंजय गिरि के सीस। भाव सहित बंदौं निशदीस ॥७॥

जे बलभद्र मुकति में गये। आठ कोड़ि मुनि औरहु भये॥
श्री गजपंथ शिखर सुविशाल। तिनके चरण नमूं तिहुं काल ॥८॥

राम हणू सुग्रीव सुडील। गव गवाख्य नील महानील॥
कोड़ि निन्याणव मुक्ति पयान। तुंगीगिरि बंदौं धरि ध्यान ॥९॥

नंग अनंग कुमार सुजान। पाँच कोड़ि अरु अर्ध प्रमान॥
मुक्ति गये सोनागिरि शीश। ते बंदौं त्रिभुवनपति ईस ॥१०॥

रावण के सुत आदिकुमार। मुक्ति गये रेवातट सार ।।
कोटि पंच अरु लाख पचास। ते बंदौं धरि परम हुलास ।।११।।
रेवा नदी सिद्धवर कूट। पश्चिम दिशा देह जहँ छूट ।।
द्वै चक्री दश काम कुमार। ऊठ कोड़ि बंदौं भव पार ।।१२।।
बड़वानी बड़नयर सुचंग। दक्षिण दिशि गिरि चूल उतंग ।।
इंद्रजीत अरु कुंभ जु कर्ण। ते बंदौं भवसागर तर्ण ।।१३।।
सुवरण भद्र आदि मुनि चार। पावागिरिवर-शिखर-मँझार ।।
चेलना नदी तीर के पास। मुक्ति गये बंदौं नित तास ।।१४।।
फलहोड़ी बड़गाम अनूप। पश्चिम दिशा द्रोणगिरि रूप ।।
गुरु दत्तादि मुनीसुर जहाँ। मुक्ति गये बंदौ नित तहाँ ।।१५।।
बाल महाबाल मुनि दोय। नाग कुमार मिले त्रय होय ।।
श्री अष्टापद मुक्ति मँझार। ते बंदौं नित सुरत सँभार ।।१६।।
अचलापुर की दिश ईसान। तहाँ मेढ़गिरि नाम प्रधान ।।
साढ़े तीन कोड़ि मुनिराय। तिनके चरण नमूं चितलाय ।।१७।।
वंसस्थल वन के ढिग होय। पश्चिम दिशा कुंथुगिरि सोय ।।
कुलभूषण दिशिभूषण नाम। तिनके चरणन करूं प्रणाम ।।१८।।
जशरथ राजा के सुत कहे। देश कलिंग पाँचसौ लहे ।।
कोटि शिला गुरु कोटि प्रमान। बंदन करूं जोर जुगपान ।।१९।।
समवसरण श्री पार्श्वजिनंद। रेसिंदी गिरि नयनानंद ।।
वरदत्तादि पंच ऋषिराज। ते बंदौं नित धरम जिहाज ।।२०।।
तीन लोक के तीरथ जहाँ। नित प्रति वंदन कीजै तहाँ ।।
मन वच काय सहित सिर नाय। वंदन करहिं भविक गुण गाय ।।२१।।
संवत सतरहसौ इकताल। आश्विन सुदि दशमी सुविशाल ।।
'भैया' वंदन करहिं त्रिकाल। जय निर्वाणकाण्ड गुणमाल ।।२२।



# बाईस परीषह

क्षुधा तृषा हिम उष्ण दंशमंशक दुःख भारी ।
निरावरण तन अरति खेद उपजावत नारी ।।
चर्या आसन शयन दुष्टवायस वध-वंधन ।
याचें नहीं अलाभ रोग तृण स्पर्श निबन्धन ।।
मलजनित मान सम्मान वशप्रज्ञा और अज्ञानकर ।
दर्शन मलिन बाईस सब साधु परीषह जान नर ।।

* दोहा *

सूत्र पाठ अनुसार ये, कहे परीषह नाम ।
इनके दुःख जे मुनि सहैं, तिन प्रति सदा प्रणाम ।।

१ क्षुधा परीषह

अनशन उनोदर तप पोषत है, पक्ष मास दिन बीत गये हैं ।
जो नहीं बने योग्य भिक्षा विधि सूख अंग सब शिथिल भये है ।।
तब तहां दुःसह भूख की वेदन सहित साधु नहीं नेक नये हैं ।
तिनके चरण कमल प्रति प्रतिदिन हाथ जोड़ हम शीश नये है ।।

२. तृषा परीषह

पराधीन मुनिवर की भिक्षा पर घर लेय कहें कछु नाहीं ।
प्रकृति विरुद्ध पारणाभुंजत बढ़त प्यास की त्रास तहाँ ही ।।
ग्रीषम काल पित्त अति कोपे लोचन दोय फिरें जब जाहीं ।
नीर न चहैं सहैं ऐसे मुनि जयवन्तों वर्तो जग माहीं ।।

३. शीत परीषह

शीतकाल सबही जन कम्पें खड़े जहाँ वन वृक्ष डहे हैं ।
झंझा वायु चलै वर्षा ऋतु वर्षत बादल झूम रहे हैं ।।
तहाँ धीर तटिनी तट चौपट ताल पाल पर कर्म दहे हैं ।
सहैं सम्हाल शीत की बाधा ते मुनि तारण तरण कहे हैं ।।

४. उष्ण परीषह

भूख प्यास पीड़े उर अन्तर प्रज्वले आंत देह सब दागे ।

अग्नि स्वरूप धूप ग्रीषम की ताती वायु झालसी लागे ॥
तपं पहाड़ ताप तन उपजे कोप पित्त दाह ज्वर जागे ।
इत्यादिक गर्मी की बाधा सहै साधु धीरज नहिं त्यागे ॥

५. दंशमशक परीषह

दंश मशक माखी तनु काटें पीड़ें वन पक्षी बहुतेरे ।
डसें व्याल विषहारे विच्छू लगैं खजूरे आन घनेरे ॥
सिंघ स्याल शुण्डाल सतावें रीछ रोज दुख देंय घनेरे ।
ऐसे कष्ट सहै समभावन ते मुनिराज हरो अघ मेरे ॥

६. नग्न परीषह

अन्तर विषय वासना वर्तै बाहिर लोक लाज भय भारी ।
तातैं परम दिगम्बर मुद्रा धर नहिं सकै दीन संसारी ॥
ऐसी दुर्द्धर नग्न परीषह जीतें साधु शील व्रत धारी ।
निर्विकार बालकवत् निर्भय तिनके पांयन धोक हमारी ॥

७. अरति परीषह

देश काल को कारण लहिके होत अचंन अनेक प्रकारैं ।
तब तहां खिन्न होयें जगवासी कलवलाय थिरतापन छारैं ॥
ऐसी अरति परीषह उपजत तहाँ धीर धीरज उर धारें ।
ऐसे साधुन को उर अन्तर बसौ निरन्तर नाम हमारे ॥

८. स्त्री परीषह

जे प्रधान केहरि को पकड़ें पन्नग पकड़ पान से चम्पत ।
जिनकी तनक देख भौं बांकी कोटिन सूर दीनता जम्पत ॥
ऐसे पुरुष पहाड़ उठावन प्रलय पवन त्रिय वेद पयम्पत ।
धन्य-धन्य ते साधु साहसी मन सुमेरु जिनको नहिं कम्पत ॥

६. चर्य्या परीषह

चार हाथ परिमाण निरख पथ चलत दृष्टि इत उत नहिं तानें ।
कोमल पांव कठिन धरती पर धरत धीर बाधा नहिं मानें ॥
नाग तुरङ्ग पालकी चढ़ते ते सर्वादि याद नहिं आनें ।
यों मुनिराज सहैं चर्य्या दुख तब दृढ़ कर्म कुलाचल भानें ॥

१०. आसन परीषह

गुफा मसान शैल तरु कोटर निवसैं जहाँ शुद्ध भू हेरैं।
परिमित काल रहैं निश्चल तन बार-बार आसन नहिं फेरैं॥
मानुष देव अचेतन पशु कृत बैठे विपत आन जब घेरे।
ठौर न तजैं भजैं थिरतापद ते गुरु सदा बसौ उर मेरे॥

११. शयन परीषह

जे महान् सोने के महलन सुन्दर सेज सोय सुख जोवें।
ते अब अचल अङ्ग एकासन कोमल कठिन भूमि पर सोवें॥
पाहन खण्ड कठोर कांकड़ी गड़त कोर कायर नहिं होवें।
ऐसी शयन परीषह जीतें ते मुनि कर्म कालिमा धोवें॥

१२ आक्रोश परीषह

जगत जीवयावन्त चराचर सबके हित सबको सुखदानी।
तिन्हें देख दुर्वचन कहैं शठ पाखण्डी ठग यह अभिमानी॥
मारो याहि पकड़ पापी को तपसी भेष चोर है छानी।
ऐसे कुवचन वाण की वेला क्षमा ढाल औढें मुनि ज्ञानी॥

१३. वध वन्धन परीषह

निरपराध निर्वैर महामुनि तिनको दुष्ट लोग मिल मारैं।
कोई खेंच खम्भ से बांधैं कोई पावक में परजारैं॥
तहां कोप नहिं करैं कदाचित पूरब कर्म विपाक विचारैं।
समरथ होय सहैं वध बन्धन ते गुरु सदा सहाय हमारैं।

१४. याचना परीषह

घोर वीर तप करत तपोधन भये क्षीण सूखी गलबांही।
अस्थि चाम अवशेष रहो तन नसां जाल झलके जिस मांहीं॥
औषधि असन पान इत्यादिक प्राण जाउ पर जांचत नांहीं।
दुर्द्धर अयाचीक व्रत धारैं करहिं न मलिन धर्म परछांहीं॥

१५. अलाभ परीषह

एक बार भोजन की बिरियां मौन साध बस्ती में आवें।
जो नहिं बने योग भिक्षा विधि तो महन्त मन खेद न लावे॥
ऐसे भ्रमत बहुत दिन बीतें तब तप वृद्धि भावना भावें।
यों अलाभ की कठिन परीषह सहें साधु सोही शिव पावें॥

१६. रोग परीषह

वात पित्त कफ श्रोणित चारों ये जब घटें बढ़ें तन माहीं।
रोग सयोग शोक जब उपजत जगत जीव कायर हो जाहीं॥
ऐसी व्याधि वेदना दारुण सहै सूर उपचार न चाहीं।
आतमलीन विरक्त देह से जैन यती निज नेम निवाहीं॥

१७ तृण स्पर्श परीषह

सूखे तृण और तीक्षण कांटे कठिन कांकरी पांय विदारें।
रज उड़ आन परैं लोचन में तीर फांस तनु पीर पिथारैं॥
तापर पर सहाय नहिं वांछत अपने करसों काढ़ न डारें।
यों तृण परस परीषह विजयी ते गुरु भव भव शरण हमारे॥

१८ मल परीषह

यावज्जीवन जल न्हौन तजो नित नग्न रूप बन थान खड़े हैं।
चले पसेव धूप की विरियां उड़त धूल सब अंग भरे है॥
मलिन देह को देख महा मुनि मलिन भाव उर नाहिं करे हैं।
यों मल जनित परीषह जीतें तिनहिं पाँय हम सीस धरे हैं॥

१९ सत्कार तिरस्कार परीषह

जे महान विद्या निधि विजयी चिर तपसी गुण अतुल भरे हैं।
तिनकी विनय वचन सों अथवा उठ प्रणाम जन नाहिं करे हैं॥
तो मुनि तहां खेद नहिं मानें उर मलीनता भाव हरे हैं।
ऐसे परम साधु के अहर्निशि हाथ जोड़ हम पांय परे हैं।

२०. प्रज्ञा परीषह

तर्क छन्द व्याकरण कलानिधि आगम अलंकार पढ़ जानें।
जाकी सुमति देख परवादी विलखे होंय लाख उर आनें॥
जैसे सुनत नाद केहरि को वन गयन्द भाजत भय भानें।
ऐसो महाबुद्धि के भाजन ये मुनीश मद रञ्च न ठानें॥

२१. अज्ञान परीषह

सावधान वर्तें निशि वासर संयम शूर परम वैरागी।
पालत गुप्ति गये दीरघ दिन सकल सङ्ग ममता पर त्यागी॥
अवधि ज्ञान अथवा मन पर्यय केवल ऋद्धि न आजहूं जागी।
यों विकल्प नहिं करें तपोधन सो अज्ञान विजयी बड़ भागी॥

२२. अदर्शन परीषह

में चिरकाल घोर तप कीनों अजहूं ऋद्धि अतिशय नहिं जागे ।
तप बल सिद्ध होय सब सुनियत सो कछु बात झूठ सी लागे ।।
यों कदापि चित में नहि चिन्तत समकित शुद्ध शान्तिरस पागे ।
सोई साधु अदर्शन विजयी ताके दर्शन से अघ भागे ।।

किस कर्म के उदय से कौनसी परीषह होती है ।

ज्ञानावरणी से दोय प्रज्ञा अज्ञान होय एक महामोहते अदर्शन बखानिये ।
अन्तराय कर्म सेती उपजे अलाभ दुःख सप्त चारित्र मोहनी केवल जानिये ।।
नग्न निषध्यानारीमान सन्मान गारियाचना अरति सब ग्यारह ठीक ठानिये ।
एकादश बाकीरही वेदनी उदय से कहीं बाईस परीषह उदय ऐसे उर आनिये ।

आडिल्ल छन्द

एक बार इन माहिं एक मुनि के कहो ।
सब उन्नीस उत्कृष्ट उदय आवें सहो ।।
आसन शयन विहार दोइ इन माहिं की ।
शीत उष्ण में एक तीन ये नाहिं की ।।

—इति बाईस परीषह समाप्त—

## सिद्ध स्वरूप

अविनाशी अविकार परमरस धाम हो ।
समाधान सर्वज्ञ सहज अभिराम हो ।।
शुद्ध बुद्ध अविरुद्ध अनादि अनंत है ।
जगत शिरोमणि सिद्ध सदा जयवंत है ।।
ध्यान अग्निकरि कर्म कलंक सबही दहे ।।
नित्य निरंजन देवस्वरूपी हो रहे ।।
ज्ञायक के आकार ममत्व निवार के ।
सो परमातम सिद्ध नमूं शिर नायके ।।
अविचल ज्ञान प्रकाशते गुण अनन्त की खान ।
ध्यान धरत शिव पाइये परम सिद्ध भगवान ।।१।।

।। इति शुभ भवतु ।।

श्री १०८ आचार्य शान्ति सागराय नमः कृत्वामया चन्द्रसागरं आर्य्येण
सम्पूर्ण करिस्यामि २४५५ भाद्रपदमासे कृष्णा ३ ।